| समय | आश्रयदाता या प्रधान व्यक्ति | भारतीय पंडित | लो-च़-व ( दुभाषिया ) या प्रधान धार्मिक नेता |
|---|---|---|---|
| | | शाक्यश्रीभद्र ( ११२७-१२२५ ) | ( ब्य-युल् ) लो-च़-व ( १२०१ ) |
| | | विभूतिचंद्र (१२०४) ( जगत्तल ) | ( रोङ्-स्दें ) ञेंम्-र्ग्यल्-दों-जें |
| | | दानशील ( १२०४ ) | ( वैं ) दों-जें-द्पल् |
| | | संघश्री ( नेपाली, १२०४ ) | ( छग् ) छ्र-द्चोम्-तें-ऽ ( ११५३-१२१६ ) |
| | | सुगतश्री ( १२०४ ) | ख़ुल्-खिम्स्-र्ग्यल्-म्छन् |
| | | विनयश्री | ख़ुल्-खिम्स्-सेङ्-गे |
| | | धर्मधर | ( स्पङ्स् ) अगूस्-प-र्ग्यस्-म्छन् |
| | | रत्नश्री | |
| | | वज्रासनपाद | |
| | | निष्कलंक | |
| १२५१-८० | (स-स्क्य) ऽफग्स्-प | सुधनरक्षित | ( ह्व-मर् ) सेङ्-र्ग्यल् |
| | | मणिभद्ररक्षित | ( य-ब्रोग्-ग्यि-मद्-प ) छोस्-क्यि-द्वङ्-पो |
| | | लक्ष्मीश्री ( नेपाली ) | ( छग् ) छोस्-जें-द्पल् ( मृत्यु १२६५ ) |
| | | लक्ष्मीकर | देवेंद्र |
| | | | रत्नरक्षित |
| | | | ( ञोङ्-स्तोन् ) दों-जें-र्ग्यल्-म्छन् |
| | | | ब्लो-ग्रोस्-तंन्-प |
| १२८०-८८ | ( स-स्क्य ) धर्मपालरक्षित | | ( स्तग् ) शाक्य-ब्सङ्-पो ( जन्म १२६२ ) |
| | | | ( म्रि-जग् ) लो-च़-व (मृत्यु १२८२) |
| १२५०-१२६४ | (ब्रु-स्तोन्) रिन्-छेन्-ग्रुब् | कीर्तिचंद्र | (सेल्-द्कर्) ब्यङ्-छुब्-. चें-मो-ब्लो-ब्तंन्-द्पोन्-पो ( १२०३-८० ) |
| | | धर्मश्रीभद्र ( ? ) | (जो-नङ् ) शेर्-र्ग्यन् (मृत्यु १२६१) |
| | | धर्मधर | छोस्-जें-द्पर् |

| समय | आश्रयदाता या प्रधान व्यक्ति | भारतीय पंडित | लो-चे-व ( दुभाषिया ) या प्रधान धार्मिक नेता |
| --- | --- | --- | --- |
| | | माणिकश्री | ( स्पङ्स् ) ब्लो-ग्रोस्-ब्र्तन्-प |
| | | | ( स्प्यल् ) छोक्-क्यि-ब्सङ्-पो |
| | | | ( छु-स्तेन् ) रिन्-छेन्-ग्रुब् |
| | चोङ्-ख-प-युग ( १३७६-१६६४ ) | | |
| १३५७-१४१९ | (चोङ्-ख-प) ब्लो-ब्सङ्-ग्रग्स्-प | वनरत्न (१३८४-१४६८) | ( ङोर् ) यिद्-ब्सङ्-चे ( जन्म १३९२ ) |
| | | | ग्झोन्-नु-द्पल् |
| | | | ( स्तग् ) शेस्-रब्-रिन्-छेन- ( जन्म १४०५ ) |
| | | | शेस्-रब्-र्ग्यल् ( जन्म १४२३ ) |
| १५२७-७६ | (श्-लु) धर्मपालभद्र | | (श्-लु) रिन्-छेन्-ब्सङ् (१४८९-१५६३ ) |
| | | | रिन्-छेन्-बक-शिस्-द्पल्-ब्सङ्- ( १५७३ ) |
| | | | (स्तग्-लुङ्) कुन्-ख्क ( १५५५ ) |
| १५७५ जन्म | (र्ग्यल्-खम्स्) कुन्-द्गऽ-स्ञिङ्-पो ( लामा तारानाथ ) | कृष्णभट्ट | तारानाथ |
| १६१७-८२ | (दलाईलामा) ब्लो-ब्सङ्-र्ग्य-म्छो [1] | बलभद्र ( कुरुक्षेत्र ) | फुन्-छोग्-ल्हुन्-ग्रुब् ( १६६४ ) |
| | | गोकुलनाथमिश्र | |
| | | कृष्ण ( कुरुक्षेत्र ) | |
| | | गौतमभारती | |
| | | ओंकारभारती | |
| | | उत्तमगिरि | |

---

## ६ तिब्बत में भारतीय ग्रंथों के कुछ प्रधान अनुवादक, उनके सहायक और ग्रंथ

| काल | अनुवादक | सहायक, या सम-सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| | | **शांतरक्षित-युग ( ८२३-१०४२ )** | | |
| ७७५ | शांतरक्षित | धर्मालोक | हेतुचक्र | दिङ्-नाग |
| ७७५ | पद्मसंभव | वैरोचन | वज्रमंत्रसंग्रह | |
| | | द्पल्-ग्यि-सेङ्-गे | डाकिनीजिह्वाजालतंत्र | |
| | विमलमित्र | (वन्-दे) ज्ञानकुमार | वज्रसत्वमायाजालगुह्य-सर्वादर्शतंत्र | |
| | | नम्-मूखऽ-स्क्योङ् | सप्तशतिका प्रज्ञा-पारमिता-टीका | कमलशील |
| | | रिन्-छेन्-स्दे | प्रज्ञापारमिताहृदयटीका | विमलमित्र |
| | सुरेंद्राकरप्रभ (ली-वासी) | नम्-मूखऽ-स्क्योङ् | प्रतीत्यसमुत्पाद-व्याख्या | वसुबंधु |
| | | शील धर्म ( ली ) ? | | |
| | ज्ञानगर्भ | नम्-मूखऽ-स्क्योङ् | संबंध-परीक्षा | धर्मकीर्ति |
| ८१४ | जिनमित्र | सुरेंद्रबोधि | शतसाहस्रिकाप्रज्ञा-पारमिता | |
| | | प्रज्ञावर्म | दशसाहस्रिकाप्रज्ञा-पारमिता | |
| | | दानशील | | |
| | | मुनिवर्म | तथागताऽचिंत्यगुह्यनिर्देश | |
| | | लोकेंद्रबोधि | | |

| काल | अनुवादक | सहायक या सम सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| | | ज्ञानगर्भ | | |
| | | शाक्यप्रभ | | |
| | | शाक्यसेन | | |
| | | धर्मपाल | ब्रह्मविशेषचिंता-परिपृच्छा-सूत्र | |
| | | ज्ञानसिद्ध | | |
| | | मंजुश्रीवर्म | | |
| | | रत्नेंद्रशील | | |
| | | ये-शेस्-स्दे | युक्तिषष्ठिका-वृत्ति | चंद्रकीर्ति |
| | | ” | न्याय-बिंदु-टीका | विनीतदेव |
| | | देवेंद्ररक्षित ( लोचव ) | सिद्धसार ( वैद्यक ) | |
| | | (क-व) द्पल्-ब्र्चेग्स् | अभिधर्मकोश | वसुबंधु |
| | | जयरक्षित | | |
| | | देवचंद्र | त्रिधर्मकसूत्र | |
| | | रत्नरक्षित | महाव्युत्पत्ति ( ८७४ ) | |
| ८१४ | ( शङ् ) ये-शेस्-स्दे | जिनमित्र | अभिधर्मसमुच्चय | असंग |
| | | सुरेंद्रबोधि | गयशीर्ष-सूत्र-व्याख्या | वसुबंधु |
| | | शीलेंद्रबोधि | मध्यमकालंकार-पंजिका | कमलशील |
| | | | महायानसंग्रह | असंग |
| | | प्रज्ञावर्म | मध्यमकालंकार | शांतरक्षित |
| | | दानशील | शिक्षासमुच्चय | शांतिदेव |
| | | मुनिवर्म | श्रामणेरकारिका | नागार्जुन |
| | | मंजुश्रीगर्भ ( ० वर्म ) | दशभूमिक-व्याख्यान | वसुबंधु |
| | | विजयशील | धर्मसंगीति-सूत्र | |
| | | ज्ञानसिद्धि | बोधिदिङ्निर्देश | |
| ८०० | धर्मताशील ( लो-च-व ) | शाक्यसेन | अष्टसाहस्रिकाप्रज्ञापारमिता | |
| | | देवेंद्ररक्षित ( लो० | | |

| काल | अनुवादक | सहायक, या सम सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| | | शाक्यप्रभ | ब्रह्मविशेषचितपरिपृच्छा | |
| | | धर्मपाल | | |
| | | जिनमित्र | | |
| | | सुरेंद्रबोधि | सर्वधर्मसमता-विपंचित-समाधिराज-सूत्र | |
| | | शीलेंद्रबोधि | | |
| | (ल्ह-गड्) स्पङ्-स्पो | नँम्-पर्-मि-तोग्-प | समाधि-प्रतिकूल | (चीनीभाषा से) |
| | (ख-व) द्पल्-ब्र्चेग्स् | विद्याकरसिंह (० सिद्ध) | संचयगाथापंजिका | बुद्धश्रीज्ञान |
| | | शाक्यसिंह | सूत्रालंकार | मैत्रेयनाथ |
| | | ” | सूत्रालंकार-भाष्य | असंग |
| | | विद्याकरप्रभ | मध्यमकनयसारसमासप्रकरण | विद्याकरप्रभ |
| | | विशुद्धसिंह | अभिधर्मकोश-टीका (स्फुटार्था) | यशोमित्र |
| | | जिनमित्र | अभिधर्मकोश-भाष्य | वसुबंधु |
| | | दानशील | बुद्धाऽनुस्मृति-टीका | वसुबंधु |
| | | प्रज्ञावर्मा | हेतुबिंदु | धर्मकीर्ति |
| | | ज्ञानगर्भ | भद्रचर्याप्रणिधान-टीका | अलंकारभद्र |
| | | सर्वज्ञदेव | स्खलितप्रमर्दन | आर्यदेव |
| | | ” | बोधिचर्यावतार | शांतिदेव। |
| | | धर्माकर | विनयप्रश्न-कारिका | कल्याणमित्र |
| | | शीलेंद्रबोधि | महावैरोचनाऽभिसंबोधि-सूत्र | |
| | | प्रज्ञाकरवर्मा | हेतुबिंदु-टीका | विनीतदेव |
| | | विद्याप्रभाकर (?) | | |
| | | शुद्धसिंह | रत्नचंद्रपरिपृच्छा | |
| | | द्पल्-ग्यि-ल्हुन्-पो | द्रुमकिन्नरराजपरिपृच्छा | |
| | | ये-शेस्-स्निङ्-पो | रत्नजालिपरिपृच्छा | |
| | | थ्मङ्-स्क्योङ् | सूर्यगर्भमहावैपुल्य-सूत्र | |
| | | द्पल्-द्ब्यङ्-स्* | भद्रकल्पिक-सूत्र | |
| | | रिन्-छेन्-म्छोग्* | उदानवर्ग | |
| | (चोग्-रो) क्लुइ-र्ग्यल्-म्छन् | विशुद्धसिंह | | |
| | | ज्ञानगर्भ | मूलमध्यमक-कारिका | नागार्जुन |
| | | ० गर्भ | | बुद्धपालित |

| काल | अनुवादक | सहायक, या समसामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| | | सर्वज्ञदेव ( कश्मीरी ) | ,, | भव्य ( भावविवेक ) |
| | | जिनमित्र ( मूल सर्वास्तिवादी ) | प्रातिमोक्ष-सूत्र-टीका | |
| | | ,, | विनयविभंग-टीका | विनीतदेव |
| | | ,, | विनय-सूत्र-टीका | धर्ममित्र |
| | | ( चॅङ्स् ) देवेंद्ररक्षित | | |
| | | **दीपंकर-युग ( १०४२-११०२ )** | | |
| ९५८-१०५४ | रिन्-छेन-ब्सङ्-पो | सुभाषित | अष्टसाहस्रिका प्रज्ञापारमिता | |
| | | दीपंकरश्रीज्ञान | त्रिशरणसप्ततिका | चंद्रकीर्ति |
| | | कमलगुप्त | विमलप्रश्नोत्तररत्नमाला | अमोघवर्ष ( राजा ) |
| | | धर्मश्रीभद्र | ध्यान-षड्-धर्म-व्यवस्थान-वृत्ति | दानशील |
| | | पद्माकरश्रीज्ञान | अभिधानोत्तर-तंत्र | |
| | | श्रद्धाकरवर्मा | हस्तवालप्रकरण | आर्यदेव |
| | | पद्माकरवर्मा | परमार्थ बोधि चित्तभावना | अश्वघोष |
| | | शुभशांति | अभिसमयालंकारालोक | हरिभद्र |
| | | जनार्दन | अष्टांगहृदय-संहिता | नागार्जुन |
| | | गंगाधर | सप्तगुणपरिवर्णनकथा | वसुबंधु |
| | | बुद्धभद्र | चतुर्विपर्ययकथा | मति-चित्र ( मातृचेट ) |
| | | बुद्धश्रीशांति | अश्वायुर्वेद | शालिहोत्र |
| | | छुल्-खिम्स्-योन-तन्, ब्लो-ल्दन्-शेस्-रब् | सुमागधावदान | |
| ९८२-१०५४ | दीपंकरश्रीज्ञान | रिन्-छेन-ब्सङ्-पो | त्रिशरणसप्ततिका | चंद्रकीर्ति |
| | | वृगे-वडि-ब्लो-ग्रोस् | [illegible] | [illegible] |
| | | शाक्य-ब्लो-ग्रास् | | ,, |

[ ब ]

| काल | अनुवादक | सहायक या सम सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| | | ऽब्रोम्-स्तोन् | विमलरश्मिविशुद्धप्रभा-धारणी | |
| | | (ग्यं) र्चोग्-ग्रुस्-लेड्-ब्रो | मध्यमकरत्नप्रदीप | भाव्य ( भाव-विवेक ) |
| | | ( नग्-छो ) छुल्-खिम्स्-र्ग्यल्-व | मध्यमक-हृदय | ,, |
| | | ,, | मध्यमक वृत्ति | ,, |
| | | ग्शोन्-नु-मछोग् | | |
| | | शेस्-रब्-ग्रग्स् | | |
| | द्गे-वडि-ब्लो-ग्रोस् | बुद्धशांति | | |
| | | सुभूतिश्रीशांति | | |
| | | करुणा( ज्ञान )श्रीभद्र | | |
| | | श्री कुमार | बोधिसत्वचर्यावतार-संस्कार | कल्याणदेव |
| | | दीपंकरश्रीज्ञान | अवलोकितेश्वर-परिपृच्छा-सप्तधर्मक | |
| १०२७ | सोमनाथ | शेस्-रब्-ग्रग्स् | कालचक्रतंत्र | |
| १०७४ मृत्यु | ( ऽब्रोग्-मि ) शाक्य-ये-शेस् | गयाधर | संपुटीतंत्र | |
| | | अमोघवज्र | | |
| | | प्रज्ञागुह्य | | |
| | गयाधर | ( ग्यि-जो ) स्-वड्-ऽोद्-सेर् ल | बुद्धकपालयोगिनी-तंत्र | |
| | | (ऽगोस्-खुग्-प) ल्ह-ब्चस् | वज्रडाकतंत्र | |
| | | ( ऽब्रोग्-मि ) शाक्य-ये-शेस् | हेवज्रतंत्रराज | |
| | शि-व ऽोद् | सुमनश्रीज्ञान | | |

परमा

| काल | अनुवादक | सहायक, या सम-सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| ११०९ मृत्यु | (डोंग्) ग्लो-ल्दन-शेस्-रब् | अमरगोमी | अभिसमयालंकारवृत्ति | प्रज्ञाकरमति |
| | | दीपंकरश्रीज्ञान | अभिसमयालंकारालोक[1] | हरिभद्र |
| | | मनोरथ | अपोहसिद्धि | शंकरानंद ( ब्राह्मण ) |
| | | कुमारश्रीभद्र | | |
| | | तिलकलश | भद्रचर्याप्रणिधानव्याख्या | नागार्जुन |
| | | सुमतिकीर्ति | बोधिचित्तोत्पादसमादानविधि | जेतारि |
| | | अतुलदास | त्रिसंवरक्रम | (अनाविलवज्र) |
| | | शांतिभद्र | | |
| | | महाजन ( कश्मीरी ) | धर्मधर्मताविभंगवृत्ति | वसुबंधु |
| | | सज्जन | महायानोत्तरतंत्रव्याख्या | असंग |
| | | मंजुश्रीवर्म | अमोघपाशषट्पारमिताधारणी | |
| | | भव्यराज | अपोहप्रकरण | धर्मोत्तर |
| | | परहितभद्र | न्यायबिंदु | धर्मकीर्ति |
| | | ,, | प्रमाणविनिश्चय | ,, |
| १०५५ जन्म | (प-छब्) नि-म-ग्रग्स् | पुण्यसंभव | अपरिमितायुर्ज्ञानहृदयधारणी | |
| | | मुदितश्री | युक्तिषष्टिकाकारिका | नागार्जुन |
| | | सूक्ष्मज्ञान | चतुःशतकशास्त्र | आर्यदेव |
| | | तिलकलश | मध्यमकावतार-भाष्य | चंद्रकीर्ति |
| | | कनकवर्म | अभिधर्मकोशटीका (लक्षणानुसारिणी ) | ( पूर्णवर्द्धन ) |
| | | हसुमति | मूलमध्यमकवृत्ति ( प्रसन्नपदा ) | चंद्रकीर्ति |
| | | | | अश्वघोष |

| काल | अनुवादक | सहायक, या सम-सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| | (ऽब्रो-मेड्-द्कर्) शाक्य-ऽद | शांतिभद्र ( नेपाली ) | विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि | रत्नाकरशांति |
| | | कुमारकलश | मध्यमकालंकारवृत्ति | ,, |
| | | चंद्रकुमार | महायानविंशिका | नागार्जुन |
| | | रुद्र | सुभाषितरत्नकरंड | (महाकवि) हर्ष |
| | | अनंतश्री ( नेपाली ) | कार्यकारणभावसिद्धि | ज्ञानश्रीमित्र |
| | | छोस्-क्यि-शेस्-रब् | | |
| | | ( मर्-प- ) छोस्-क्यि-द्बङ्-प्युग् | | |

## स-स्क्य-युग ( ११०२-१३७६ )

| काल | अनुवादक | सहायक, या सम-सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| ११०६-२० | छुल्-ख्रिमस्-ऽब्युङ्-ग्नस् | अलंकदेव | विनयसूत्रव्याख्या | प्रज्ञाकर |
| | | ,, | जातकमाला | हरिभद्र |
| ११८२-१२१० | ( यर्-लुङ्-प ) ग्रग्स्-प-र्ग्यल्-म्छन् | धर्मधर | प्रतिमामानलक्षण | आत्रेय |
| | | कीर्तिचंद्र | लोकानंदनाटक | चंद्रगोमी |
| | | ,, | अमरकोष | अमरसिंह |
| | | ,, | ,, टीका ( कामधेनु ) | सुभूतिचंद्र |
| ११७३ जन्म | (ख्रो-फु) ब्यम्स्-पऽि-द्पल् | जगन्मित्रानंद ( मित्र-योगी ) | चतुरंगधर्मचर्या | जगन्मित्रानंद |
| | | शाक्यश्रीभद्र | महायानोपदेशगाथा | शाक्यश्रीभद्र |
| ११२२-१२२५ | शाक्यश्रीभद्र | (ख्रो-फु-) ब्यम्स्-पऽि-द्पल् | सहांगधर्मचर्यावतार | शाक्यश्रीभद्र |
| | | द्भ्र-ब्चोम् | बोधिचित्तसंवरग्रहण-विधि | अभयाकर |
| | | कुन्-द्गऽ-र्ग्यल्-म्छन् | प्रमाणवार्तिक-कारिका | धर्मकीर्ति |
| | ( सग्-स्तोन ) र्दो-र्जे- | लक्ष्मीकर | | श्रीहर्षदेव |

| काल | अनुवादक | सहायक, या सम-सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| | | लक्ष्मीकर | -कल्पलता | -कवि |
| | | ” | काव्यादर्श | दंडी |
| १२९०-१३६४ | (बु-स्तोन्) रिन्-छेन्-ग्रुब् | | (कलाप) धातुकाय | दुर्गसिंह |
| | | | स्याद्यंतप्रक्रिया | हर्षकीर्ति |
| | | सुमनश्री | नवश्लोकी | कंबल |
| | | ” | ऊर्ध्वजटाऽनुत्तरतंत्र[1] | |
| १३०१-८० | थङ्-छुब्-चे-मो (ब्लोर्तन्-ड्पोन्-पा) | सुमनश्री (कश्मीरी) | मेघदूत | कालिदास |
| | | | अभिधर्मसमुच्चयटीका | |

## चोङ्-ख-प-युग (१३७६-१६६४)

| काल | अनुवादक | सहायक, या सम-सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| १३८४-१४६८ | वनरत्न | (ऽगोस्) यिद्-वसुद्-चे-ग्शोन्-नु-द्पेल् (जन्म १३९२) | | |
| | | (स्नग्) शेस्-रब्-रिन्-छेन् (जन्म १४०५) | | |
| | | शेस्-रब्-ग्र्यल् (जन्म १४२२) | | |
| | (श-लु) धर्मपालभद्र जन्म १५२७ | | अभिधर्मकोशटीका | स्थिरमति |
| | | | कालचक्रगणित | |
| | | | ईश्वरकर्तृत्वनिराकृति | नागार्जुन |
| | | | मंजुश्रीशब्दलक्षण | भव्यकीर्ति |
| | | | ” वृत्ति | देव (कलिंगराज) |
| | (ग्र्यल्-खम्स्-प) कुन्-द्गऽ-स्ञिङ्-पो (तारानाथ) जन्म १५७५ | कृष्णभट्ट (कुरुक्षेत्र) | सारस्वतव्याकरण | अनुभूतिस्वरूपाचार्य |

## अंतिम युग (१६६४-····)

| काल | अनुवादक | सहायक, या सम-सामयिक | अनुवादित ग्रंथ | ग्रंथकर्ता |
|---|---|---|---|---|
| १६६५ | फुन्-छोग्-ल्हुन्-ग्रुब्[1] | गोकुलनाथमिश्र (कुरुक्षेत्र) | प्रक्रियाकौमुदी (१६५८) | रामचंद्र |
| | | बलभद्र | सारस्वतव्याकरण (१६६५) | अनुभूति-स्वरूपाचार्य |
| | | गौतमभारती<br>ओंकारभारती<br>उत्तमगिरि | आयुर्वेदसारसमुच्चय (१६६४) | |

---

[1] यह सूची पूर्ण नहीं है। इसमें सिर्फ समकालीन अनुवादकों को दिखलाने का प्रयत्न किया गया है तेरहवें दलाई लामा मुनि का देहांत अभी १८ दिसंबर १९३३ (अगहन की ) को ल्हासा में हुआ

# चित्रकार "कवि" मोलाराम की चित्रकला और कविता[1]

[ लेखक—श्रीयुत मुकंदीलाल, बी० ए० ( ऑक्सन ), बैरिस्टर-एट्-ला ]

[ १० ]

## गढ़वाल के राजवंश का इतिहास

जब मोलाराम ने गोरखा गवर्नर हस्तिदल चौतरिया व उस के दरबारियों को गढ़वाल के राजवंश की उत्पत्ति और उस के ५२ राजाओं के नाम गिना दिए, तब उन्हों ने मोलाराम से कहा—अब प्रत्येक राजा के विषय में विस्तार-पूर्वक कहो कि उन्हों ने किस तरह शासन किया, प्रजा के साथ उन का व्यवहार कैसा रहा, और

क्योंकर भ्रष्ट राज यह भयो ।
सब पंचन हूं मिलि कह्यो ॥
तब इह बावन पुस्त सौ, कीनी कथा बखान ।
एक एक करि कहत हूं, सुनो पंच प्रधान ॥

[ ११ ]

## श्यामशाह

मोलाराम के दिए वृत्तांत से प्रतीत होता है कि श्यामशाह एक विलक्षण पुरुष थे । वह कामी थे, शाक्त थे, देवी व मदिरा के भक्त थे । प्रायः कई

---

[1] अक्तूबर १९३३ की 'हिंदुस्तानी' के पृष्ठ ४२१ से संबद्ध ।

जाति की स्त्रियों ( गनिका, तेलन और तुरकन आदि ) को उन्हों ने खुल्लम खुल्ला अपने पास रक्खा वे अपने व्यक्तिगत सामाजिक व्यवहार में लोकमत की परवाह नहीं करते थे। जो काम करते थे प्रकट-रूप में करते थे। या तो उस समय ऐसा व्यवहार राजाओं के लिए असंगत नहीं था, या श्यामशाह सामाजिक मामलों में लोकमत की परवाह नहीं करते थे। श्यामशाह बड़े शूर, वीर, दानी, धार्मिक, देवी-भक्त, विद्वान् और राजनीतिज्ञों के गुण-ग्राहक थे। गंधर्व-विद्या में भी यह निपुण थे।

मोलाराम के शब्दों में नृपति श्यामशाह का चरित्र इस प्रकार वर्णित है :—

श्यामशाह नृप स्वामी भये।
प्रकट माह अति कामी रहे ॥
सुंदर सूर माह अत दाता।
देस देस महि उनको ख्याता ॥
गुन ग्राहक गुनिजनि को माने।
राग रागनी सब पहिचानै ॥
मगन मस्त निसि बासर रहे।
मधुर वचन सब ही को कहै ॥
संध्या पूजा अत जन भावै।
नाना विधि सों हवन करावे ॥
मदिरा मांस बहुबिंजन नाना।
पूजन सक्ति करैं मधु पाना ॥
वीर चक्र नित पूजन करै।
मन थथि ध्यान एकाग्र करै ॥
बलिदान महिषासुर मारे।
अज मीन बहु आन सिहारे ॥
चौसठ कन्या वीर जिमावै।
भोजन त्रिपत सभी को करावै ॥

वस्तर भूषण शुभ पहिराई।
कन्या पूज अत मन लाई॥
सब को देहि दक्षिणा नित ही।
परजा सो राखैं अनहित नहीं॥
देश विदेस के जो नर आवें।
जो मांगे त्योही वही पावें॥
गुनिजन रहे सभी तहँ राजी।
पावें कविजन कुंजर बाजी॥
वस्त्र सस्त्र भूषण पहिराई।
दर्वें दान देय करै बिदाई॥
जैसो गुनि वैसो हि पावैं।
सहस्र लक्ष परर्जत दिलावैं॥
रीझ खीज ममता दोइ राखे।
बिन बिवेक मुख बचन न भाखे॥
जथा अपराध दंड हि देवै।
जथा काल अबोध हि लेवै॥
निसि दिन रहे बोध के माही।
बिना बोध कछु करै जो नाही॥

श्यामशाह के जिन महान गुणों का विवरण मोलाराम ने किया है, उन से राजा की गुण-ग्राहकता, न्याय-परायणता, भक्ति और उदारता का परिचय होता है। उस के साथ ही उक्त पदों में तत्कालीन सामाजिक जीवन का भी पता लगता है। वास्तव में उक्त पदों को उद्धृत करने का मुख्य उद्देश्य हमारा राजा की धार्मिक, नैतिक और तत्कालीन सामाजिक स्थिति दर्शाने का था।

अब मोलाराम के शब्दों में राजा श्यामशाह के जीवन के दूसरे पहलू पर दृष्टि डाली जायगी।

इतिहास के लिखनेवाले, ऐतिहासिक पात्र व घटनाओं को यथातथ्य दर्शा कर मानव-समाज का कल्याण करते हैं। मनुष्य की कमजोरियों से समाज

की स्थिति का पता लगता है।

इतिहास लिखनेवाले को यह दोष देना अनुचित है कि उन्होंने उन बातों व घटनाओं को क्यों लिखा जो आज बुरी या छिपाने लायक समझी जायँ।

मोलाराम ने नृपति श्यामशाह को वामी और कामी कहा है। वामी वाम-मार्ग वाले शाक्त लोगों को कहते है। जो मद्य-पान व मांसाहार, देवीपूजन का एक अंग समझते हैं। कामी शब्द स्पष्ट है। श्यामशाह के वामी होने के सबूत में मोलाराम के पद ऊपर दिए गए है। श्यामशाह के कामी होने के सबूत में मोलाराम लिखते हैं—

महामस्त बनितारस भोगी।
महासिद्ध जोगिन मह जोगी॥
भामनी भौन सुंदर बहुतेरी।
बाहर एकसौ एक हि चेरी॥
गनिका कहि भोग को राखी।
जमनी कही भोग महि थाकी॥
... ... ... ...
... ... ... ...
तेलन अत सुंदर तुरकानी।
ताके संग भये अत गलतानी॥
तेली वह बाजार रहावै।
दिन ही दुफैर उठि तहां जावै॥
नंगे सिर हाथी पे चढ़े।
प्याला पिवे केश हि बिखड़े॥
आग अगीठी राखी तंही।
भूनत कबाब फिरै संग मही॥
भर बाजार फिरै दिन माही।
राखे लाज सरम कछु नाहीं॥
मारग में जो जावे तिन कौं।
करे निहाल ताहि छिन छन कौं॥

राग रंग नृत सग माहि आवे।
अब तेलन के मद्द्र जावे॥
घर महि आय स्नान नित करे।
संध्या पूजा ध्यान हि धरे॥
पुनि मजलस महि बैठे जाई।
न्याय करे सब ही का आई॥
... ... ... ...
... .. ... ...
या विद बहु चिर राज हि कीन्यो।
पूर्ण चंद्र सम सब ने चीन्यो॥

मोलाराम श्यामशाह को स्यामसाह लिखते हैं। मोलाराम के अनुसार श्यामशाह भौनपाल से ५२ वाँ राजा था। और मोलाराम के अनुसार श्यामशाह तक गढ़वाल का राज-वंश अपनी ख्याति और प्रभुत्व की पराकाष्ठा पर रहा। "पाछे होन लगी गढ़ हानि।" और उक्त कवि के कथनानुसार "पूर्ण भई जोगेस्वर बानि", क्योंकि भौनपाल की माता ने भूखे जोगी जी को ५२ रोटी खाने को दी थी। इस से महात्मा जी का पेट नहीं भरा। इसी लिए "जोगेस्वर" ने भौनपाल को केवल "बावन पुस्त राज वर दिन्यो।"

इतिहास में श्यामशाह का स्थान

[ १२ ]

## गढ़वाल के राजवंश की वंशावलियाँ

गढ़वाल के राजवंश की पाँच वंशावलियाँ अब तक हम ने देखी हैं। सब से पुरानी वंशावली[1] कैप्टन हार्डिक के कथनानुसार उन को राजा प्रद्युम्न शाह[2] ने बहुत आग्रह करने पर अप्रैल सन् १७९६ में दी थी। इस वंशावली

---

[1] कैप्टन हार्डिक, 'नैरेटिव अव् ए जर्नी टु सिरीनगर', जर्नल अव् दि रायल एशियाटिक सोसाइटी, जिल्द ६, पृ० ३३८।

[2] Purdoo Maan Saa.

के अनुसार अनयपाल से प्रद्युम्नशाह ६१ व राजा थे किंतु अजयपाल से पहले ९०० वर्ष, और तब तक कुल ३७७४ वर्ष गढ़वाल राजवंश को राज्य करते हो चुके थे किंतु इस संपूर्ण सूची में राजाओं के नाम केवल पहिले चार और अंतिम सात मालूम होते हैं। बाक़ी नाम जो हार्डिक को बताए गए या दिए गए ब्राह्मण मंत्रियों के नाम प्रतीत होते हैं।

इस वंशावली मे श्यामशाह जो एक बड़े विख्यात राजा हुए हैं, उन का नाम नहीं है। दूसरी वंशावली वह है जिस को गढ़वाल का वर्तमान राजवंश मानता है और जो टेहरी दरबार से मि० बेकेट को दी गई मालूम होती है। इस को बेकेट 'लिस्ट' कहते हैं। इस में राजा श्यामशाह ४५ वीं पीढ़ी में बताए गए हैं, और उन का समय दिया गया है सन् १४९६ से १५२७ तक। अर्थात् ९ वर्ष राज्य कर के श्यामशाह का ३१ वर्ष की अवस्था में स्वर्गवास हो गया।

तीसरी सूची जो गढ़वाल राज की वंशावली की है, वह ऋषिकेष मे पुरोहितों की पोथी में पाई जाती है। इस के अनुसार भी श्यामशाह ४५ वे राजा हैं। चौथी वंशावली विलियम्स साहब ने अपने "मेम्वायर्स अव् देहरा-दून" में दी। इस में श्यामशाह को ३३ वाँ राजा बताया है। पाँचवीं सूची गढ़वाल राजवंश की ऐटकिन्सन साहब को अल्मोड़े में प्राप्त हुई। इस में श्यामशाह के पिता मानशाह को ५२ वाँ राजा और श्यामशाह को ५३ वाँ राजा बताया है। और प्रद्युम्नशाह को ६२ वाँ राजा माना है।

मोलाराम की सत्यता और ऐतिहासिक धारणा अल्मोड़े वाली वंशावली से साबित होती है। एक तो वह गिनती में क़रीब क़रीब ठीक ही है। सिर्फ़ एक का फ़रक है। दूसरे जो सब से बड़ी बात है, वह यह है कि श्यामशाह का पुत्र दुलाराम शाह था। गढ़वाल के गजेटियर और ऐटकिन्सन के अनुसार दुलाराम शाह बड़ा शूर-वीर था। और उस ने अल्मोड़ा ( कुमाऊँ ) के राजा से कई बार युद्ध किया। ऐसे राजा का नाम सिवा मोलाराम व अल्मोड़े वाली सूची के और सूचियों में न मिलना बड़े आश्चर्य की बात है, इस पर हम टीका आगे चल कर करेंगे।

[ १३ ]

## दुलाराम शाह

दुलाराम शाह का एक दानपत्र है, जिस का समय सन् १५८० ई० है। और मोलाराम की तरह ऐटकिन्सन[1] और गढ़वाल गजेटियर[2] भी, दुलाराम शाह का पुत्र, महीपत शाह को बताते हैं। किंतु बेकेट, टेहरी दरबार, तथा विलियम्स की दी हुई वंशावली में श्यामशाह के बाद महीपत शाह का नाम दिया है। उस में दुलाराम शाह का नाम नहीं है। टेहरी दरबार की वंशावली में महीपत शाह का समय सन् १४८७ से १५५२ ई० दिया है। किंतु यह टेहरी दरबार वाला समय और वहाँ की नामावली दुलाराम शाह के विषय में ग़लत है। कुमाऊँ के राजाओं के इतिहास और ऐटकिन्सन तथा गजेटियर के अनुसार दुलाराम शाह कुमाऊँ के राजा रुद्रचंद्र के समकालीन थे। रुद्रचंद्र का समय सन् १५६५-१५८१ ई० है। रुद्रचंद्र ने गढ़वाल के परगना बधाण, को जो अल्मोड़े (कुमाऊँ) जिले से मिला है, अपने राज्य में मिलाना चाहा। दुलाराम शाह ने रुद्रचंद्र से कई बार घोर युद्ध किया और अपने राज्य की सीमा से रुद्रचंद्र को हटा दिया और बधाण गढ़ पर अधिकार नहीं करने दिया[3]।

मोलाराम के शब्दों मे दुलाराम शाह का व्यक्तिगत चरित्र इस प्रकार है—

स्याम साह जू के भये, दुलोराम ही साह।
अब तिनको हौं कहत हूं, दुजी सुनो कथा॥
दुलोराम शा राजा भये।
स्यामसाह जब स्वर्ग ही गये॥
दुलोराम साह राजहि बैठे।
मंत्रि मित्र हि जो रहे इकठे॥

---

[1] ऐटकिन्सन, 'हिमालयन डिस्ट्रिक्टस अव् दि नार्थ वेस्टर्न प्राविंसेज़, अव् इंडिया', जिल्द २, पृ० ५२७।

[2] 'गढ़वाल डिस्ट्रिक्ट गज़ेटियर', पृ० ११५ ( १९१० संस्करण )।

[3] ऐटकिन्सन, जिल्द २, पृ० ५५३।

करि स्नान प्रात कृत सबही।
पूजा हवन करत है तबही ॥
मध्यम पूजा मध्यम ध्यानहि।
मध्यम जप अरु मध्यम हवन हि ॥
बली छाग इक कन्या पांच ही।
कहै कछु झूठ कछु भाषै सांच ही ॥
राग रंग अलि हीं मन भावै।
कथा वारता नाहिं सुहावैं ॥
मध्यम मन पून्य कछु करै।
सैल शिकार में बहु फिरै ॥
नाना वस्त्र सस्त्र हु धारै।
बांक पटाव हु खेल निहारै ॥
तीर तुपक नित आप चलावै।
वन सौं मारि मृग बहु लावै ॥
भोजन नाना खाय खुलावत।
करै जो उपमा सो मन भावत ॥
फजर स्याम मजलस ही करै।
कबहुं जल महि तिरतो फिरै ॥
कबहुं कबूतर बाज उड़ावे।
तीतर काग चकोर मरावे ॥
रस शृँगार लगै बहु नीको।
चित वैरागहिं मानत फीको ॥
जस बात वणे नी मन भावै।
मान मति बहुत रुण लगावै ॥
राजकाज सब मंत्रिन को दीनो।
मन आई सो आपहि कीन्यो ॥
अधिम कीने काज सब, अधिम कीन्यो राज।
देहांत जब भई, रहतो सब कूत साज ॥

चल्यो कहीं संग को दूत दीन्यो।
जस अपजस जो कुछ कर लीनो ॥
हाथी घोरा इते रहाये।
संग महि कोय न तिनके आये ॥

दुलाराम शाह के विषय में मोलाराम का कथन अधिक माननीय है ऐटकिन्सन और गढ़वाल गजेटियर में जो ऐतिहासिक उल्लेख हैं उन की सामग्री ऐटकिन्सन को अल्मोड़ में मिली। उस को उस ने राजाओं के दानपत्र व ताम्रपत्रों से मिलाया। उसी के आधार पर ऐटकिन्सन ने गढ़वाल के राजाओं के विषय में लिखा है। किंतु मोलाराम गढ़वाल के राज-दरबार में एक प्रमुख दरबारी और कर्मचारी थे। वे कवि थे, चित्रकार थे, दार्शनिक थे। बड़े धर्म-परायण और अपने समय के बड़े विद्वान थे। गढ़वाल के राजाओं के विषय में उन्हों ने स्वयं जो देखा व सुना उसी को अपने काव्य में संकलित कर गोरखा गवर्नर हस्तिदल चौतरिया को कह सुनाया।

इस समय मोलाराम का अभिप्राय, जैसा कि बहुधा कवियों का होता है, अपने आश्रयदाता राजा व दरबार की प्रशंसा करना नहीं था। वे प्रसंग-वश, गोरखा शासन-कर्ताओं के पूछने पर; गढ़वाल के राजाओं की कथाएं अथवा जीवन-चरित्र कहते हैं। और हमारी धारणा है कि जिस बात को मोलाराम सची व विश्वसनीय समझते थे उसे ही उन्हों ने अपने काव्य मे लिखा है। यदि मोलाराम को मनगढ़ंत व दंतकथा के आधार पर कुछ लिखना होता तो श्यामशाह के पूर्वज जो कई बड़े बड़े शूरवीर राजा, विशेष कर गढ़ विजय करने वाले, ५२ गढ़वाली गढ़पतियों को पराजय कर के अखिल गढ़वाल राज्य की स्थापना करने वाले अजयपाल ( सन् १३५८-१६७० ई० ) या शाहंशाह बहादुर खां लोदी से अपनी बहादुरी और अतिथि-सत्कार के कारण सन् १४८३ ई० "शाह" की पदवी पानेवाले बहादुर शाह के चरित्र व पराक्रम पर क्यों नहीं लिखते ? उन के विषय में मोलाराम ने कुछ नहीं लिखा क्योंकि उन के विषय में उन्हों ने विश्वसनीय स्रोत से नहीं सुना। दुलाराम शाह के विषय मे जो कुछ कवि मोलाराम जानते थे वह उन्हों ने कह सुनाया। मोलाराम के

काव्य के अनुसार दुलाराम शाह ने कुमाऊँ के राजा के साथ युद्ध नहीं किया। संभव है वे दुलाराम के समय में कुमाऊँ के राजा रुद्रचंद्र ने शिकारी राजा दुलाराम की अकर्मण्यता व लापरवाही तथा कमज़ोरी को देख बधाण के कुछ हिस्से पर अधिकार कर लिया हो।

मोलाराम के अनुसार कुमाऊँ से जो लड़ाई गढ़वाली लड़े और जो पराजय व ख्याति रण क्षेत्र में गढ़वाली सिपाहियों ने प्राप्त की वह राजा दुलाराम के पुत्र राजा महीपत शाह के समय में की।

दुलाराम निरुत्साही, पूजा पाठ करने वाले, कुसंगति में रहने वाले, आखेट के शौकीन, खेल-तमाशे देखने वाले राजा थे। मालूम होता है कि टेहरी दरबार वाली वंशावली जिस के आधार पर बेकेट और विलियम्स की गढ़वाल के राजाओं की सूची बनी है उस में दुलाराम शाह का उल्लेख इस लिए नहीं किया गया कि दुलाराम शाह ने गढ़वाल राज्य की कीर्ति नहीं बढ़ाई। न उस की सीमा की रक्षा ही की। शायद बहुत थोड़े समय तक उन्हों ने राज्य किया हो। इसी लिए टेहरी दरबार ने दुलाराम शाह का नाम वंशावली में नहीं दिया। किंतु मोलाराम सच्चे इतिहास लिखने वाले थे। इतिहासकार का काम केवल पराक्रमी राजाओं की कीर्ति चिरस्थायी करना नहीं वरन् समय के चरित-नायकों की चरितावली देते हुए उस समय के सामाजिक जीवन का चित्र खींचना है, जिस में भावी संतान को पता लगे कि उन के पूर्वज कैसे रहते थे, क्या करते थे, और क्या उन के कर्म व विचार थे।

इसी उद्देश्य से मोलाराम ने श्यामशाह व दुलाराम के जीवन के उस अंग के चित्र का भी हमे दिग्दर्शन कराया है जिस को शायद कुछ लोग कुत्सित या आदर्श जीवन के विपरीत समझें। मोलाराम दर्शन-शास्त्र या सदाचार पर पुस्तक नहीं लिख रहे थे, इस लिए उन्हों ने श्यामशाह या दुलाराम शाह के जीवन के उस अंग पर परदा नहीं डाला जिस को हम बुरा समझते हैं। अस्तु श्यामशाह व दुलाराम शाह पिता-पुत्र का जो वृत्तांत हम पाठकों के सामने मोलाराम के शब्दों मे रखते हैं, कल्पित प्रतीत नहीं होता, वरन् यथावत् सच्चा वृत्तांत है।

( क्रमशः )

# मैथिली-साहित्य ( १०९७-१४०० )

[ लेखक—श्रीयुत डाक्टर उमेश मिश्र, एम० ए०, डी० लिट्० (इलाहाबाद) ]

इतिहास के आधार पर विचार करने से यह मालूम होता है कि भारत-वर्ष की साहित्यिक भाषा सब से पहले वैदिक भाषा थी। उस के बाद व्या-करण के नियमों से परिष्कृत किए जाने पर वैदि कभाषा मे संस्कृत भाषा का प्रादुर्भाव हुआ। अनेक कठिन नियमों से बाँधे जाने के कारण यह संस्कृत भाषा सर्वसाधारण की भाषा न हो सकी। बहुत ही थोड़े पढ़े-लिखे विद्वान् लोगों ने इसे अपनाया। इन्हीं कठिनाइयों के कारण यह भी मालूम होता है कि संस्कृत भाषा विद्वानों के भी बोलचाल की भाषा कदापि न रही होगी। इस का प्रयोग केवल लिखने और पढ़ने में किया जाता रहा होगा। इसी लिए विद्वानों का कहना है कि वैदिक काल ही से एक प्रकार की बोलचाल की भाषा अवश्य रही, जिसे सर्वसाधारण अर्थात् प्राकृत लोग प्रयोग में लाते थे। इसी भाषा को बाद में लोग प्राकृत भाषा अर्थात् नीच भाषा या अपंडितों की भाषा कहने लगे। बौद्धकाल में इसी प्राकृत भाषा का रूपांतर पाली भाषा के नाम से प्रसिद्ध हुआ। तथा अभी तक किसी न किसी स्वरूप में यही प्राकृत भाषा भारत के प्रत्येक प्रांत में विद्यमान है।

प्राकृत भाषा के साधारण-रूप से छः भेद कहे गए हैं—महाराष्ट्री, ( जिसे लोग केवल 'प्राकृत' भी कहते हैं ), शौरसेनी, मागधी, पैशाची, चूलिका-पैशाची, तथा अपभ्रंश। मार्कंडेय ने अपने 'प्राकृतसर्वस्व' में प्राकृत के प्रथम तीन विभाग किए हैं, जैसे—तद्भव, तत्सम तथा देश्य या देशी। इन में तद्भव के भाषा, विभाषा, अपभ्रंश और पैशाच ये चार प्रकार बतलाए हैं। इन में *भाषा* को पुनः महाराष्ट्री, शौरसेनी, प्राची, आवंती तथा मागधी में, *विभाषा* को शाकारी, चांडाली, शाबरी, आभीरिका, तथा टाकी में; *अपभ्रंश* को नागर,

व्राचड तथा उपनागर मे, और पेशाची को कैकयी, शौरसेन तथा पांचाल मे विभक्त किया है रुद्रट का कहना है कि प्रांतो के भेद के अनुसार अपभ्रंश के भी अनेक भेद हैं। जैसे—नागर, उपनागर, द्राविड़, टक्क, मालवी, पांचाली, कालिंदी, गुर्जरी, वैतालिकी, कांची, आभीरी, शावरी इत्यादि।

इन सब में पैशाची, महाराष्ट्री, शौरसेनी तथा मागधी विशेष रूप से प्रसिद्ध हैं। भारत के पश्चिमोत्तर प्रदेश में पैशाची, उस से पूर्व शौरसेनी तथा सब से पूर्व मागधी का तथा दक्षिण मे महाराष्ट्री का साम्राज्य कहा जाता है। ऐसा स्पष्ट विभाग करने पर भी यह देखा जाता है कि साक्षात् वा परंपरागत प्रत्येक भाषा का दूसरे से कुछ न कुछ संबंध रहता ही है।

संसार के साथ साथ सभी संसारी वस्तुएँ भी परिवर्तित होती ही रहती है। अतः प्राकृत भाषा मे भी परिवर्तन हुआ और वह परिवर्तित भाषा *अपभ्रंश* के नाम से प्रसिद्ध हुई। यहाँ यह कह देना आवश्यक है कि अपभ्रंश शब्द भाषा के अर्थ में बहुत पहले ही से प्रसिद्ध था किंतु बोलचाल के स्वरूप में विशेष-रूप से बहुत बाद को आरंभ हुआ। इसी अपभ्रंश भाषा से वर्तमान प्रांतीय भाषाओं की उत्पत्ति हुई है। अपभ्रंश भाषा के अनेक भेद हैं, जैसा ऊपर कहा गया है। इस लिए मागधी प्राकृत से भी एक विशेष प्रकार की अपभ्रंश भाषा की उत्पत्ति हुई, यह मानना ही पड़ता है।

भारत की पूर्वीय भाषाओं की तरफ दृष्टि डालने से यह मालूम होता है कि ये भाषाएँ मुख्यतया मागधी प्राकृत से उत्पन्न हुई हैं। इस मागधी को ग्रियर्सन ने दो मुख्य भागों में विभक्त किया है—*पूर्वीय मागधी विभाग* जिस मे बंगाली, आसामी तथा उड़िया भाषा ली गई हैं तथा *बिहारी विभाग*। बिहारी विभाग में पुनः तीन गौण-भेद किए हैं—भोजपुरी, मैथिली तथा मगही। डॉक्टर श्री सुनीतिकुमार चटर्जी ने मागधी के तीन मुख्य भाग किए हैं—*पूर्वीय शाखा*—जिस में उन्हों ने बँगला, आसामी तथा उड़िया भाषाएँ रक्खी है, *मध्यशाखा*—जिस में मैथिली और मगही भाषाएँ रक्खी गई हैं; तथा *पश्चिमीय शाखा*—जिस में केवल भोजपुरी को रक्खा है।

किंतु पूर्वीय भारत के मानचित्र को ले कर विचार किया जाय तो यह स्पष्ट मालूम होता है कि आसाम सब से पूर्व में है, तथा उड़िया देश दक्षिण में। इस लिए ऊपर कहे हुए दोनों मतों में कुछ न कुछ दोष जान पड़ता है। अतः मेरी समझ में मागधी का निम्न-लिखित विभाग करना चाहिए—

१—पूर्व-दक्षिणीय शाखा—जिस में केवल उड़िया भाषा ली जाय।

२—उत्तर-पूर्वीय शाखा—जिस में आसामी भाषा ली जाय।

३—मध्य-शाखा—जिस में मैथिली, मगही तथा बँगला ली जाय।

४—पश्चिमीय-शाखा—जिस मे भोजपुरी ली जाय।

ऐसा विभाग न कर यदि केवल भाषा के सादृश्य के अनुसार ही विभाग किया जाय तो निम्न-लिखित तीन शाखाएँ हो सकती हैं:—

१—पूर्व-दक्षिणीय शाखा—उड़िया।

२—पूर्वोत्तरी शाखा—मैथिली, मगही, बँगला तथा आसामी।

३—पश्चिमीय शाखा—भोजपुरी।

उड़िया भाषा को किसी अन्य पूर्वीय भाषा के साथ रखने में यह तारतम्य उपस्थित होता है कि उड़िया का दक्षिण की भाषाओं से घनिष्ट संबंध होने के कारण तथा इस के बहुत दिनों तक तैलंग राजा के आधिपत्य में रहने के कारण इस भाषा में दक्षिणीय भाषाओं का विशेष प्रभाव पड़ा है। उड़िया लिपि में भी दक्षिण का ही पूरा प्रभाव है। इन कारणों से मैं ने उसे सब से पृथक् रक्खा है। भोजपुरी को भी इन सब भाषाओं से अलग रखने का कारण यह है कि यथार्थ मे इस में पूर्वीय भाषाओं के प्रभाव की अपेक्षा पश्चिमीय भाषाओं का प्रभाव अधिक है। प्रत्युत यह पूर्वीय मैथिली आदि तथा पश्चिमीय हिंदी के मिश्रण से बनी हुई भाषा है। भोजपुरी के लिखने के लिए कोई स्वतंत्र लिपि नहीं है जैसी मैथिली, बंगाली, आसामी—के लिए है। अतः इसे भी अलग ही रखना उचित है। मगही को स्वतंत्र भाषा कहना कहाँ तक उचित होगा यह प्रश्न स्वतंत्र-रूप से विचारणीय है।

यह सब पूर्वीय भाषाएँ मागधी से निकली हैं। भाषा-विकास की दृष्टि से यह भी ज्ञात होता है कि इन दोनों के मध्य, एक अपभ्रंश की अवस्था

थी। अपभ्रंश भी प्रांत के भेद से भिन्न भिन्न प्रकार का था यह भी ऊपर कहा गया है। मैथिली ( जिस के संबंध में अभी बड़ा लिखना है ) और मागधी के मध्य में भी कोई अपभ्रंश अवश्य था। इसी अपभ्रंश को मैथिली के प्रधान कवि विद्यापति ठाकुर ने अपनी 'कीर्तिलता' में 'अवहट्ठ' तथा 'देसिल बअना' कहा है। इस से मालूम होता है कि यह 'अवहट्ठ' मिथिला देश के मैथिलो-अपभ्रंश का नाम था। प्राकृत के अतिरिक्त पाली से भी मैथिली का बहुत संबंध है। इस के अनेक व्याकरण के नियम यथावत् मैथिली में उपयुक्त होते हैं।

'मैथिली' मिथिला देश की भाषा है। मिथिला की सीमा के संबंध में 'बृहद्विष्णुपुराण' में लिखा है—

गंगाहिमवतोर्मध्ये नदीपंचदशांतरे ।
तैरभुक्तिरिति ख्यातो देशः परमपावनः ॥
कौशिकीं तु समारभ्य गण्डकीमधिगम्य वै ।
योजनानि चतुर्विंशत् व्यायामः परिकीर्तितः ॥
( मिथिलाखंड )

अर्थात् जिस देश के उत्तर में हिमालय पर्वत है, पश्चिम में गंडकी नदी बहती है, दक्षिण में गंगा जी हैं तथा पूर्व में कौशिकी ( वर्तमान कोशी ) नदी है, उसे 'मिथिला' कहते हैं। यह तो बहुत प्राचीन मत है। पश्चात्, आधुनिक समय में, इस में कुछ परिवर्तन हुआ है। राजनैतिक प्रांत-विभाग के अनुसार मिथिला बिहार प्रांत में संमिलित है। बिहार को उत्तर बिहार तथा दक्षिण बिहार इन दो विभागों में बाँट दिया है। उत्तर बिहार को मुख्य मिथिला कहते हैं। इस के अनुसार संप्रति चंपारन, मुज़फ़्फ़रपुर तथा दरभंगा के ज़िले, नेपाल की तराई, पुर्नियाँ, भागलपुर तथा मुंगेर के ज़िले एवं संताल परगना के उत्तर पश्चिमीय भाग—इतने प्रदेश वर्त्तमान मिथिला में गिने जाते हैं[1]। चंपारन के कुछ हिस्सों में भोजपुरी का भी प्रभाव है। इस के अतिरिक्त बंगाल तथा

---

[1] 'लिंग्विष्टिक सर्वे अव् इंडिया', ग्रंथ ५, विभाग २, पृष्ठ १२।

आसाम के अनेक स्थानों में, संयुक्तप्रांत तथा मध्यप्रदेश ( सी० पी० ) के अनेक हिस्सों में असंख्य मैथिलों का वास बहुत दिनों से वर्तमान है। मिथिला अपने पांडित्य के लिए अनादि काल से प्रसिद्ध है। बौद्धमत के विस्तार-काल में तथा पश्चात् तंत्र-विद्या का भी प्रधान केंद्र मिथिला हो गया। अतः मैथिल पंडितों ने भारत के देशी तथा विदेशी राजाओं के दरबारों में घूम घूम कर पांडित्य तथा तंत्र-विद्या के प्रभाव से जमींदारी भी प्राप्त की है। और अपना देश छोड़ कर विदेश में जा कर बसे हैं। इन में से कतिपय स्थानों का उल्लेख ग्रियर्सन ने किया है। इन सब स्थानों में मैथिलों की मातृ-भाषा मैथिली ही है। मनुष्य-गणना के आधार पर ग्रियर्सन ने मैथिली बोलने वालों की संख्या एक करोड़, अठहत्तर लाख, उनसठ हजार, तीन सौ नौ बतलाई है[1]। इस संख्या में यदि संयुक्तप्रांत तथा मध्यप्रदेश ( सी० पी० ) आदि स्थानों की संख्या का कुछ अनुमान लगा कर जोड़ दिया जाय तो मैथिली बोलने वालों की संख्या लगभग दो करोड़ होती है।

मैथिली का साहित्य कितना प्राचीन है यह यथार्थ में अभी हम नहीं कह सकते तथापि उपलब्ध ग्रंथों के आधार पर जो कुछ मुझे मालूम होता है उसे यहाँ लिख रहा हूँ। अनादि काल से मिथिला संस्कृत विद्या के लिए प्रसिद्ध है। संस्कृत के ही पठन-पाठन तथा लेख को मैथिलों ने मुख्य स्थान दिया है तथापि अपने देश की भाषा का तिरस्कार नहीं किया। समय समय पर भाषा में भी अनेक ग्रंथों का निर्माण होता ही रहा है।

मिथिला का आधुनिक इतिहास नान्यदेव के समय से आरंभ होता है। यह परमार क्षत्रिय वंश में उत्पन्न हुए थे। कर्णाट से आ कर शाके १०१९ ( अर्थात् १०९७ ईस्वी ) श्रावण-शुक्ल, सप्तमी तिथि, शनिवार, स्वाती नक्षत्र तथा सिंह लग्न में मुजफ्फरपुर जिले के कोइली ग्राम के समीप नानपुर में इन्हों ने

---

[1] 'लिंग्विस्टिक सर्वे अव् इंडिया', ग्रंथ ५, भाग २, पृष्ठ १५,१६; ग्रंथ १, भाग १, पृष्ठ ४७८-४७९।

अपना राज्य स्थापित किया[१]।

नान्यदेव के साथ उन का प्रधान-मंत्री श्रीधर नाम का कायस्थ भी था। इसी मंत्री ने श्रीधर भगवान् की एक मूर्ति दरभंगा ज़िला के अंधरा ठाढ़ी नाम के गाँव मे स्थापित की, यह कहा जाता है। श्रीधर कायस्थ ने 'सूक्तिकर्णामृत' नाम का एक ग्रंथ मैथिली भाषा में लिखा था[२]।

इस ग्रंथ की प्रतिलिपि कहीं देखने में अभी नहीं आती। इस लिए इस के संबंध मे कुछ भी नहीं कहा जा सकता है।

इस के बाद राजा हरिसिंहदेव के समय पर्यंत कुछ भी पता नहीं लगता कि साहित्यिक चर्चा मिथिला में किस प्रकार की थी। लगभग २०० वर्ष के बाद जब हरिसिंहदेव मिथिला पर राज्य करते थे उस समय उन की सभा मे कविशेखराचार्य ज्योतिरीश्वर ठाकुर थे। इन्हों ने 'पंचसायक', 'धूर्तसमागम', 'रंगशेखर'[३] आदि ग्रंथों की संस्कृत मे रचना की।

इसी के साथ साथ मैथिली भाषा मे भी आप ने एक अपूर्व ग्रंथ लिखा है। इस का नाम 'वर्णरत्नाकर' अथवा 'वर्णनरत्नाकर' है। यह आठ कल्लोलों का गद्य-काव्य है। इन कल्लोलों के नाम इस प्रकार हैं—

नगरवर्णन, नायिकावर्णन, आस्थानवर्णन, ऋतुवर्णन, प्रयानकवर्णन, भट्टादिवर्णन, श्मशानवर्णन तथा एक और कल्लोल है जिस के नाम का पता नहीं लगता, क्योंकि ग्रंथ अभी खंडित ही प्राप्त है। कपोल-कल्पित नायक तथा नायिका को ले कर महाकाव्य के लक्षण के अनुसार अनेक प्रकार के

---

[१] नंदेंदुबिंदु पृथिवी ( १०१९ ) मित ( विधुसंमित ) शाकवर्षे
सच्छ्रावणे शुभदलेऽम्बुजनीशतिथ्याम्।
स्वातीशनैश्चरदिने गजवैरिलग्ने।
श्रीनान्यदेवनृपतिर्विदधेऽथ वास्तुम्—
यह श्लोक जरहटिआ ग्राम में एक शिला के ऊपर लिखा हुआ है।

[२] 'मिथिला'—वर्ष १, अंक ९, पृ० ३७३।

[३] रुचिपतिकृत 'अनर्घराघवटीका', पृ० १६, काव्यमाला।

न में है  एक एक वस्तु का दो या तीन प्रकार से वर्णन किया है  पुष्प-
। कहीं कहीं एक या दो शब्द संस्कृत में दिए गए हैं  इस के पढ़ने से
श्वर के पांडित्य का पता लगता है। भरत के 'नाट्यशास्त्र' के समान
र्णनों की भरमार है। कुछ नमूने यहाँ दिए जाते हैं—

'*अथ नायिका हास्य वर्णना*—कुमुद कुंद कदंब कास भास कैलास कर्पूर पीयूष क कांति प्रसारी सन; चीर समुद्रक दक्षिणानिलें चालल तरंग क लहरी अइसन; अमृत क सरोवर तरंग क सहोदर सन; शरत क पूर्णिमा चांद क ज्योत्स्ना अइसन; अभिनव अविकसित कमल कोष प्रसारी शोभा सन; कंदर्प क दर्पप्रकाशन सन; त्रैलोक्य क नागर जन युव हृदय मोहन मंत्र सन; स्वेद स्तंभ रोमांच स्वरभंग कंप वैवर्ण्य अश्रु प्रलय ई ये आठओ सात्विक भाव ता क भंडार सन; संयमित योगिजन क मन निधान सन; मादन उन्मादन प्रक्षोभण संयोजन संमोहन ई ये कदर्प क पाँचओ बाणगुण ताक संधान शक्ति सन; मोहनता प्रकाशिता वशिता उत्साहिता एवंविध रस प्रकाशयिते त्रैलोक्य ओ वशाकरइतें नायिकाजन हास्य संचारइतें देषू।"

नायक को किस प्रकार का पान भोजनोत्तर दिया गया उस का भी खने योग्य है—

"शुद्धाचमन भेल तांबूल लए देल। से कइसन तांबूल-रूपा क सीप दुबे चुम्बाओल अइसन आकार, आषाढ़ क छणीक काटल बीर, पतरल झोल, मुक्ता क चून, सिंधु (क) कक्कोला, श्रीहट्ट क एला, सिंहलद्वीप क जातीफल, काँचो क मुखमेन, मलय पाँचौर क भीमसेन कर्प्पूर, लखनावत्ती[1] क सरसा पूग, तिर-

[1]यदि 'लखनावत्ती' से आधुनिक 'लखनऊ' समझा जाय तो यह कहना होगा तिरीश्वर के समय से ले कर अभी तक लखनऊ सुपाड़ी के लिए प्रसिद्ध चला है।

हुति क सादर एकरें सयोगें लगाओल, पच फल सयुक्त, कटु तिक्त कषाय उष्ण चार मधु मुख शाधक, सरस स्वादु सरस संदीपक कामाग्नि संमान्द क पवित्र तेरह गुण संपूर्ण देवराज योग्य देले पाबिअ स्वर्ग दुर्लभ अइसन पान सुवर्णक सराइ एक कए अगाँ धएल नायकें पान लय मुख शुद्धि कयल।"

कवि मे कितना पांडित्य और चमत्कार भरा हुआ है इस का पता निम्न-वर्णन से भी लगता है—

"*अथ वर्षारात्रि क वर्णना*—काजर क भीति तेलें सीचलि अइसनि रात्रि, पछेवाँ काँ वेगे काजर क मोट फूजल अइसन मेघ, निविड मांसल अंधकार देपू। मेघ पूरित आकाश भए गेल अछ। विद्युल्लता क तरंग तें पथ दिश ज्ञान होइतें अछ। लोचन क व्यापार निष्फल होइतें अछ यं रात्रि पात क शब्दें तरु ज्ञान, दर्दुर क शब्दे जलाशय ज्ञान, चटक क शब्दें वन ज्ञान, झिक-रुआ क शब्दें पृथ्वी ज्ञान, मेघ क शब्दें आकाश ज्ञान, मनुष्य क शब्दें गृह ज्ञान, अग्नि क द्योतें पुर ज्ञान, चरण क (शब्दें) पथ ज्ञान, वचन क शब्दें परापर ज्ञान, विज्ञान जनहुं दिग्भ्रम जं रात्रि।"

अंधकार का वर्णन करते हुए कवि कहते है—

"पाताल अइसन दुष्प्रवेश, स्त्री क चरित्र अइसन दुर्ल्लक्ष, कालिंदी क कल्लोल अइसन मांसल, काजर क पर्वत अइसन निविड, पाप क सहोदर अइसन शरीर, आतंकनगर अइसन भयानक, कुमन्त्र अइसन निष्फल, अज्ञान अइसन संमोहक, मन अइसन सर्वतो गामी, अहङ्कार अइसन उन्नत, परद्रोह अइसन अभव्य, पाप अइसन मलिन एवंविध अतिव्यापक दुःसंचर दृष्टिबंधक भयानक गंभीर, सूचीभेद्य अंधकार देषू। मेघ, महिष, मधुकर, तमाल, काकोल, कोकिला, कोल, कज्जल,

केश, कृष्णसार कुवलय, कालिंदी कालिकादि ये अनेक द्रव्य अधिकह सन्हिक रजनीमूर्त्तिमंत समवाय यं अंधकार, अभिसारिका क संचार, चौरक व्यापार, शिवा क फेत्कार, राक्षस क क्रीडा, डाकनी क लीला, भी रुजनक स… मनोभंग, सात्विक क आसंग, लोचन क अभाव, दुर्जन क प्रभाव एवंविध गुण विशिष्ट तेज पिरइतें दिश षसइतें आकाश करइतें प्रत्यक्ष मूर्त्तिमंत भटता क पक्ष स्थापइतें दशम द्रव्य[1] अइसन दुर्गम्य अंधकार देपू।"

इसी प्रकार शयन, प्रभात, मध्याह्न, चंद्रमा, मेघ, वसंतादि छः ऋतु, चौंसठ कला, सोलह महादान, रत्न, उपमणि, वस्त्र, देशीय वस्त्र, नेत्र, अभिषेक, वस्त्रगृह, ज्योतिर्विद, जूआ, वेश्या, कुट्टनी, कामावस्था आदि अनेक विषयों के भिन्न भिन्न प्रकार से वर्णन है।

यद्यपि ज्योतिरीश्वर से पूर्व के कवियों का पता अभी नहीं लगता, न किसी अन्य प्रकार के भाषा-ग्रंथों का ही कुछ पता है तथापि इस 'वर्णरत्नाकर' के ग्रंथ की लेखशैली तथा विषय-गांभीर्य्य को देख कर यह अनुमान किया जाता है, कि इस ग्रंथ की रचना के पूर्व अनेक ग्रंथ मैथिली में अवश्य लिखे गए होंगे अन्यथा एकाएक ऐसे सुंदर ग्रंथ की रचना नहीं हो सकती है। इस समय में मैथिली में कितने ग्रंथ लिखे गए उस का ठीक पता अभी तक नहीं लगा है। तथापि जो कुछ मालूम है और जिसे हम यहाँ लिखते हैं इस से यह ज्ञात होता है कि न केवल संस्कृत के ही अपूर्व अपूर्व ग्रंथ इस समय मिथिला मे लिखे गए, किंतु मैथिली भाषा में भी अनेक उत्तम ग्रंथ लिखे गए हैं।

राजा हरिसिंहदेव के समय में निबंधकार चण्डेश्वर ठाकुर ने संस्कृत में 'रत्नाकर' नाम के सात प्रसिद्ध ग्रंथ लिखे। इन्हों ने मैथिली मे कोई स्वतंत्र ग्रंथ लिखा या नहीं इस का पता नहीं लगता है, किंतु धर्मशास्त्र के ग्रंथों में कठिन

---

[1] कुछ नैयायिकों का तथा मीमांसकों का कहना है कि अंधकार भी एक प्रकार का 'द्रव्य' है। इस लिए कवि ने इसे दशम द्रव्य कहा है।

तथा अप्रसिद्ध संस्कृत शब्दों के भाव को स्पष्ट करने के लिए अपनी मातृभाषा मैथिली का इन्हों ने प्रचुर प्रयोग किया है। इस का विशेष विवरण मैं ने एक दूसरे लेख में किया है[1]। अतः यहाँ देना व्यर्थ होगा। इस से यह भी स्पष्ट होता है कि मैथिलों को अपनी मातृभाषा से घृणा न थी। संस्कृत का इतना प्रचार था कि लोग मैथिली में काव्यादि की रचना करना गौण समझते थे। प्रत्युत उन्हों ने स्वतंत्र मैथिली नाटकादि की रचना में भी संस्कृत का अधिक प्रयोग किया है, जिस के उदाहरण-स्वरूप उमापति उपाध्याय का 'पारिजात-हरण', वंशमणि झा का 'गीतदिगम्बर' आदि अनेक ग्रंथ विद्यमान हैं। यह प्रथा आजकल के कवियों में भी पाई जाती है—यथा कविवर जीवन झा के 'सुंदर संयोग', 'पुनर्जन्म' आदि नाटकों में प्रत्यक्ष देख पड़ता है। यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है। अभी भी मिथिला में घरेलू चिट्ठी-पत्री में भी दो चार पंक्तियाँ संस्कृत में अवश्य ही लिखी जाती हैं।

हरिसिंहदेव सिमरांवगढ़ में रह कर समस्त मिथिला पर राज्य करते थे। सन् १३२४ ई० में दिल्ली के सुल्तान ग़यासुद्दीन तुग़लक से लड़ाई में हार कर हरिसिंहदेव नेपाल की पहाड़ियों में जा छिपे[2]। इन के साथ बहुत से विद्वान् भी मिथिला से नेपाल को गए। और हरिसिंहदेव इतने विद्याप्रेमी थे कि विद्वानों का जाना और आना लगा ही रहता था। क्रमशः नेपाल में भी मैथिल पंडितों का समाज खूब जुट गया और शास्त्रचर्चा जारी रही। इस का परिणाम यह हुआ कि नेपाल में भी मैथिली भाषा की चर्चा खूब फैली। यहाँ तक कि विद्वानों का कहना है कि अठारहवीं शताब्दी से पूर्व नेपाल में मैथिली

---

[1] 'इलाहाबाद यूनिवर्सिटी स्टडीज़' ग्रंथ ६, भाग १, पृष्ठ ३४९-३५७।

[2] बाणाब्धिबाहुशशिसम्मितशाकवर्षे
पौषस्य शुक्लदशमी क्षितिसूनुवारे।
त्यक्त्वा स्वपट्टनपुरीं हरिसिंहदेवो
दुर्दैवदर्शितपथे गिरिमाविवेश॥
( धूर्तसमागम नाटक )

भाषा बोली जाती थी[१]। यद्यपि चटर्जी महाशय बंगला को भी इस में शामिल कर लेते हैं किंतु नेपाल में लिखे गए तत्कालीन ग्रंथों को देखने से यह मालूम होता है कि बँगला भाषा बहुत बाद को नेपाल पहुँची।

ऊपर कहे हुए ग्रंथ के अतिरिक्त हरिसिंहदेव के समकाल का अन्य कोई ग्रंथ अभी तक देखने में नहीं आया है। हरिसिंहदेव के प्रपौत्र श्यामसिंहदेव के राजल्लदेवी नाम की एक मात्र कन्या थी। पुत्र न होने के कारण इस कन्या का नेपाल के मल्लवंशीय जयस्थितिमल्ल के साथ विवाह हुआ। और जयस्थितिमल्ल नेपाल के राजा हुए। इन का राज्य १३८०-१३९४ तक रहा। इन के समय में पुनः अनेक विद्वान् मिथिला से बुलाए गए; जिन में कीर्तिनाथ उपाध्याय, रघुनाथ झा, श्रीनाथ भट्ट, महीनाथ भट्ट[२] तथा रामनाथ झा थे[३]। यहाँ यह प्रथा हो गई थी कि प्रत्येक विशेष उत्सव के अवसर पर नाटक रचा जाय और उस का अभिनय भी किया जाय। इस लिए जितने नाटक रचे गए हैं सब की पुष्पिका में इस प्रकार की बात मिलती है। नाटक लिखने का बहुत प्रचार हुआ। राजा लोग स्वयं इस में बहुत भाग लेने लगे।

राजवर्धन के पुत्र नाट्यकला में परमप्रवीण कविवर मणिक ने 'भैरवानंद नाटक' राजल्लदेवी के विवाह के अवसर पर लिखा और यह नाटक खेला भी गया[४]। नेपाल राजकीय ग्रंथों का सूचीपत्र देखने से यह मालूम होता है

---

[१] डॉक्टर श्री सुनीतिकुमार चटर्जी, 'बंगाली भाषा और उस की उत्पत्ति'; 'लिंग्विष्टिक सर्वे अव् इंडिया', ग्रंथ ९, भाग ४, पृ० १७; टर्नर, 'नेपाली कोष', भूमिका-भाग, पृ० १४।

[२] भट्ट उपाधि देख कर लोग इन को दाक्षिणात्य कहते हैं किंतु यह समझना चाहिए कि जयस्थितिमल्ल का दक्षिण से कोई ऐसा संबंध नहीं था, तथा मैथिलों में जो मीमांसक होते थे वे सब 'भट्ट' कहलाते थे, और इन दिनों मिथिला में सैकड़ों मीमांसक थे।

[३] नेपाली वंशावली के आधार पर डेनिएल राइट।

[४] सूत्रधार—प्रिये इदमादिष्टोऽस्मि यदद्यासौ सूनोः कुमारश्रीजयधर्ममल्ल-

कि 'रामायण नाटक' नाम का ग्रंथ जयस्थिति के पुत्र कविवर धर्मगुप्त ने जन्मोत्सव के समय रचा था। धर्मगुप्त श्रीरामदास के पुत्र थे। यह भी मिथिला से, राजगुरु हो कर नेपाल आए, यह डॉक्टर बागची का कहना है। इन दोनों नाटकों में संस्कृत भाषा के साथ साथ मैथिली का भी समावेश है। मालूम होता है कि मैथिली गान से नेपालियों को भी बहुत प्रेम हो गया था। इस प्रकार नान्यदेव के समय से ले कर प्रसिद्ध हरिसिंहदेव तथा उन के द्वारा नेपाल में भी मैथिली का पूर्ण प्रचार होता ही रहा और अठारहवीं शताब्दी के आदि भाग तक बराबर यह क्रम नेपाल में लगा रहा और अनेक नाटक नेपाल में मैथिली में लिखे गए।

लेख समाप्त करने से पूर्व एक बात और कहनी आवश्यक मालूम होती है। मिथिला में गृहस्थों के मुख से अनेक उद्भट कवितायें गृहस्थी तथा खेती-संबंधी सुनी जाती हैं। ये सब कवितायें 'डाक' के नाम से प्रचलित हैं। 'डाक' को लोगों ने वराहमिहिर का पुत्र बतलाया है। यदि यह सत्य हो तो यह मानना पड़ेगा कि वराहमिहिर के बाद उन के एक पुत्र 'डाक' द्वारा अनेक कवितायें भाषा में लिखी गयीं। इन कविताओं की भाषा शुद्ध मैथिली है। डाक्टर दिनेशचंद्र सेन ने इस 'डाक' को दसवीं शताब्दी में रक्खा है। ऐसा होने पर राजा नान्यदेव के भी पहिले से मैथिली भाषा-ग्रंथ का सिलसिला चला होगा। किंतु इस 'डाक' की भाषा ( जो कि 'डाकवचनामृत' के नाम से छप चुकी है ) बहुत आधुनिक मालूम होती है। संभव है कि परंपरा में लोगों के मुख से परिमार्जित हो गई हो किंतु तब भी इसे दसवीं शताब्दी में रखना ठीक नहीं जान पड़ता।

---

देवस्य·········विवाहमहोत्सवदर्शनोत्सुकानां··· ··· ·········समाज···—नेपाल दरबार पुस्तकालय ग्रंथ-सूची, पृ० ११९।

डाक्टर प्रबोधचन्द्र बागची का कहना है कि 'भणिक छिलेन राजवर्धनेर पुत्र एवं तारा·········मिथिला थे के नेपाले एसे छिलेन'—'साहित्यपरिषद्पत्रिका' ३६-३ पृष्ठ १७१।

# कलाकार निकोलस रोरिक

[ लेखक—श्रीयुत रामचंद्र टंडन, एम्० ए०, एल्-एल्० बी० ]

आधुनिक जगत के जिन लोगों ने संसार के कल्याण के लिए अथक प्रयत्न किया है उन मे निकोलस रोरिक का नाम विशेष-रूप से आदरणीय है।

परिचय

आप वैज्ञानिक, दार्शनिक, कलाकार, पुरातत्वविद और अन्वेषक हैं। इस के अतिरिक्त संसार की संस्कृतियों तथा कला की वस्तुओं की रक्षा और सार्वलौकिक शांति की स्थापना के उद्देश्य की पूर्ति मे आप ने बड़ा महत्त्व-पूर्ण कार्य किया है। समस्त संसार के विचारवान और संस्कृति के प्रेमी लोगो ने इन के कार्य की मुक्तकंठ से सराहना की है। आइन्स्टाइन, मा‌टर्लिंक, आंद्रीव, जुलोआगा, इत्सुजो ताकेऊची और अन्य बहुत से जगत्प्रसिद्ध लोगों ने भिन्न भिन्न देशों में इन की रचनाओं के सौंदर्य की तथा इन के हितकर कार्यों की प्रशंसा की है। हमारे देश मे भी रवींद्रनाथ ठाकुर, चंद्रशेखर रमन, जगदीशचंद्र बोस और असितकुमार हल्दार ऐसे व्यक्तियों ने इन के कार्य का आदर किया है और इन की रचनाओं के महत्त्व को स्वीकार किया है। रोरिक महोदय अपने रचनात्मक कार्य में आज लगभग पैंतालीस वर्ष से रत हैं, परंतु उन के उत्साह में किसी प्रकार की कमी नहीं हुई है। सच पूछिए तो उन की नवीन रचनाओं में भी हमें उत्तरोत्तर विकसित स्फूर्ति का तथा एक उन्नतिशील आत्मा का परिचय मिलता है। रोरिक महोदय एक अद्भुत व्यक्ति हैं। उन मे हमें पूर्व की गहन कल्पना का और पाश्चात्य की दृढ़ कार्यशीलता का अपूर्व संयोग मिलता है।

रोरिक महोदय का मुख्य कार्य कला के क्षेत्र में हुआ है। इस लेख में हम अधिकांश उन के चित्रकला-संबंधी तथा संसार मे शांति-स्थापना करने के संबंध के कार्यों का वर्णन करेंगे। यह बात कही गई है कि "विज्ञान के क्षेत्र मे

जो स्थान आइन्स्टाइन को और उद्योग के क्षेत्र में फोर्ड का प्राप्त है, वही स्थान कला के क्षेत्र म रोरिक को प्राप्त है ' उन की कला क मूल्य को आँकने का किंचित् प्रयत्न हम आगे चल कर यथा-स्थान करेंगे। जिस बात को यहाँ पर स्पष्ट कर देने की आवश्यकता है, वह यह है, कि इस दीर्घ काल में, केवल चित्रकला के क्षेत्र में भी, रोरिक की रचनात्मक प्रतिभा इतने विविध रूपों मे और इतने बाहुल्य के साथ विकसित हुई है, और उन के संबंध मे साहित्य इतना प्रचुर और अनेक भाषाओं तथा देशों में फैला हुआ है, कि एक छोटे से लेख में उन का वर्णन करते हुए हम केवल कुछ ही अंशों की झलक पा सकते हैं। क्योंकि अपने कलाकार के जीवन मे रोरिक ने तीन हज़ार से अधिक चित्रपट तैयार किए हैं, जो लगभग पचीस देशों, सैकड़ों अजायबघरों तथा व्यक्तिगत संग्रहों में फैले हुए हैं। एक हज़ार से अधिक चित्रपट तो केवल इन के नाम पर स्थापित न्यू यॉर्क के 'रोरिक म्यूज़ियम' में ही हैं।

परंतु इन चित्रों को चाहे अधिक या थोड़ी संख्या में देखें, हम पर उन का गहरा प्रभाव हुए बिना नहीं रह सकता। हम उन में सत्य की-सी महानता पावेंगे। रोरिक के चित्रों के विषय मे कवि रवींद्रनाथ ठाकुर ने, अपने भाव कलाकार के पास पत्र लिख कर इस प्रकार प्रकट किए थे:—"आप के चित्रों ने मुझ पर गहरा असर डाला है। उन के द्वारा हमे एक ऐसी बात का अनुभव हुआ, जो स्पष्ट है परंतु जिसे प्रत्येक मनुष्य को अपने लिए बार-बार खोजने की आवश्यकता है—अर्थात् सत्य असीम है। आप के चित्र स्पष्ट हैं परंतु शब्दों द्वारा उन का वर्णन नहीं हो सकता। आप की कला महान् है, इसी कारण वह अपनी स्वतंत्रता के लिए सतर्क है।"

निकोलस रोरिक का जन्म सन् १८७४ ई० में, १० अक्तूबर को, रूस के प्रसिद्ध नगर सेंट पिटर्सबर्ग मे हुआ था। इन के पिता कन्स्टैंटाइन रोरिक

प्रारंभिक जीवन और यूरोप में कला-संबंधी कार्य

एक सुविख्यात बैरिस्टर थे, जिन के शरीर मे स्कैंडिनेविया के योद्धाओं का रक्त प्रवाहित था। इन की माता मेरी कलश्निकाव प्शाकाव एक प्राचीन रूसी घराने की कन्या थीं। रोरिक के वंश के पूर्वपुरुष, वंश-वृक्ष के अनुसार उत्तरी

वाइकिंग्ज़ लोग थे, और रोरिक नाम दसवीं सदी के प्राचीन वृत्तांतों में भी मिलता है। सारांश यह कि निकोलस रोरिक मातृ तथा पितृ दोनों ही पक्षों से, प्राचीन वंशजों के वंशज हैं और उन की कला में दोनों पक्षों से प्राप्त गुण मिलते हैं।

रोरिक की विशेष शैली का—जिस के अनुकरण में कलाकारों का एक वर्ग ही स्थापित हो गया है—आधार हमें रोरिक के चरित्र में ही प्राप्त होगा। रोरिक की कला स्व-विकसित है। अपने बाल्यकाल से ही यह कलाकार अपनी विशेष और व्यक्तिगत शैली का अभ्यास करता रहा है और इस प्रकार उसने अपने आप को दूसरों के प्रभावों से अलग रख कर एक नवीन शैली का सूत्रपात किया है। इस शैली में हमें रूसी चरित्र की दृढ़ता तथा वाइकिंग्ज़ की विजयी कल्पना के संमिलित आभास मिलते हैं।

जिस समय रोरिक की अवस्था दस वर्ष की थी, वह अपने कुटुंब के 'ईश्वर' नाम के इलाके पर रहा करते थे। इसी समय वह प्राचीन 'वाइकिंग्ज़' तथा पूर्व-ऐतिहासिक 'स्लैव' जाति के कुरग्गानों (तूदों या मिट्टी के संचित ढेरों) की परीक्षा किया करते थे। गाँव के बड़े-बूढ़ों ने इन्हें कुरगानों या तूदों को छूने से मना कर दिया था। परंतु बालक रोरिक अपनी खोज में संलग्न था और इन तूदों को उस ने स्वयं खोदना आरंभ किया। उसे अत्यंत सुंदर ताँबे की वस्तुएँ प्राप्त हुईं, जिन्हें उस ने अपने देश की पुरातत्व-समिति को भेंट कर दिया। इस प्रकार बचपन से ही रोरिक की दिलचस्पी सुंदर वस्तुओं में तथा उन की खोज मे रही है।

पंद्रह वर्ष की अवस्था को प्राप्त करते करते निकोलस रोरिक ने चित्र खींचने और रेखांकन में अच्छा अभ्यास कर लिया था। वह कला-विषयक लेख तथा चित्र सामयिक पत्र-पत्रिकाओं में भेजने लगे थे और यह लेख तथा चित्र छपा भी करते थे। इस प्रकार कलाकार रोरिक की चित्रकला का तथा साहित्यिक जीवन का आरंभ होता है। इसी लिए, जब १९१५ में उन की कला-सबंधी रचनाओं के पच्चीस वर्ष का समारोह मनाया गया, तो वर्ष की गणना 'एकेडेमी अव फ़ाइन आर्ट्स' के स्नातक होने के समय से नहीं, बल्कि इस

पंद्रह वर्ष की अवस्था से की गई क्योंकि इसी काल से कलाकार ने अपने भावों का अपने चित्रों में प्रदर्शन किया था इस प्रकार अब रोरिक के कला जीवन के लगभग ४५ वर्ष हो रहे हैं।

रोरिक की शिक्षा पहले क़ानून की हुई और यह क़ानून पढ़ने के लिए सेंट पिटर्सबर्ग की यूनिवर्सिटी में भरती हुए। यहाँ इन्हों ने क़ानून का अच्छा अनुशीलन किया। परंतु इन की अभिरुचि कला की शिक्षा तथा विज्ञान की ओर अधिक थी। इस लिए यह वहीं के 'एकेडेमी अव् फाइन आर्ट्स' में प्रविष्ट हो कर रेखांकन और चित्रकला सीखते रहे और यहाँ से भी यथा-समय स्नातक-पद प्राप्त किया। इस एकेडेमी में रोरिक ने ऐसी योग्यता दिखाई कि एक वर्ष में इन्हों ने तीन दर्जे पास कर लिए। कुछ दिनों तक चित्रकला की शिक्षा इन्हों ने पेरिस में भी प्राप्त की। थोड़ी ही अवस्था में यह अपने देश के ललित-कलाओं को प्रोत्साहन देने वाले समाज के म्यूज़ियम के सहकारी डाइरेक्टर बना दिए गए थे और इसी पद पर रहते हुए यह पेरिस गए थे। पेरिस से वापस आने पर यह इसी समाज के मंत्री चुने गए। सन् १८९६ से १९०० तक यह सेंट पिटर्सबर्ग की राजकीय पुरातत्व-समिति में अध्यापक का कार्य करते रहे और साथ ही कला-संबंधी एक पत्र का संपादन भी। सन् १९०२ में यह रूस की आर्किटेक्चरल ( अर्थात् स्थापत्य और निर्माण-संबंधी ) सोसाइटी के सदस्य चुने गए। यह पद केवल लब्ध-प्रतिष्ठ इंजिनियरों और निर्माण-विशारदों को ही मिलता है। रोरिक को इस पद के मिलने का एक विशेष कारण हुआ। ज़ार की ओर से एक पुरस्कार की घोषणा, उस व्यक्ति के लिए हुई जो कि उस के लिए एक गिर्जाघर का सब से उत्तम नक़्शा बना कर दे। यद्यपि रोरिक केवल चित्रकार थे, उन के एक मित्र—जो कि उच्च राजकीय पदाधिकारी थे—ने रोरिक से भी इस प्रतियोगिता में संमिलित होने को कहा और रोरिक का नक़्शा ही सर्वोत्तम ठहरा। सन् १९०६ से १९१६ तक वह ललित-कलाओं को प्रोत्साहन देने वाले समाज के डाइरेक्टर भी रहे। सन् १९१० में वह प्रसिद्ध यूरोपीय संस्था 'कला-जगत' के प्रथम सभापति भी हुए।

जिस समय कि रोरिक यूनिवर्सिटी मे थे, उसी समय से ले कर उन्हों ने रूस मे कई साहित्यिक, पुरातत्व और कला-संबंधी संस्थाओं को और अजायब-घरों को जन्म दिया, और कई कला की प्रदर्शनियाँ कराई। रूसी राज्यक्रांति से पूर्व, वह रूस से फिनलैंड चले गए थे। राज्यक्रांति के समय उन्हें ललित-कलाओं के मंत्री का पद दिया जा रहा था परंतु वह रूस मे न लौटे। फ़िन-लैंड से वह स्वीडन और डेनमार्क गए और बाहर ही बाहर घूमते तथा चित्र-कला का प्रदर्शन करते रहे। सन् १९२० मे वह लंदन मे थे, और वहाँ पर भी उन्हों ने अपनी कला की प्रदर्शनी की। जहाँ जहाँ वह गए, वहाँ वहाँ उन के अनुयायियों की सख्या बढ़ी और उन की शैली का आदर होता रहा।

सन् १९२० में रोरिक महोदय का कार्यक्षेत्र यूरोप से अमरीका में परिवर्तित होता है। उस वर्ष 'शिकागो आर्ट इंस्टिट्यूट' की ओर से आप को अमरीका आने और अपनी चित्रकला के प्रदर्शित करने का निमंत्रण मिला। रोरिक ने इस अवसर से लाभ उठा कर यूनाइटेड स्टेट्स के लगभग चालीस मुख्य मुख्य शहरों मे न केवल अपने चित्रपटों का प्रदर्शन किया वरन् अपनी कला के संबंध में व्याख्यान भी दिए। अमरीका मे रोरिक के प्रशंसकों तथा अनुयायियों की संख्या बहुत बढ़ी, जिस से उन्हें भी बहुत उत्साह मिला।

अमरीका में कार्य

इस प्रदर्शन-यात्रा के समाप्त होने पर रोरिक ने यूनाइटेड स्टेट्स मे थोड़े ही समय में कई संस्कृति तथा कला की संस्थायें स्थापित कीं, जिन मे दो प्रधान थीं। एक संस्था तो 'मास्टर इंस्टिट्यूट अव् यूनाइटेड क्राफ्ट्स' कहलाई। यह संस्था नवंबर १९२१ में स्थापित हुई। इस में साहित्य, संगीत और कला के विविध अंगों की शिक्षा का प्रबंध किया गया। जब आप से पूछा गया कि 'इतने विविध विषयों की शिक्षा का प्रबंध एक ही छत के नीचे आप संभव समझते है?' आप ने जो उत्तर दिया बड़ा शिक्षाप्रद है। आप ने कहा—"रचनात्मक कार्य के जन्म के लिए फ़्रा ऐंजेलिको की छोटी गुफा से बड़े कमरे की आवश्यकता नहीं। प्रत्येक वृक्ष को आप ही बढ़ना चाहिए। यदि कार्य में कुछ शक्ति है तो वह बढ के रहेगा। यदि उसे जीवित नही रहना है तो यह कहीं अच्छा है कि

वह एक ही कमरे में मरे ' समय ने यह सिद्ध कर के दिखा दिया है कि आप का लगाया हुआ वृक्ष वर्द्धनशील था यह संस्था अब बहुत ही विस्तृत हो गई है। इस संस्था का आदर्श-वाक्य रोरिक महोदय के शब्दों में इस प्रकार अंकित है, और इन शब्दों में हमें कला के महान उद्देश्य के विषय में कलाकार के विचारों का भी परिचय मिलेगा:—

"कला सारे मानव-समाज में एकता उत्पन्न करेगी। कला एक है—अविभाज्य है। उस की अनेक शाखायें हैं, परंतु सभी एक हैं। कला आनेवाले संयोग का पूर्व-दर्शन है। कला सब के लिए है। सब सच्ची कला से आनंद प्राप्त करेंगे।''' ''कला को जनता तक पहुँचाओ क्योंकि यह उन्हीं की वस्तु है। हमें न केवल अजायबघरों, थियेटरों, विद्यालयों, पुस्तकालयों, रेलवे स्टेशनों और अस्पतालों को सजाना और सुंदर बनाना चाहिए वरन् कारागारों को भी। तब हमें कारागारों को आवश्यकता ही न रहेगी।"

दूसरी संस्था 'कारोना मुंडी' या 'अंतर्जातीय कला-केंद्र' है। इस की स्थापना सन् १९२२ में हुई। इस संस्था के आश्रय में कला-विषयक व्याख्यान, प्रदर्शन, संगीत के जलसे आदि होते हैं, तथा कला-संबंधी अध्ययन के लिए यात्राएँ रची जाती हैं। इस संस्था के आदर्श-वाक्य से एक उद्धरण दिया जाता है:—

"कला द्वारा हम प्रार्थना करते हैं। कला में हमारा संमिलन होता है। अब हम इन शब्दों को हिमाच्छादित पहाड़ों की चोटियों से नहीं कहते वरन् नगर के कोलाहल के बीच। और सत्य के मार्ग का अनुभव करते हुए हम भविष्य का अभिनंदन करते हैं।"

सन् १९२३ में अमरीका के कुछ मित्रों ने तथा संस्थाओं ने मिलकर न्यू यार्क में रोरिक म्यूज़ियम की स्थापना की और इस का उद्‌घाटन-कार्य सन् १९२४ में हुआ। अब तो इस का एक विशाल, २४ मंजिल का, भवन बन गया है। यहाँ पर रोरिक महोदय के एक हज़ार से अधिक चित्रपट प्रदर्शित हैं। इसी भवन में, 'कारोना मुंडी' तथा 'मास्टर इंस्टिट्यूट अव् यूनाइटेड आर्ट्स' संस्थाएं भी आ गई हैं। इस म्यूज़ियम के साथ एक प्रेस भी संबद्ध है और यहाँ से

संस्था का एक मुखपत्र तथा अन्य ग्रंथ-मालाएं बराबर प्रकाशित होती हैं। इस समय इस संस्था की साठ से अधिक शाखाएं संसार के चौबीस देशों में खुल चुकी हैं और इन के द्वारा कला, शिक्षा और संस्कृति के प्रचार का कार्य हो रहा है और कला को अजायबघरों तथा नाट्यमंच तक सीमित न रख कर जनता के घरों में पहुँचाने का प्रयत्न हो रहा है।

रोरिक महोदय जितने बड़े चित्रकार हैं उतने ही बड़े पर्यटक भी हैं। रोरिक म्यूज़ियम की स्थापना के बाद शीघ्र ही आप अपना कार्य-क्षेत्र बदलते हैं। और मध्य एशिया के अन्वेषण में लगते हैं। सन् १९२४ में रोरिक ने अमरीका से प्रस्थान किया। यह 'रोरिक अमरीकन मध्य एशियाई एक्सपेडिशन' के नेता बने। यह 'एक्सपेडिशन' न्यू यार्क के रोरिक म्यूज़ियम तथा कुछ अन्य अमरीकन संस्थाओं के तत्वावधान में संगठित हुआ। इस यात्रा में, रोरिक महोदय का उद्देश्य एशिया-संबंधी विषयों तथा दृश्यों पर बहुसंख्यक चित्रपट तैयार करना था। वह न केवल एशियाई संस्कृतियों का अध्ययन करना चाहते थे वरन् रेखा और रंगों द्वारा उनके भावों को पाश्चात्य देशों में पहुँचाना चाहते थे। चित्रकला को वह सार्वलौकिक भाषा सदा बताते रहे हैं और इस भाषा द्वारा पूर्व और पाश्चात्य की भिन्न संस्कृतियों में संपर्क स्थापित करना इन का एक महान कार्य रहा है।

मध्य एशिया में यात्रा और अन्वेषण-कार्य

सन् १९२४ से ले कर आप हिंदुस्तान, छोटा तिब्बत, कराकोरम का दर्रा, चीनी तुर्किस्तान, तिब्बत, तथा मंगोलिया में भ्रमण करते रहे हैं और इस प्रकार आप ने एशिया के दुरूह और अंतस्तम स्थलों की छान-बीन की है।

आप के इन पर्यटनों की कथा, आप की रचित पुस्तकों में मिल सकती है। इन में से 'अलताई हिमालय' तथा 'हार्ट अव् एशिया' अर्थात्, 'एशिया का हृदय' विशेष रूप से उल्लेख्य है। आप के इन पर्यटनों में आप के विद्वान पुत्र डाक्टर जार्जेस रोरिक भी साथ रहे हैं और इन की पुस्तक 'ट्रैल्स टु इनमोस्ट एशिया' या 'अंतस्तम एशिया की यात्रा' भी बहुत मूल्यवान है। इस यात्रा द्वारा मध्य एशिया-विषयक हमारे ज्ञान में बहुत वृद्धि हुई है। और

साथ ही साथ कला तथा संस्कृति-विषयक चित्रों हस्तलिखित पुस्तकों, तथा अन्य वस्तुओं के रूप में प्रचुर सामग्री प्राप्त हुई है।

यह यात्रा यात्रियों के लिए भयावह भी अत्यंत थी। तुर्किस्तान से यह यात्री-दल क़ैद कर लिया गया। उस के हथियार छीन लिए गए। इस प्रकार इस की रक्षा के साधन जाते रहे। पाँच महीने तक यात्री समुद्रतल से १५,००० फीट से अधिक ऊँचाई पर, तिब्बत के शीताक्रांत पहाड़ों में, घिर गए। मौसम और स्थान की कठोरता के कारण इस कारवाँ के पाँच आदमी काम आए। नब्बे पशु मर गए। यहाँ तक कि अमरीका में समाचार न पा सकने के कारण यात्रियों के विनाश की आशंका होने लगी। ऐसी कठिनाइयों के समुपस्थित होते हुए भी रोरिक ने लगभग ३५० मूल्यवान चित्रपट तैयार किए, जिन के द्वारा हमें एशियाई जीवन, संस्कृति, कथाओं और दृश्यों के—विशेष कर हिमालय के दृश्यों के—परिचय मिलते हैं। रोरिक में हम कलाकार की सूक्ष्म दृष्टि और दार्शनिक की उन्नत भावना के साथ साथ वैज्ञानिक का अनुभव देख पाते हैं। इसी लिए इस में आश्चर्य नहीं कि वह एशिया की अति प्राचीन संस्कृतियों की आत्मा में पैठ सके हैं, उन के दर्शनों और भविष्य की आकांक्षाओं को समझ सके हैं।

पिछले दस वर्षों के बीच रोरिक निरंतर भ्रमण करते रहे हैं। न केवल एशिया में वरन् सारे संसार में। इस बीच छः बार उन्हों ने अटलांटिक महासागर और पाँच बार हिंद महासागर पार किया है। मध्य एशिया की परिक्रमा की है, कश्मीर, लदाख, अलताई, साइबेरिया, मंगोलिया की ख़ाक छानते हुए दस हज़ार मील की यात्रा की है और फिर हिंदुस्तान में लौट आए हैं। इस के अतिरिक्त इन्हों ने कई पुस्तकें लिखी हैं और हज़ार से अधिक संख्या में चित्र-पट तैयार किए हैं। इतना विस्तृत और विशाल रचनात्मक कार्य ही आप की असाधारणता का पर्याप्त परिचय देता है। इस का रहस्य कलाकार के महान् व्यक्तित्व में ही है। जिआँ दुवर्नाय की पुस्तक 'रोरिक' में हम एक स्थल पर पाते हैं कि आप से किसी ने पूछा कि—"रचनात्मक कार्य के लिए सब से अच्छा समय कौन है?" आप ने मुसकरा कर उत्तर दिया—"छोटी सी नौका पर



'वह जो मार्ग प्रदर्शित करती है'

( इलाहाबाद म्यूनिसिपल म्यूजियम में )

नेवा नदी पार करते हुए भी बुरा समय नहीं है; सड़क पर कार मे या ट्रेन मे चलते हुए भी बुरा समय नहीं है। गति तो वास्तव में हमें एक प्रकार की संगति प्रदान करती है।" यह एक ऐसे मनुष्य के वाक्य हैं जिस ने जीवन के अक्षुरण स्रोत से पान किया है और जो हमे कलाकार की सिद्धि का रहस्य बताते है।

रोरिक के मध्य-एशियाई एक्सपेडिशन के ही परिणाम-स्वरूप १२ जूलाई, १९२८ को एक ऐसी संस्था की स्थापना हुई जो इतने थोड़े समय में ही बहुत प्रशासनीय कार्य कर सकी है और जिस से भविष्य में संस्कृति के विस्तार की तथा लोक-हित की बड़ी आशायें हैं। यह संस्था है कुलू, नगर (पंजाब) का 'उरुस्वती हिमालयन रिसर्च इंस्टिट्यूट'। मध्य एशियाई यात्रा के समय, यात्रियों को यह अनुभव हुआ कि इस प्रदेश के विषय मे विविध ज्ञान प्राप्त करने के लिए व्यक्तिगत प्रयत्नों से उतना लाभ न हो सकेगा जितना एक स्थायी संस्था के स्थापित होने पर हो सकता है। यह विशेषज्ञों का युग है। यह असंभव है कि खोज करनेवाले के सम्मुख जो जो प्रश्न उपस्थित हों उनका एक ही व्यक्ति निर्णय कर सके। वैज्ञानिकों की सहयोगिता वांछनीय होने के कारण ही उरुस्वती रिसर्च इंस्टिट्यूट का जन्म हुआ। एक नए प्रकार के यात्रा-संगठन की आवश्यकता प्रतीत हुई। विभिन्न-विषयों के विशेषज्ञों का सहयोग प्राप्त किया गया। अब यह संस्था यात्रासंबंधी समस्याओं को हल करती है, प्राप्त वस्तुओं की जाँच तथा वर्गीकरण का कार्य करती है। यह संस्था न्यू यार्क के रोरिक म्यूजियम की शाखा है। और उस का उद्देश्य मुख्यतः मध्य एशिया के प्रदेशों मे खोज करना, और वहाँ से उपलब्ध ज्ञान का संसार के कल्याण के हित उपयोग करना है। मध्य एशियाई प्रदेश अन्वेषक और वैज्ञानिक के लिए बहुत ही महत्त्वपूर्ण क्षेत्र हैं।

उरुस्वती हिमालयन रिसर्च इंस्टिट्यूट

यद्यपि उरुस्वती हिमालयन इंस्टिट्यूट का मुख्य उद्देश्य मध्य एशिया का अनुसंधान करना है, तो भी इस अनुसंधान में समस्त एशिया पर ध्यान रक्खा जाता है और हिंदुस्तान-विषयक बातों का अनुसंधान उस के उद्देश्यों के

अंतर्गत है रोरिक महोदय का हिंदुस्तान से बहुत प्रेम है और यह कम हर्ष की बात नहीं कि उन की यह संस्था हिंदुस्तान की सीमा के भीतर स्थित है

इस संस्था के सभापति रोरिक महोदय ही हैं। उन्हों ने तथा उन की धर्मपत्नी मैडम हेलेना रोरिक ने इस संस्था के लिए भूमि और इमारतें अपने धन से अर्पण की हैं। इस का व्यय रोरिक म्यूज़ियम के फंड से प्राप्त वार्षिक प्रदान से तथा व्यक्तिगत दानों से चलता है।

संस्था में पुरातत्व, प्राकृतिक विज्ञान, भैषज-विज्ञान, वनस्पतिशास्त्र, प्राणिशास्त्र, रसायनशास्त्र, भौतिक विज्ञान आदि विषयों में बराबर अनुसंधान हो रहे हैं। उस के साथ एक संग्रहालय तथा अनुसंधान के लिए पुस्तकालय भी संमिलित है।

यहाँ से 'उरुस्वती जर्नल' नाम का एक वार्षिक भी प्रकाशित होता है जिस में मुख्यतः अनुसंधान-विषयक मौलिक पत्र प्रकाशित होते हैं और संस्था के वर्ष भर के कार्य का विवरण रहता है।

गत वर्ष का वार्षिक विवरण देखने से पता चलता है कि संस्था की ओर से लाहुल या पश्चिमी तिब्बत के अनुसंधान पर विशेष ध्यान दिया गया। प्रोफेसर रोरिक के सुपुत्र डाक्टर जार्जेस रोरिक ने तिब्बती भाषा का बड़ा अच्छा मनन किया है। उन्हों ने तिब्बत के लाहुल प्रदेश की बोली पर एक सुंदर विशद ग्रंथ भी लिखा है। अंग्रेज़ी-भोट डिक्शनरी का भी संकलन हो रहा है और एक ग्रंथमाला का प्रकाशन आरंभ हो गया है, जिस के द्वारा तिब्बती भाषा और साहित्य का अध्ययन और प्रकाशन होगा। वनस्पतियों और पशु-पक्षियों का भी संग्रह हुआ है और यह विभिन्न संग्रह अमरीका में प्रदर्शित हुए हैं और इन्हों ने वैज्ञानिकों में बड़ा मनोरंजन उत्पन्न किया है। भोट और हिमालय की औषधों तथा जड़ी-बूटियों पर भी खोज जारी है और उन के गुणों से संसार को परिचित कराने का प्रयत्न हो रहा है। सारांश यह कि मध्य एशिया के चिर-रक्षित रहस्यों का मथन हो रहा है और वहाँ से लोकहितकर बातों की जानकारी प्राप्त की जा रही है। चित्र, मूर्तियाँ, हस्त-लिखित पुस्तकें आदि अनेक वस्तुएँ संग्रह की जा रही हैं। और सब से बड़ी

बात यह है कि महाशय रोरिक, जिन की अध्यक्षता में यह सब कार्य हो रहा है, स्वयं तिब्बत तथा हिमालय-संबंधी अनेक चित्र तैयार कर रहे हैं, जिन के द्वारा मध्य एशिया को आत्मा से मानों वह पाश्चात्य का परिचय करा रहे हैं। संस्कृति के प्रचार की दृष्टि से यह कार्य अत्यंत महत्त्वपूर्ण है।

रोरिक महोदय के चित्र, जैसा बताया जा चुका है, संख्या में इतने अधिक तथा इतनी जगहों मे फैले हुए हैं कि उन के विषय में पूरा परिचय प्राप्त करना दुस्तर है। इस के अतिरिक्त उन के चित्रों के निर्माण-काल में भी एक दूसरे के बीच बहुत अतर है। इस कारण उन के सपूर्णतया अध्ययन मे बड़ी कठिनाई होती है।

रोरिक के चित्र

परंतु कला के पारखी, जिन्हों ने रोरिक के समग्र चित्रों का मनन किया है, एक मुख से कहते हैं कि रोरिक का स्थान न केवल रूसी चित्रकला के इतिहास में महत्त्वपूर्ण है वरन् संसार के चित्रकला के इतिहास मे भी। रोरिक महोदय यद्यपि रूस के निवासी हैं, उन की चित्रकला किसी रूसी चित्र-परंपरा के अंतर्गत नहीं आती। वह अपनी विशेष शैली—जो अब 'रोरिक शैली' के नाम से प्रसिद्ध है—के निर्माता हैं। सर्ज अर्न्स्ट, रोरिक के विषय मे लिखी हुई अपनी पुस्तक मे कहते हैं—"सामयिक रूसी चित्रकला के इतिहास में, रोरिक का व्यक्तित्व, इस क्षेत्र की पूर्वकृतियों के क्रम को देखते हुए बिल्कुल स्वतंत्र, मौलिक और आशातीत है।" स्पेन के प्रसिद्ध चित्रकार जुलोआगा ने इस मौलिकता के अतिरिक्त चित्रों की सार्वलौकिकता तथा भविष्य के प्रभाव का भी अनुभव किया है। वह लिखते हैं—"महान कलाकार! हमें इस बात का प्रमाण मिल रहा है कि रूस से कोई शक्ति ससार में आ रही है। मैं उस का अनुमान नहीं करता, उस का वर्णन नहीं कर सकता लेकिन वह यहाँ है अवश्य।"

यदि रोरिक की चित्रकला का प्रथम गुण उस की मौलिकता है तो दूसरा गुण उस की सार्वलौकिकता अवश्य है। चित्रों के विषय मे यह कहा जाता है कि उन की भाषा सार्वलौकिक होती है। रोरिक के चित्र इस साधारण अर्थ में सार्वलौकिक नहीं। यदि हम रोरिक महोदय के चित्रों के शीर्षक ही जान

ल तो हमें यह पता लग जायगा कि वह किसी एक देश के नहीं हैं किसी एक वर्ग या सम्प्रदाय के नहीं हैं सारे संसार से उन के चित्रों के विषय संकलित हैं, सभी धर्मों पर उन की श्रद्धा है। लोकहित ही उन की अनन्य प्रेरणा है। मध्य-एशियाई यात्रा के अवसर पर चित्रित उन की चित्रमाला 'प्राच्य की महान गाथाएँ' नाम से प्रसिद्ध है। इस के अतिरिक्त उन की कुछ प्रसिद्ध चित्र-मालाएँ यह हैं—'विज़डम सीरीज़' ( ज्ञान चित्र-माला ) 'बैनर अव् दि ईस्ट सीरीज़' (प्राच्य-पताका चित्रमाला) 'चंगेज़ खाँ सीरीज़', 'डाटर्स अव् दि अर्थ सीरीज़' ( पृथिवी की कन्याएँ ), देश सीरीज़। केवल 'विज़डम सीरीज़' और 'बैनर्स अव् दि ईस्ट सीरीज़' के चित्रों के कुछ शीर्षकों से उपरोक्त सार्वलौकिकता का अनुमान हो जायगा। यह शीर्षक है—'आग की कलियाँ', 'चिंतामणि', 'पथ-प्रदर्शिका', 'संसार की माता', 'विजेता बुद्ध' 'ईसा का चिह्न', 'लाओ-त्सी' 'नेता मूसा', 'पद्मसंभव', 'हिरा पहाड़ पर मुहम्मद' 'न्यायप्रिय कन्फ्यूसियस', 'मैत्रेय', 'कृष्ण', 'भगवान', 'सर्पों का विजेता नागार्जुन' 'स्वामी का आदेश'। इन सभी चित्रों में एक सूक्ष्म दृष्टि, विस्तृत मनन तथा व्यापक सहानुभूति परिलक्षित है।

रोरिक की सार्वलौकिकता का रहस्य कदाचित् उस की अध्यात्मिकता में है। एक आलोचक का कहना है कि "जहाँ कुछ कला-प्रेमियों में, रोरिक के चित्र, अपने रंगों की व्यवस्था तथा आकृतियों के कारण श्रद्धा उत्पन्न करते हैं, वहाँ औरों के लिए यह आंतरिक चिंतन के आधार-स्वरूप बन जाते हैं।" रोरिक के केवल थोड़े से चित्रों के देखने वाले के लिए भी उस कथन की सचाई स्वयं प्रकट हो जायगी। इन चित्रों द्वारा हम जीवन तथा प्रकृति के उपासक एक रहस्यवादी से परिचय प्राप्त करते हैं।

रंगों की सजावट के विषय में तो कहना ही क्या है! रोरिक रंगों के जादूगर बताए गए हैं। इस लेख के साथ दिए हुए चित्र हमें कलाकार की रंगों की व्यवस्था का परिचय कराने में बिल्कुल असमर्थ हैं। चीन देश के कला के पारखियों ने रोरिक महोदय का अभिनंदन करते हुए कहा था कि "आप शब्द और छाया के चित्रण की सामर्थ्य रखते हैं।" अन्य आलोचकों ने बताया है कि रोरिक के चित्रों में हमें एक चतुर्थ-परिमाण के गुण मिलते

है। इतना प्रभाव रोरिक महोदय निस्संदेह रंगों की चमत्कारिक व्यवस्था के कारण ही उत्पन्न कर सके हैं।

रोरिक का शिल्पज्ञान भी बहुत विस्तृत है। आप ने विविध प्रकार के चित्रपटों का तथा रंग के माध्यमों का प्रयोग किया है। अपने महान अनुभव द्वारा अब आपने अपने लिए रंगों के मेल बना लिए हैं। तौ भी नए माध्यमों में प्रयोग करने के लिए आप सदा तैयार रहते हैं और अपनी तिब्बत-यात्रा मे आप ने वहाँ के प्राचीन शैली के माध्यमों का अध्ययन किया है।

रोरिक के ज्ञान, मनन और पारदर्शिता का निदर्शन हमें कुछ ऐसे चित्रों में मिलता है जिन मे उन्हों ने एक प्रकार से भविष्यवाणी की है। ऐसे बहुत मे लोग है, जो यह देखते रहते हैं कि आजकल रोरिक महोदय क्या विषय चित्रित कर रहे हैं। उन का कहना है कि हमे रोरिक के चित्रों मे भविष्य मे आने वाली घटनाओं के संकेत मिलते हैं। रोरिक-संबंधी साहित्य में इस बात का कई स्थलों पर वर्णन आया है कि सन् १९१३ तथा १९१४ के आरंभ में रोरिक ने जो रचनाएँ की थीं उन में जगद्व्यापी महायुद्ध की भविष्यवाणी थी। रोरिक के कुछ भक्तों ने तो १८९७ से लेकर १९३२ तक की उन की रचनाओं में से शीर्षक चुन कर, चित्रों की व्याख्या करते हुए बताया है कि हमे आगे आने वाली घटनाओं के लाक्षणिक संकेत चित्रों में मिलते रहे हैं। इधर 'सैंक्टा प्रोटेक्ट्रिक्स' तथा हिमालय के हाल के चित्रों में, बताया गया है कि हमे कलाकार की उस मनोवेदना की सूचना मिलती है, जो किसी महान लोक-संकट के भय से उस में उत्पन्न हुई है और जिस से कला की सामग्रियों तथा संस्कृतियों के विच्छिन्न होने की उसे आशंका हो गई है। इस संकट के निवारण के लिए ही उस ने शांति-पैक्ट तथा प्रसिद्ध रोरिक शांति-पताका की आयोजना की है, जिस का परिचय हम आगे देंगे।

रोरिक के चित्र अधिकांश लाक्षणिक हैं। उन की महत्ता इस बात मे है कि वह हमें 'सत्यं शिवं सुंदरम्' का प्राचीन पाठ पुनः सिखाते हैं। यद्यपि, जैसा कहा गया है वह हमें किसी आने वाले महान संकट की सूचना देते हैं, वह हमे हताश नहीं करते। इस के प्रत्युत हमें इस संकट के वातावरण में भी

एक आश्वासन प्राप्त होता है हम यह कह सकते है कि संकट समय की विशालता देखते हुए, क्षणिक है और भविष्य सुरक्षित है

हमारे लिए यह हार्दिक हर्ष का विषय है, कि इस प्रांत में बनारस तथा इलाहाबाद में, दो ऐसे 'हॉल' खुल गए हैं जिन में कि रोरिक महोदय के हाथ के अंकित असली चित्र प्रदर्शित हैं। बनारस में तो राय कृष्णदास जी के सदुद्योग से कलाभवन के लिए बारह बड़े चित्र पट प्राप्त हुए हैं। उतनी ही संख्या में, इलाहाबाद के म्यूनिसिपल म्यूज़ियम के लिए भी पंडित ब्रजमोहन व्यास जी के सदुद्योग से चित्रपट उपलब्ध हुए हैं। इन दोनों स्थानों के चित्रों को यदि हम देखें तो इस जगत्प्रसिद्ध कलाकार की शैली से परिचय प्राप्त कर सकेंगे, और किंचित् अंश में उस की सार्वलौकिक प्रतिभा का भी अनुमान कर सकेंगे।

बनारस और इलाहाबाद में रोरिक हॉल की स्थापना

बनारस के चित्रों में कुछ के शीर्षक यह हैं :—

'नेता का भाग्य-नक्षत्र', 'दाता-बुद्ध', 'श्री भगवान्', 'चरक', 'कल्कि अवतार', 'त्रिरत्न' तथा 'मैत्रेय'। इन के अतिरिक्त अन्य चित्रों में हिमालय तथा तिब्बत के विशाल दृश्य चित्रित हैं।

'नेता का भाग्य-नक्षत्र' मध्य रात्रि की गंभीरता तथा नीलिमा प्रदर्शित करता है। इस समय जीव-जंतु तो क्या पहाड़ तक गहरी नींद में डूबे जान पड़ते हैं। एक होनहार बालक जिस का केवल छायांश हमें दिखाई पड़ रहा है आकाश में अपने ज्योतिर्मान भाग्य-नक्षत्र का एक-टक अवलोकन कर रहा है और उस से जीवन-संदेश प्राप्त कर रहा है।

'दाता बुद्ध' नीलिम-धूमिल सूर्यास्त के रंगों में चित्रित चित्र है। इस में भगवान् बुद्ध के एक यात्री से भेंट करने की कथा अंकित है।

'श्री भगवान्' चित्र स्वामी रामकृष्ण को समर्पित है। इस में भगवान् 'ओम्' का चिह्न ले कर हिमाच्छादित गिरि-शिखर से उतर कर त्रस्त संसार के समीप जाते हुए दिखाए गए हैं।

'कल्कि अवतार' में रोरिक हिमालय की पर्वत-श्रेणी के ऊपर जाज्वल्य बादल-दल के भीतर से उठते हुए अवतार की बहुत गहरे रंगों में कल्पना करते हैं।

'चरक' शीर्षक चित्र में, प्रसिद्ध आयुर्वेदिक भिषक, हिमालय की उच्च-भूमि में मूल्यवान जड़ी-बूटियों को एकत्र तथा खोज करते हुए दिखाए गए हैं। इस चित्र में बड़ी सुंदर सघन नील आभा दिखाई पड़ती है।

'मैत्रेय' में ऋषि, पश्चिमी तिब्बत, लाहुल मे, साधना में रत दिखाए गए हैं।

'त्रिरत्न' में एक घायल हिरन के ऋषि की रक्षा प्राप्त करने की गाथा चित्रित है। यह चित्र गहरे ताम्र रंग के आवरण में दिखाया गया है।

इलाहाबाद के चित्रों में भी हिमालय-चित्रण की प्रधानता है। अधिकांश चित्रों के शीर्षक इस प्रकार हैं—'पवित्र मेषपाल' 'शंबला-संदेश', 'ज्योति अंधकार पर विजय प्राप्त करती है', 'अर्हत', 'व्यास कुंड', 'गूगा चौहान और नरसिंह', 'मैत्रेय', तथा 'वह जो हमें मार्ग प्रदर्शित करती है'।

'पवित्र मेषपाल' प्राचीन स्लैव-जातीय परंपरा के लेल का चित्रण करता है। इस स्लैव-जातीय लेल में और हमारे श्रीकृष्ण में कितनी समानता है! यदि विशेष ध्यान दे कर न देखें तो लेल का चित्र श्रीकृष्ण के चित्र से अभिन्न जान पड़ेगा। लेल के दो चर कुपव और स्नेगुरोचक कृष्ण की गोपियों के स्थान पर हैं। गायों के स्थान पर हम भेड़ें पावेंगे। मुद्रा बिल्कुल श्रीकृष्ण सी है, यहाँ तक कि जैसा बताया है, लेल के श्रीकृष्ण होने का धोखा हो जाता है। यह बहुरंगी चित्र प्रशांत ग्रामीण जीवन की झलक दिखाता है। इस चित्र में संध्या का वातावरण उपस्थित है।

'शंबला-संदेश' उपरोक्त चित्र से बिल्कुल भिन्न है। इस में सूर्योदय के रंग मिलेंगे। एक अज्ञात दूत पहाड़ के गभीरगर्त को पार करनेवाला तीर फेंकता है। इस तीर की नोक पर संदेश लगा हुआ है और यह सूर्य की प्रथम किरणों से चुंबित एक पहाड़ी मठ में पहुँचता है। इस प्रकार के चित्रों का चित्रण केवल

वही कर सकता है जिस ने तिब्बत में स्वय अपना समय व्यतीत किया हो और जो प्रभात का मर्म हो।

'ज्योति अंधकार पर विजय प्राप्त करती है' शीर्षक चित्र में एक बहुत पुराना विषय ग्रहण किया गया है अर्थात् ज्योति और तमस का द्वंद्व। इस मे ज्योति की आत्मा का साकार नेता अंधकार-रूपी दानव का दमन करता हुआ दिखाया गया है। चमकीला रक्तवर्ण एक महान संघर्ष का वातावरण उपस्थित करता है। रोरिक महोदय के अन्य अनेक चित्रों की भाँति यह लाक्षणिक है। यह चित्र गोलाकार है।

'अर्हत' का चित्र भी लाक्षणिक है। परंतु विषय, वातावरण और रंगों का विभाग अलग हैं। उपरोक्त चित्र में दिखाया हुआ संघर्ष व्यतीत हो चुका है। अर्हत पर्वत की शिला पर गुफा-मुख पर आसीन एक महत्कल्पना मे लीन है। दानव इस में भी उपस्थित है। गिरिद्वार की रक्षा कर रहा है। अर्हत उस की अवश्यंभावी उपस्थिति का ज्ञान रखता है, परंतु वह अविचलित है। उस ने प्रकाश प्राप्त कर लिया है और प्रशांत है। वह जानता है कि दानव मे उस की शांति के भंग करने की सामर्थ्य नहीं है।

रोहतंग के दुर्गम दर्रे मे, महाभारत के विख्यात संकलनकर्ता व्यास का निवास-स्थान कहा जाता है। यहीं पर, चित्र मे अंकित 'व्यास कुंड' है। चित्रकार इस प्रकार के पवित्र स्थलों की यात्रा में अपना बहुत समय व्यतीत करता है। इस चित्र में हिमालय की गोद में स्थित एक पुनीत और रमणीक स्थल हमारे संमुख प्रस्तुत किया है।

'गूगा चौहान और नरसिंह' कुलू की घाटी के संरक्षक माने जाते है। यह वही इतिहास-प्रसिद्ध घाटी है, जिस के साथ पांडव अर्जुन तथा मनु के नाम संबद्ध है। इसी घाटी मे चित्रकार ने, इन्हीं देवदारु के वृक्षों के बीच अपने उरुस्वती हिमालयन रिसर्च इंस्टिट्यूट की स्थापना की है। यहीं से आगे के रोहतंग दर्रे के दर्शन होते हैं और यहीं से तिब्बत तथा कैलास तथा अन्य पवित्र स्थानों के लिए जाने के मार्ग हैं।

'मैत्रेय' कलाकार की कल्पना का एक प्रिय पात्र है। मैत्रेय के संबध में रोरिक ने कई चित्र बनाए हैं और ऐसे एक चित्र का बनारस के चित्रों के संबंध मे वर्णन आ चुका है। अतिशीत वायु के कारण हिमाच्छादित पहाड़ों के मार्गों पर, भविष्य के स्वामी ऋषि मैत्रेय की विशाल प्रतिमा प्राप्त होती है।

'वह जो मार्ग प्रदर्शित करती है' एक ऐसी देवी की कल्पना है जो यात्रियों को हिमावृत पर्वत शृंगों पर पहुँचने मे मार्ग-प्रदर्शित करती है। यह चित्र भी लाक्षणिक है। हिम-नील-मिश्रित धवल रंगों में यह चित्र दिखाया गया है। पहाड़ की चट्टानें नीचे रह गई हैं। केवल प्रकाश और हिम के प्रदेश में यह देवी यात्री की सहायक बनी है। उस के हलके धूमिल वस्त्र नील-धवल हिम के बीच किंचित् चमकते हैं। यद्यपि यह चित्र छोटे चित्रपट पर है, इस के चित्रण की पटुता हृदय में विशाल हिम-प्रदेश को प्रविष्ट सा करा देती है।

इन सभी चित्रों मे हमे हिमालय की विशालता के साथ, एक उसी के समान महान खोज और उद्योग की कामना अंतर्हित जान पड़ती है।

रोरिक का हिमालय-चित्रण

रोरिक के हिमालय-चित्रण के विषय में यथार्थ-रूप से यह कहा गया है आज तक संसार के किसी चित्रकार ने हिमालय का चित्रण इतनी पटुता, इतनी गहन दृष्टि और इतनी विशेषता के साथ नही किया है। जिस समय हम इतने विस्तृत भूखड तथा आकाश-मंडल के बहु-संख्यक चित्र देखते हैं उस समय हमारे भीतर मानो हिमांचल की आत्मा प्रवेश करने लगती है और हम उसे देखते हुए तन्मय हो जाते हैं। इन विशाल प्राकृतिक दृश्यों को देख कर हमारे मन में यक्षों और किन्नरों की क्रीड़ा भूमि की सहज कल्पना जागृत होती है। इसी संबध मे श्रीयुत असितकुमार हल्दार कहते हैं कि—"प्राची की यथार्थ कल्पना, जिस का लाक्षणिक आकार हमें विशद हिमालय में प्राप्त होता है, वास्तव में आधुनिक जगत के श्रेष्ठतम रचनात्मक दार्शनिक द्वारा अनुभूत हुई है। वह है कलाकार निकोलस रोरिक। उन्हों ने प्रकृति तथा मानव के गुह्य रहस्यों का सार खींच निकाला है और परदे के भीतर के अनंत जीवन को पहचाना है। उन्हों ने इसी जीवन मे परम आनंद प्राप्त किया—वह आनंद नहीं जो कि

भौमिक वस्तुओं से प्राप्त होता है वरन् वह आनंद जो कि अनंत में स्थित है इस प्रकार हम उन्हें उत्कृष्ट चिंतन तथा दैवी प्रेरणाओं का आगार, तथा गहन और संस्कृत अपार शक्ति का केंद्र कह सकते हैं।"

रोरिक महोदय के जीवन तथा उन की कृतियों से परिचय रखने वाले इसे बिल्कुल अत्युक्ति न समझेंगे। रोरिक ने एक स्थल पर लिखा है:—

"यह सभी जानते हैं कि साधु लोग पहाड़ों की चोटियों पर रहते हैं। इन शृंगों पर ज्ञान की ज्योति प्राप्त होती है। उच्च शिखरों पर गुफाओं में ऋषि निवास करते हैं। यहाँ से नदियों का उद्गम होता है, यहाँ अनंतकाल से हिम अपनी धवलता की रक्षा कर रहा है......अपनी कठिनाइयों के कारण ही पर्वत-पथ हमें आकर्षित करते हैं। यहाँ अघटित बात घटित होती है। यहाँ पर मनुष्यों के विचार परतत्त्व के चिंतन में लगते हैं।"

कलाकार के इन विचारों में ही हिमालय से अपनी असीम प्रेरणा प्राप्त करने का रहस्य प्रकट होता है।

रोरिक महोदय का कोई परिचय उन की जगत्प्रसिद्ध शांति-पताका का वर्णन किए बिना पूर्ण नहीं हो सकता। उन का यह कार्य उन के कला-संबंधी कार्यों का ही विस्तार समझना चाहिए। रोरिक युद्ध का विध्वंसकारी तांडव-नृत्य देख चुके हैं। उस के द्वारा संसार की महत्त्व-पूर्ण कला की वस्तुओं का नाश होते देखा है। इसी लिए भविष्य के युद्धों द्वारा वह संसार की कला तथा संस्कृति की निधियों के विनाश होने से आशंकित हैं। उन्हों ने इन की रक्षा के निमित्त एक पताका तैयार की है। उन का कहना है कि यह पताका कला और ज्ञान के भंडारों पर, धार्मिक और सांस्कृतिक स्मारक-चिह्नों पर तथा मानव-जाति की अन्य मूल्यवान निधियों पर फहराया जाय और जिन स्थानों पर यह शांति-पताका लहराती हो वह स्थल पवित्र तथा रक्षणीय समझे जायँ। उन्हें नष्ट करना या उन पर हाथ डालना एक अंतर्राष्ट्रीय अपराध समझा जाय। यदि संसार के विभिन्न राष्ट्र आगामी युद्धों में इस नियम का पालन करें तो मानव-जाति की संचित

रोरिक की शांति-पताका

निधियों की अनयास रक्षा हो सकेगी। यही नहीं, इन की रक्षा के उद्योग से जो सद्भावनाएं जागृत होंगी वह स्वयं युद्ध का अंत कर देंगी।

रोरिक महोदय का दृढ़ विश्वास है कि इस प्रकार की शांति-भावना जनता के हृदयों में प्रवेश करेगी। मानव-जाति की सांस्कृतिक निधियों की रक्षा का ध्यान रोरिक महोदय के मन में बहुत वर्षों से रहा है। सन् १९०४ मे, सेंट पीटर्सबर्ग के एक कला-समूह में व्याख्यान देते हुए आप ने इस विचार का प्रतिपादन किया था। इस के बाद ऐतिहासिक स्थलों तथा प्रसिद्ध मठों की विस्तृत यात्रा ने उन के इस विचार को दृढ़तर बनाया। सन् १९१४ मे आप ने सम्राट् निकोलस द्वितीय तथा ग्रांड ड्यूक निकोलस का ध्यान इस विषय पर दिलाया था।

अंत में, मध्य एशिया की पाँच वर्ष की यात्रा के बाद आप ने सन् १९२९ मे संसार के समस्त राष्ट्रों का ध्यान कला और ज्ञान की निधियों की रक्षा की ओर दिलाया। इस बार उन्हों ने अपने प्रस्ताव को व्यवहारिक रूप दिया। अपनी बनाई शांति-पताका प्रस्तुत की और पेरिस यूनिवर्सिटी के प्रसिद्ध विद्वान डाक्टर श्लावेर द्वारा तैयार करा के अपने प्रसिद्ध 'पैक्ट' या नियम-पत्र का प्रकाशन किया। इस पैक्ट का उद्देश्य है कि शिक्षा, कला तथा विज्ञान-संबधी संस्थायें तथा आयोजन, उन में लगे कार्यकर्ता, उन की निधि तथा संग्रह युद्ध-काल में अप्रतिद्वंदी की भाँति समझे जायँ और प्रतिद्वंदी राष्ट्र उन्हे किसी प्रकार न छेड़ें।

यह पैक्ट सन् १९३० में 'लीग अव् नेशन्श' की 'म्यूज़ियम कमिटी' के सामने पेश हुआ और एक स्वर से पसंद किया गया। उसी वर्ष न्यू यार्क तथा पेरिस में इस पैक्ट के उद्देश्यों के प्रचारार्थ समितियाँ स्थापित हुईं। अब तक इस पैक्ट के संबंध में तथा उस के उद्देश्यों के प्रचारार्थ तीन महासभायें हो चुकी हैं। पहिली दो सभाएँ तो बेल्जियम के ब्रुजेस नगर में १९३१ तथा १९३२ में हुई थीं। तीसरी सभा विगत नवंबर में अमरीका के वाशिंगटन नगर में हुई। बीस से ऊपर राष्ट्र इस पैक्ट पर हस्ताक्षर कर चुके हैं और इस प्रकार निकोलस रोरिक का शांति-कार्य संसार में अग्रसर हो रहा है।

रोरिक महोदय का कहना है कि 'हमारी कला और विज्ञान के अनमोल रत्न कितने और कहाँ हैं, इस की भी कोई सूची संसार में मौजूद नहीं। यह शांति-पताका इन सार्वलौकिक निधियों के प्रति लोगों के मन में श्रद्धा तथा संमान उपजावेगी। इस से उन की रक्षा का विचार उत्पन्न होगा। शांति-पताका का उद्देश्य केवल युद्ध-काल में ही इन निधियों की रक्षा करना नहीं है वरन् उन को शांति-समय में भी बचाना है। क्योंकि शांति के समय में भी अनेक प्राचीन स्मारक लोगों की उपेक्षा या जान बूझ कर किए कृत्यों से नष्ट होते रहते हैं।"

आधुनिक जगत में अंतर्राष्ट्रीय भ्रातृत्व का प्रचार करने वालों में निस्संदेह निकोलस रोरिक का स्थान विशेष आदरणीय है। पिछली वाशिंगटन कांफ्रेंस के विषय में आपने एक लेख लिखा था। उस के नीचे दिए अंतिम शब्दों में आप की प्रबल शांति-भावना प्रकट होती है :—

"वास्तव में मानवता विनाश, विध्वंस के कार्यों से थक गई है। वस्तुतः रचनात्मक कार्य मानव-आत्मा का एक प्रधान गुण है। हमारे जीवन में उन सभी वस्तुओं को जो हमारी आत्मा को ऊपर उठाती हैं तथा पवित्र बनाती हैं मुख्य स्थान मिलना चाहिए।...जिस प्रकार रेडक्रास हमारे शारीरिक स्वास्थ्य का संरक्षक है उसी प्रकार हमारी शांति-पताका मानव-जाति के आध्यात्मिक स्वास्थ्य की रक्षा करे।"

इस छोटे-से परिचय में यह बात प्रकट हो गई होगी कि रोरिक महोदय में न केवल महान कल्पनाएँ हैं वरन् उन को कार्य-रूप में परिणत करने की साधना भी है। यदि वह अपने स्वप्नों को किंचिन्मात्र व्यवहारिक रूप दे सके हैं तो उस के कारण हैं उन के मन की असामान्य उदारता, और लोक के प्रति सहानुभूति।

उपसंहार

रोरिक महोदय का प्रत्येक परिचय अपूर्ण रहेगा। न केवल इस लिए कि उन का रचनात्मक कार्य विस्तृत और विविध है वरन् इस लिए भी कि उन में नित्य ही वृद्धि हो रही है। साथ ही खोजने वाले के लिए उन की कृतियों



'रूस के संरक्षक-संत'
( रोरिक महोदय की कृपा से )

में गहन से गहन अर्थ निहित हैं। ऐसा जान पड़ता है कि उन्हों ने विकास की आत्मा को पहचान लिया है और उस के साथ संगति प्राप्त कर ली है।

प्रसिद्ध अमरीकन लेखक क्लॉड ब्रैग्डन, रोरिक के विषय में लिखते हैं:—

"कला के इतिहास में समय समय पर ऐसे व्यक्तियों का आविर्भाव हुआ है, जिन की रचनाओं में एक विशेष, गहन और रहस्यमय गुण मिलता है, जो उन्हें अपने समसामयिकों से पृथक् करता है, जिस के कारण यह असंभव हो जाता है कि हम उन्हे किसी वर्ग में रख सकें। वह केवल अपनी भाँति होते हैं।......रोरिक अपने जीवन और कला में हमें ऐसे ही व्यक्ति दिखाई देते हैं।"

रोरिक कल्याण-मार्ग के सच्चे पथिक हैं। संसार की किसी वस्तु को वह अंतिम नहीं समझते, इसी लिए इतने बड़े रक्षा-कार्य में लगे रहते हुए भी वह भविष्य से भयभीत नहीं होते। उन का भविष्य में अतुल विश्वास है। उन का कहना है—"भविष्य अपना अस्तित्व रखता है, इसी लिए तो हमारा अस्तित्व है। परस्पर निंदा तथा भय दिलाने के लिए हमारा जन्म नहीं। यहाँ हम जन्म लेते हैं परिश्रम करने के लिए, ज्ञान और उत्सर्ग पाने के लिए।"

यह निस्संदेह कहा जा सकता है कि भविष्य रोरिक की कृतियों का अधिकाधिक मूल्य करेगा।

---

# हिंदुस्तानी एकेडेमी द्वारा प्रकाशित ग्रंथ

(१) मध्यकालीन भारत की सामाजिक अवस्था—लेखक, मिस्टर अब्दुल्लाह युसुफ अली, एम्० ए०, एल्-एल्० एम्० । मूल्य १।)

(२) मध्यकालीन भारतीय संस्कृति—लेखक, राय बहादुर महामहोपाध्याय पं० गौरीशंकर हीराचंद ओझा । सचित्र । मूल्य ३)

(३) कवि-रहस्य—लेखक, महामहोपाध्याय डाक्टर गंगानाथ झा । मूल्य १।)

(४) अरब और भारत के संबंध—लेखक, मौलाना सैयद सुलैमान साहब नदवी । अनुवादक, बाबू रामचंद्र वर्मा । मूल्य ४)

(५) हिंदुस्तान की पुरानी सभ्यता—लेखक, डाक्टर बेनीप्रसाद, एम्० ए०, पी-एच० डी, डी० एस्-सी० ( लंदन ) । मूल्य ६)

(६) जंतु-जगत—लेखक, बाबू ब्रजेश बहादुर, बी० ए०, एल्-एल्० बी० । सचित्र । मूल्य ६॥)

(७) गोस्वामी तुलसीदास—लेखक, राय बहादुर बाबू श्यामसुंदरदास और श्रीयुत पीतांबरदत्त बड़थ्वाल । सचित्र । मूल्य ३)

(८) सतसई-सप्तक—संग्रहकर्ता, राय बहादुर बाबू श्यामसुंदरदास । मूल्य ६)

(९) चर्म बनाने के सिद्धांत—लेखक, बाबू देवीदत्त अरोरा, बी० एस्-सी० । मूल्य ३)

(१०) हिंदी सर्वे कमेटी की रिपोर्ट—संपादक, राय बहादुर लाला सीताराम, बी० ए० । मूल्य १॥)

(११) सौर-परिवार—लेखक, डाक्टर गोरखप्रसाद, डी० एस्-सी०, एफ्० आर० ए० एस्० । सचित्र । मूल्य १२)

(१२) अयोध्या का इतिहास—लेखक राय बहादुर लाला सीताराम, बी० ए० । सचित्र । मूल्य ३)

(१३) घाघ और भड्डरी—संपादक, पंडित रामनरेश त्रिपाठी । मूल्य ३)

(१४) वेलि क्रिसन रुकमणी री—संपादक, ठाकुर रामसिंह, एम्० ए० और श्री सूर्यकरण पारीक, एम्० ए० । मूल्य ६)

(१५) चंद्रगुप्त विक्रमादित्य—लेखक, श्रीयुत गंगाप्रसाद मेहता, एम्० ए० । सचित्र । मूल्य ३)

(१६) भोजराज—लेखक, श्रीयुत विश्वेश्वरनाथ रेउ । मूल्य ३॥) सजिल्द, ३) बिना जिल्द ।

(१७) हिंदी उर्दू या हिंदुस्तानी—लेखक, श्रीयुत पंडित पद्मसिंह शर्मा । मूल्य सजिल्द १॥), बिना जिल्द १)

(१८) नातन—लेसिंग के जर्मन नाटक का अनुवाद । अनुवादक—मिर्ज़ा अबुलफ़ज़्ल । मूल्य १।)

(१९) हिंदी भाषा का इतिहास—लेखक, श्रीयुत धीरेंद्र वर्मा, एम्० ए० । मूल्य सजिल्द ४), बिना जिल्द ३॥)

(२०) औद्योगिक तथा व्यापारिक भूगोल—लेखक, श्रीयुत शंकरसहाय सक्सेना । मूल्य सजिल्द ५॥), बिना जिल्द ५)

(२१) ग्रामीय, अर्थशास्त्र—लेखक, श्रीयुत ब्रजगोपाल भटनागर एम्० ए० । मूल्य ४॥) सजिल्द, ४) बिना जिल्द ।

## हिंदुस्तानी

### तिमाही पत्रिका

की पहिले तीन वर्ष की कुछ फाइलें अभी प्राप्त हो सकती हैं । मूल्य पहिले वर्ष का ८) तथा दूसरे और तीसरे वर्ष का ५) ।

प्रकाशक

हिंदुस्तानी एकेडेमी

संयुक्तप्रांत, इलाहाबाद

सोल एजेंट

इंडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद

# हिंदुस्तानी

हिंदुस्तानी एकेडेमी की तिमाही पत्रिका

भाग ४ } अप्रैल १९३४ { अंक २

## पालि भाषा

[ लेखक—डाक्टर बाबूराम सक्सेना, एम्० ए०, डी० लिट् ( इलाहाबाद ) ]

प्राचीन बौद्ध साहित्य प्रायः दो भाषाओं में मिलता है—संस्कृत तथा पालि। संस्कृत ग्रंथों का प्रचार बहुधा नेपाल, तिब्बत, बंग आदि देशों के बौद्धों में पाया जाता है और पालि ग्रंथों का सिंहलद्वीप, ब्रह्म देश तथा स्याम में। सिंहलद्वीप की आजकल की बोलचाल की भाषा सिंहली, आर्यभाषा परिवार की है, पर ब्रह्म देश और स्याम की भाषाएँ आर्येतर परिवारों की हैं। परंतु शिक्षित समुदाय पालि भाषा का विशेष अध्ययन करते हैं और उन के लिए पालि वही महत्व और गौरव रखती है जो भारतीय हिंदुओं के लिए संस्कृत। पालि भाषा के ग्रंथ बहुधा सिंहली, ब्राह्मी तथा स्यामी लिपि में मिलते हैं। यूरोप के विद्वानों ने उन के रोमन लिपि के संस्करण प्रचलित किए हैं, जिन के द्वारा ही विशेष कर भारतीय विद्यार्थी इस भाषा का अध्ययन करते हैं। इधर धम्मपद आदि दो-एक सर्वसाधारण ग्रंथों के देवनागरी संस्करण भी प्रकाशित हो गए हैं।

'पालि' शब्द का प्रयोग पालि ग्रंथों में सर्वप्रथम इतिहास-ग्रंथों तथा

टीकाओं में मिलता है[1] और वहाँ इस का अर्थ कोई भाषा नहीं है अर्थ है 'मूल', 'बुद्धवचन', 'धर्मप्रवचन'। ऐसे स्थलों में इस अर्थ का विरोध 'अर्थकथा—टीका' से दिखाया गया है। उदाहरण के लिए 'महावंस' नाम के सिंहलद्वीप के इतिहास में रेवत थेर ने बुद्धघोष से कहा—

*पालिमत्तमिधानीतं नत्थि अट्ठकथा इध*

'यहाँ ( सिंहलद्वीप से ) पालिमात्र लाई गई है यहाँ अर्थकथा ( टीका ) नहीं है'। जिस भाषा में यह ग्रंथ हैं उस को सिंहलद्वीप वासी '*मागधी*' कहते हैं। जैसे हिंदुओं का विश्वास है कि संस्कृत मनुष्य-जाति की आदिभाषा है, यहूदियों का विश्वास है कि हेब्रू परमेश्वर-प्रदत्त आदिभाषा है, जैनों का मत है कि 'आर्ष' ही प्राचीनतम भाषा है और इसे पशु-पक्षी भी समझ सकते हैं, उसी प्रकार बौद्धों का विचार है कि यह मागधी भाषा ही मूलभाषा है जिस के द्वारा ही प्रथम कल्प के मनुष्य, ब्राह्मण और सम्यक् संबुद्ध सभी अपना व्यवहार चलाते थे[2]। भाषाओं के इतिहास का साधारण ज्ञान रखने वाले भी यह समझ सकते हैं कि इन मतों का आधार केवल कपोलकल्पना और अंधविश्वास है, तर्कयुक्त अनुसंधान नहीं। संभव है भाषा के अर्थ में यूरोपीय विद्वानों ने ही पहले-पहल '*पालि*' शब्द का प्रयोग किया हो। आरंभ में इन्हीं विद्वानों ने अशोक के शिलालेखों और स्तंभलेखों में प्रयुक्त भाषा के लिए भी '*पालि*' शब्द का व्यवहार किया था। पर इन दोनों भाषाओं में मे यथेष्ट अंतर होने के कारण '*पालि*' शब्द का व्यवहार अब बौद्ध ग्रंथों की भाषा के ही लिए सीमित है।

*पालि* शब्द का अर्थ भी विद्वानों ने कई प्रकार किया है। बुद्धघोष

---

[1] 'पाली-इंग्लिश डिक्शनरी' ( पाली टेक्स्ट सोसाइटी ), 'पाली' शब्द देखिए।

[2] 'सा मागधी मूलभासा नरा यायादिकप्पिका।
ब्रह्माणो चस्सुतालापा संबुद्धा चापि भासरे॥'

—१२ वीं शताब्दी के एक व्याकरण से

आदि पालि ग्रंथों के प्राचीन टीकाकारों के मत के अनुसार *पालि* शब्द *पाल्* धातु से संबद्ध है, जिस का अर्थ है पालन करना और रक्षा करना। मैक्स वैलेसर नाम के एक विद्वान का विचार है कि *पालि पाटलि* शब्द का अपभ्रंश मात्र है और इसी से पालि भाषा को पाटलिपुत्र की भाषा बताते है, पर इस के लिए उन्हों ने कोई युक्तसगत प्रमाण नहीं दिए। *पाटलि* का अपभ्रंश रूप *पाडलि* अथवा *पाललि* हो सकता है *पालि* नहीं। *पालि* शब्द का बहुमान्य अर्थ '*पंक्ति, कतार*' लिया जाता है और इसे प्राचीन *पालि* तथा प्राकृत *पल्ली*[1] से सबद्ध माना जाता है।

पालि के ध्वनिसमूह के अध्ययन करने से पता चलता है कि वह प्राचीन संस्कृत और (महाराष्ट्री आदि साहित्यिक) प्राकृतों के बीच की भाषा है। प्राकृतों मे संस्कृत के दो स्वरों के बीच में आए हुए कुछ स्पर्श-वर्णों का प्रायः लोप हो जाता है, पर पालि मे नहीं; यथा पालि *गच्छति*, महाराष्ट्री *गच्छइ*। प्राकृतों मे सभी संयुक्त-वर्णों में कुछ विकृति पाई जाती है, पर पालि मे दो एक मे नहीं होती जैसे संस्कृत *ब्राह्मण*, पालि *ब्राम्हण*, प्राकृत *बम्हण*।

पालि भाषा के विषय में दो बातें विचारणीय हैं—(१) यह किस प्रदेश की भाषा थी और (२) किस समय बोली जाती थी।

प्रदेश के बारे में विद्वानों के भिन्न भिन्न मत हैं। कुछ लोग बौद्ध परंपरा के अनुसार इसे मगध देश की भाषा मानते हैं, पर इस के मानने मे बड़ी कठिनाइयाँ है। साहित्यिक प्राकृत मागधी की विशेषताएँ मुख्य तीन हैं—संस्कृत *ष् श् स्* के स्थान पर *श्*, *र्* के स्थान पर *ल्* और अकारांत संज्ञाओं के प्रथमा एकवचन का रूप एकारांत होना। पालि मे यह तीनों बातें यत्र-तत्र ही केवल अपवाद रूप में पाई जाती हैं, नियम रूप मे नहीं। यदि पालि मगध देश की ही भाषा रही होती तो कुछ न कुछ मागधी विशेषताएँ उस में पाई जातीं। इस का समाधान विडिश महोदय यह कह कर देते हैं कि जब किसी प्रदेश

---

[1] यथा गाथासप्तशती १. २१ 'पल्ली उण सा सुहं सुवइ।'

की बोली सर्वसाधारण की साहित्यिक भाषा हो जाती है तब वह अपनी प्रादेशिक विशेषताएँ त्याग देती है, पर यह समाधान युक्तिसंगत नहीं प्रतीत होता। ग्रियर्सन महोदय भी पालि को मगध देश की समझते हैं और विंडिश महोदय के साथ सम्मति प्रकट करते हुए, पालि में पाई जाने वाली पश्चिमीय प्रदेशों की बोली की विशेषताओं का कारण तक्षशिला विद्यालय—जहाँ उन के मतानुसार उस समय पैशाची भाषा बोली जाती थी—का संपर्क और प्रभाव बताते हैं। पर पैशाची विशेषताएँ भी पालि में केवल यत्र-तत्र मिलती हैं और उन का भी सिल्वेन लेवी के मतानुसार कृत्रिम संस्कृत के प्रभाव से समाधान हो सकता है। ग्रियर्सन महोदय यह कह कर अपने प्रतिवादी कोनो महोदय के पैशाची भाषा के विंध्यप्रदेश-संबंधी उद्गम-स्थान का निराकरण करना चाहते थे।

प्रसिद्ध विद्वान स्वर्गीय रीज़ डेविड्ज़् के मत के अनुसार पालि प्राचीन कोसल देश की भाषा थी। उन का मत था कि ईसा के पूर्व सातवीं शताब्दी में कोसल राज्य पूर्ण रूप से स्थापित हो गया था और इसी प्रदेश की एक भाषा कोसली संस्कृत के मुक़ाबिले में खड़ी हो गई थी। बुद्ध भगवान इसी कोसल राज्य के निवासी थे और इसी प्रदेश की बोली बोलते थे और उन्हों ने इसी में अपने धर्म का प्रचार किया था। यही भाषा कालांतर में अशोक राजा के लेखों की भाषा अर्धमागधी हुई। पर एक तो इस प्रकार कोसल राज्य के साम्राज्य का तथा भाषा का कोई ऐतिहासिक प्रमाण नहीं और दूसरे अर्धमागधी और पालि में बहुत भेद है, इस कारण रीज़् डेविड्ज़् का मत भी ग्राह्य नहीं हो सकता। पीछे से इन्हीं महोदय ने पश्चिमी विशेषताओं का समाधान यह कह कर किया कि उज्जैन आदि किसी पश्चिमी प्रांत के अर्धमागधी रूप को ही पालि कहना चाहिए। गाइगर महोदय का भी मत है कि पालि अर्ध-मागधी का ही कोई रूप है।

ओल्डेनबर्ग तथा ई० मूलर महोदयों का मत था कि पालि पूर्वीय भारत से सिंहलद्वीप पहुँची और इसी कारण विशेष रूप से, तथा पालि भाषा की तुलना उड़ीसा प्रदेश के खारवेल के लेख से कर के, उन दोनों का मत था

कि पालि भाषा उड़ीसा प्रदेश की भाषा रही होगी।

कुह्न महोदय ने इस मत के आधार पर कि सिंहलद्वीप में बौद्ध धर्म का प्रचार अशोक के पुत्र (अथवा पौत्र) महेंद्र के द्वारा हुआ जो उज्जैन से गए थे, उज्जैन को ही पालि भाषा का स्थान बताया था। पीछे से फ्रांके महोदय ने पालि की तुलना अशोक के शिलालेखों और स्तंभलेखों की भाषा से की। इन लेखों की भाषा का सूक्ष्म अध्ययन करने से पता चला कि भिन्न भिन्न प्रांतों में पाए जाने वाले लेखों की अलग अलग विशेषताएँ हैं और इस प्रकार पूर्वी, पश्चिमी आदि तीन चार प्रकार की बोलियाँ इन लेखों में पाई जाती हैं। फ्रांके के मत के अनुसार पालि कोई पश्चिमी बोली थी और संभव है कि वह उज्जैन की रही हो।

इन विभिन्न मतों में से कौन सा मत ग्रहण करना चाहिए? पालि के दो चार ग्रंथ पढ़ने से ही पता चल जाता है कि इस में यत्र-तत्र कई बोलियों का संमिश्रण है। तथापि इस के मूल में कोई भाषा अवश्य है, बोलियों की विशेषताएँ अपवाद स्वरूप हैं। यह मूलस्थित भाषा कौन है? गाइगर के मत से यह अर्धमागधी है पर अर्धमागधी की सब से बड़ी विशेषता अकारांत संज्ञाओं के प्रथमा एकवचन का एकारांत रूप (देवे, नरे आदि) पालि में अपवाद स्वरूप ही मिलते हैं; नियम से ओकारान्त रूप (देवो, नरो आदि) ही पाए जाते हैं। अर्धमागधी (विशेष रूप से जैन अर्धमागधी) के द्वितीया बहुवचन के पुंलिंग के रूप नपुंसकलिंग के समान (पुत्तकानि, वेदानि) होते थे। यह बात भी पालि में अपवाद स्वरूप ही पाई जाती है, नियम से एकारांत रूप (पुत्तके, वेदे) ही मिलते हैं।

अभी कुछ ही वर्ष हुए प्रोफेसर ल्यूडर्ज़ को, अश्वघोष के, प्राकृतों में लिखे, कुछ नाटकों के जीर्ण-शीर्ण पन्ने मिले हैं, जिन की अर्धमागधी की विशेषताएँ, प्रायः एकारांत प्रथमा एकवचन का रूप, र के स्थान में ल् स्वरों के बीच में न्, न ञ् न ण्, यह पाई जाती हैं। इस हिसाब से पालि की मूलभाषा अर्धमागधी नहीं। ल्यूडर्ज़ महोदय का मत है कि संभव है कि प्राचीन बौद्ध

ग्रंथ अर्धमागधी में रहे हों, जिन का बाद को किसी पश्चिमी साहित्यिक बोली में संस्करण किया गया हो।

धर्म-ग्रंथों का संस्करण होना कोई असंभव बात नहीं। जैन धर्म-ग्रंथों का इसी प्रकार एक संस्करण ईसवी पाँचवीं शताब्दी में देवर्द्धि गणी ने किया था। संभव है कि प्राचीन बौद्ध ग्रंथ भी जैन ग्रंथों की तरह अर्धमागधी में ही रहे हों। महावीर और बुद्ध दोनों अर्धमागध प्रदेश के निवासी थे। दोनों ने संस्कृत का बहिष्कार करके जनसाधारण के समझने योग्य भाषाओं में अपने अपने धर्म का प्रचार किया। इसी अर्धमागधी से कालांतर की साहित्यिक भाषा ( उस समय की शौरसेनी के किसी रूप ) में अनुवाद किया गया, यही मत उपयुक्त जान पड़ता है।

इस मत के साथ अन्य मतों का थोड़ा बहुत समाधान किया जा सकता है। पालि को अर्धमागधी या उस की बड़ी बहिन कोसली कहना युक्तिसंगत नहीं पर आदि धर्मग्रंथ इस अर्धमागधी में रहे होंगे, यह संभव है। सिंहलवासी इस को मागधी संभवतः इस कारण से ही कहते होंगे कि मगध प्रदेश से बुद्ध भगवान का बहुत संबंध रहा था अथवा इस कारण से कि उन के मत के अनुसार मगध के राजा अशोक के पुत्र महेंद्र द्वारा यह धर्म-पुस्तकें उन के यहाँ पहुँचीं। इस साहित्यिक भाषा पर पैशाची आदि बोलियों का भी प्रभाव पड़ा होगा।

अर्धमागधी से इस पालि भाषा में यह धर्मग्रंथ कब परिवर्तित अथवा अनुवादित हुए, इस के विषय में निश्चय-पूर्वक नहीं कह सकते। सिंहलद्वीप के ऐतिहासिक बौद्ध ग्रंथों में उल्लेख आता है कि अशोक के समय में तृतीय बौद्ध संगीति हुई, पर इस का कोई प्रमाण अशोक के लेखों से नहीं मिलता। यह भी संदिग्ध ही है कि अशोक के समय में इन पालि ग्रंथों का प्रचार भी था। यदि उस के समय की यह साहित्यिक भाषा थी तो उस सम्राट् ने अपने लेखों में अर्धमागधी मूलभाषा का प्रयोग क्यों कराया ? अथवा अर्धमागधी के रहते हुए पालि में परिवर्तन की क्या आवश्यकता पड़ी ?

ध्वनियों के हिसाब से भी पालि अशोक की प्राकृतों से पुरानी नहीं

मालूम पड़ती। अशोक के उत्तर-पश्चिमी लेखों में संयुक्ताक्षर ष्ट, त्म तथा श्, ष्, स् तीनों ऊष्म-वर्ण पाए जाते है पर पालि में नहीं। पालि मे यत्र-तत्र दो वर्णों के बीच का स्पर्श-वर्ण अघोष न होकर घोषवत् मिलता है, जैसे *अग्गा-ळवी* ( सं० *अग्राटवी* ) और कहीं कहीं प्राकृतों की भाँति उस का लोप भी हो जाता है, यथा *कुसिनारा* ( सं० *कुशी-नगर* )। प्रायः यह बात स्थानों के नामों मे विशेष रूप से है। इस से अनुमान होता है कि पालि सचमुच उतनी पुरानी भाषा नहीं है जितनी कि पहली बार देखने से जान पड़ती है। इन्हीं सब बातों का विचार कर, विद्वानों का मत है कि पालि भाषा ईसा के पूर्व के दो-सौ वर्षों से पुरानी नहीं हो सकती।

भारत के उस समय के इतिहास आदि पर अभी पूर्ण प्रकाश नहीं पड़ा है, इस लिए पूर्ण विश्वास से नहीं कहा जा सकता कि उस समय शौरसेनी के प्रदेश मे उस की कोई बड़ी बहिन इतनी प्रभावशालिनी थी अथवा नहीं, जिस मे बौद्धों को अपने धर्मग्रंथों के अनुवाद करने की आवश्यकता प्रतीत हुई। पर ऐसा संभव अवश्य है। इसी प्रदेश से किसी समय साहित्यिक संस्कृत का प्रसार हुआ, फिर शौरसेनी प्राकृत का। इसी प्रदेश की भाषा हिंदी आज भारत की सब से अधिक महत्वशील भाषा है।

---

सूचना—इस विषय के अध्ययन के लिए नीचे लिखे ग्रंथ तथा लेख देखने चाहिए:—

फ़्रांके—पालि और संस्कृत ( जर्मन )

गाइगर—पालि भाषा व साहित्य ( जर्मन )

रीज़ डेविड्ज़्—पालि-अँगरेज़ी कोष ( भूमिका मात्र )

चाइल्डर्ज़्—पालि कोष ( भूमिका मात्र )

कीथ—पालि—दक्षिणी बौद्धों की भाषा ( इंडियन हिस्टारिकल क्वार्टरली, १९२६ )

---

# 'विनयपत्रिका' में सुरक्षित तुलसीदास के आध्यात्मिक विचार

[ लेखक—श्रीयुत माताप्रसाद गुप्त, एम्० ए०, एल्-एल्० बी० ]

तुलसीदास के आध्यात्मिक विश्वासों का कुछ न कुछ परिचय तो उन की प्रत्येक रचना से मिल सकता है, किंतु उन का जितना यथातथ्य, स्पष्ट और बहुत कुछ पूर्ण परिचय हमें 'विनय-पत्रिका' के पदों से मिल सकता है उतना कदाचित् अन्य रचनाओं में से किसी से नहीं। इस का कारण भी प्रकट ही है। 'विनय-पत्रिका' के पदों में कवि ने बड़ी ही तन्मयता और आत्म-विस्मृति के साथ अपने समस्त उद्गारों को व्यक्त किया है। फिर भी, हम ने अभी तक इन पदों का इस संबंध में केवल इतना उपयोग किया है कि विशेषतः 'रामचरितमानस' के आधार पर तुलसीदास के दार्शनिक विचारों का विवेचन करते हुए एकाध स्थल पर 'विनय' के इन पदों के कुछ अंश उद्धृत कर देने की उदारता दिखाई है। फलतः, लेखक प्रस्तुत निबंध में केवल इन पदों में व्यक्त, कवि के आध्यात्मिक विश्वासों का यथा-शक्ति उसी के शब्दों में उल्लेख करने का प्रयास कर रहा है और आशा करता है कि विद्वानों का ध्यान इस ओर अवश्य आकर्षित होगा।

'अनविचार रमणीय सदा संसार भयंकर भारी' ॥१२१॥

हमारे आध्यात्मिक विश्वासों का प्रारंभ इसी अनुभव से होता है, कि साधारण दृष्टि से देखने पर जिस संसार को हम रमणीय समझते हैं, परिणाम में वह बड़ा ही भयंकर है—जिसे हम सुखप्रद समझते हैं, विचार करने पर वही निस्सार निकलता है—तृषार्त हो कर हम जल की खोज में निकलते हैं किंतु हमें मिलती है मृग-मरीचिका मात्र। इसी से हम और भी दुखित होते हैं—

मैं तोहि अब जान्यों संसार !

बाँधि न सकहि मोहि हरि के बल प्रगट कपट-आगार ॥
देखत ही कमनीय, कछू नाहिन पुनि किए बिचार ।
ज्यों कदली तरु मध्य निहारत कबहुँ न निकसत सार ॥
तेरे लिए जनम अनेक मैं फिरत न पायो पार ।
महा मोह मृग-जल सरिता महँ बोरयो हौं बारहि बार ॥१८८॥

यह रचना देखने में तो अत्यंत विचित्र है, यद्यपि परिणाम में बड़ी भयानक है। किंतु, स्वतः यह सत्य है या असत्य या अंशतः सत्य और अंशतः असत्य यह कहना कठिन है। तुलसीदास तो इन तीनों विचारों को भ्रम मात्र मानता है—

केसव, कहि न जाइ का कहिए ।

देखत तव रचना विचित्र अति समुझि मनहिं मन रहिए ॥
सून्य भीति पर चित्र रंग नहिं तनु बिनु लिखा चितेरे ।
धोए मिटै न मरै भीति दुख पाइय यहि तनु हेरे ॥
रबिकर नीर बसै अति दारुन मकर रूप तेहि माँहीं ।
बदन हीन सो ग्रसै चराचर पान करन जे जाहीं ॥
कोउ कह सत्य झूठ कह कोऊ जुगल प्रबल करि मानै ।
तुलसिदास परिहरै तीनि भ्रम सो आपन पहिचानै ॥१११॥

किंतु, इस संसार के हमारे लिए भयानक होने का कारण हमारा ही भ्रम अथवा अविवेक है, इस में संदेह नहीं—

हे हरि यह भ्रम की अधिकाई ।

देखत सुनत कहत समुझत संसय संदेह न जाई ॥
जो जग मृषा ताप त्रय अनुभव होहिं कहहु केहि लेखे ।
कहि न जाइ मृग वारि सत्य भ्रम तें दुख होइ बिसेखे ॥
सुभग सेज सोवत सपने बारिधि बूड़त भय लागै ।
कोटिहुँ नाव न पार पाव कोउ जब लगि आपु न जागै ॥१२१॥

अर्थ अविद्यमान जानिय संसृति नहिं जाइ गोसाईं ।
बिनु बाँधे निज हठ सठ परबस पर्यो कीर की नाईं ॥
सपने ब्याधि बिबिधि बाधा भइ मृत्यु उपस्थित आई ।
बैद्य अनेक उपाय करहिं जागे बिनु पीर न जाई ॥
सपने नृप कहँ घटै बिप्र बध बिकल फिरै अघ लागे ।
बाजि मेध सतकोटि करै नहिं सुद्ध होय बिनु जागे ॥
स्रग महँ सर्प बिपुल भयदायक प्रगट होइ अबिचारे ।
बहु आयुध धरि बल अनेक करि हारहिं मरै न मारे ॥
निज भ्रम तें रबिकर संभव सागर अति भय उपजावै ।
अवगाहत बोहित नौका चढ़ि कबहूँ पार न पावै ॥१२२॥

रस्सी को देख कर हमें सर्प का भ्रम होता है और हम भयभीत होते हैं, इस भय को दूर करने के दो उपाय हो सकते हैं—या तो रस्सी हमारे सामने से हट जावे या हमी अपनी चेतना को सँभाले। पहले की अपेक्षा दूसरे उपाय का प्रयोग ही अधिक श्रेयस्कर होगा, क्योंकि विना किसी स्थूल आधार के भी भ्रम का अस्तित्व संभव है, जैसे स्वप्न में हम समुद्र में डूबने की यातना का अनुभव करें—यहाँ पर रस्सी की भाँति कोई स्थूल-आधार नहीं है। फलतः संसार-त्याग अथवा कर्म-सन्यास की विशेष आवश्यकता नहीं है, वास्तविक आवश्यकता इस बात की है कि हम अपनी चेतना को जाग्रत करें। जो दुःख हम उठा रहे हैं, वह हमारे ही मन की मूढ़ता के कारण है। इसी मूढ़ मन के बहँकावे में आकर अनेक जन्म तक हम अपना दुःख रोते रहे! अभी तक हम ने किया ही क्या? कर्मों में आसक्त होकर उन के कीचड़ में हम अपनी चेतना को जो लिप्त करते रहे हैं, कहीं इस से भी वह निर्मल हो सकती है?

मोहिं मूढ़ मन बहुत बिगोयो ।
याके लिए सुनहु करुनामय मैं जग जनमि जनमि दुख रोयो ॥
सीतल मधुर पियूष सहज सुख निकटहिं रहत दूरि जनु खोयो ।
बहु भाँतिन स्रम करत मोह बस बृथहिं मंदमति बारि बिलोयो ॥

इस के अतिरिक्त 'मदालसाहरण' नामक मैथिली नाटक उन्हों ने १६८१ में लिखा, जिस का कुछ अंश यहां उद्धृत किया जाता है, जिस से पाठकों को यह मालूम हो जाय कि अन्य नाटकों की भाषा के समान ही इस की भी भाषा है—

विमल वहय सिर सुरसरि धार
नाचत मगन शशिशेखरा।
सुमति जितामित्र कह नृप ईश
देखु सदाशिव अभयवरा।

प्रिय सुन इन्दुमुखी तेज तोंहे मान
तोरित अधरमधु देह रतिदान।
तुअ सम सीमन्तिनी न देखल आन
दरशने भेल मोर थाकित परान।

ये पद्य उमापति उपाध्याय-रचित 'पारिजातहरणनाटक' के पद्यों से बहुत मिलते जुलते हैं। जैसा—

चानकला नयनानल थापल
मानल सुख भुजंगवरा।
अमिय सार हरि अविरल हो मल
हसल सकल सुर असुर नरा।

अवगुन परिहरि हरषि हेरु धनि
मानक अवधि बिहाने।
हिमगिरिकुमरि चरण हृदय धरि
सुमति उमापति भाने॥

इस के बाद काठमांडू के राजा प्रतापमल्ल के पौत्र भूपालेंद्रमल्ल ने भी मैथिली भाषा में नाटक रचे। भूपालेंद्रमल्ल लगभग १६८२ ई० में राजा हुए। इसी समय '—————' का अभिनय हुआ था निम्नलिखित पद्य से

ही इस नाटक की भाषा का परिचय पाठकों को आप ही आप हो जायगा। डा० बागची का कहना है कि इस नाटक की भाषा मैथिली है

तेरो वदनमा तो शशधर
मेरो नयन चकोरा।
देखत मोहए अधिक सोहए
कहहु वचन मोरा।
देखिते सुंदर चपललोचन
काजर शोभा री।
मनो पंकज ममर सोहत
पवन से लघुचारी।
पार्थिवेंद्रसुत नृप भूपालेंद्र कहत
एहो विचारी।
उचित समय मिलहुँ नागरि
पति से मनि समारी॥

जितामित्र के बाद भूपतींद्रमल्ल नेपाल के राजा हुए। इन्हों ने १६९५ से १७२२ ई० पर्यंत राज्य किया। इन के बनाए हुए अनेक नाटक मिलते हैं। इन के रचे हुए स्फुट गान भी अनेक पाए जाते हैं। डा० बागची का कहना है कि नेपाल-राजकीय-पुस्तकालय में एक 'भाषासंगीत' नाम का ग्रंथ है। इस ग्रंथ में ८१ गान हैं। यह भूपतींद्रमल्ल के बनाए हुए हैं। इस का पता उन गानों की भणिता से लगता है। गानों की भाषा शुद्ध परिष्कृत मैथिली है, जैसा कि निम्न उद्धरणों से सिद्ध होगा। डा० बागची के लेख से कुछ पंक्तियाँ मैं यहाँ उद्धृत करता हूँ—

हे देवि शरण राख भवानी।
मन वच करम करओ मान किछु
से सबए तुअ आपद जानि।
हमे अति दीन खीन तुअ सेवा
राख हरि यजन ठानि।

अभिनय मोर अपराध सभय
अन जनु राखह आनि ।
आओर इतर जन जग जन से सभय
गुण रसमक से वानि ।
तुअ पद कमल भमर मोर मानस
जनम जनम रहो मानि ।
भूपतींद्र नृप एहो रस गाव
जय गिरिजापति रानि ।

विरहवर्णन—

कि माधव न तेजह अवलाअ आनि । ध्रु०
शरद यामिनी हमे हेरिलहुँ हे चउदीशे
देखि शशि दगह परान ।
नाह अपनहि कट मने भाविय
मलय पवन हन चान ।
मधुकर भमि भमि विपिन कुसुम रमि
झुरि पिबय कर राव ।
युवति हृदयदल परम कठिन मन
पाए न तह अति माव ।
सरसिज सरोवरे द्रुम भय पिकधुनि
शुनि जिव काँपय मोर ।
भवन आसन घन, भल न सतावय
खन खन चिंति थिति मोर ।
कओन गुणे परबस रय ( ज ) नि गमाओल
आतुर अथिर गेआन ।
भूपतींद्र नरपति मन सुनु मानिनि
रतिरस होएत निधान

डा० बागची का, कहना है कि 'माधवानल', 'रुक्मिनीपरिणय' तथा और भी दो खंडित नाटकों की भूपतींद्रमल्ल ने रचना की थी। 'माधवानल' की रचना १७०४ ईस्वी में हुई थी। इस नाटक में राजवर्णन तथा देशवर्णन भूपतींद्र ने दूसरे के नाम से किया है। इस की भी भाषा मैथिली ही है। इसी प्रकार 'रुक्मिनीपरिणय' की भी भाषा है। जैसे—

> जगत जलधि सट तरि नहि होथि
>
> शिव क भजन बिनु आओर न कोथि।

ऊपर दो खंडित नाटकों की चर्चा हुई है। निम्न-लिखित पद्यों से मालूम होता है कि ये भी परिशुद्ध मैथिली नाटक हैं।

> तोहे प्रभु नागर सुगुन आगर
>
> रूपे मदन समान।
>
> सोरह चउगुन कला क आगर
>
> रसिक गुनगन जान हे।
>
> नारि अलपमति आन नाहि गति
>
> कामे दहत शरीर
>
> जनम सफल कर आज पहु मोर
>
> श्रीभूपतींद्र भन वीर हे॥

इस के अतिरिक्त भूपतींद्रमल्ल ने 'विद्याविलाप' तथा 'महाभारत' नाम के और भी दो नाटक लिखे थे।

'विद्याविलाप' सात अंक में समाप्त हुआ है। प्रसिद्ध 'विद्यासुंदरनाटक' जो हिंदी में है—वही कथा इस में भी है। पात्रों के प्रवेश-सूचक वाक्यों के तथा तीन संस्कृत श्लोकों के अतिरिक्त यह समस्त नाटक मैथिली भाषा के पद्यों में लिखा गया है। प्राचीन मैथिली के बहुत से परिचित शब्द तथा कारक चिह्न एवं लिखने की परिपाटी इस में पूर्ण रूप से विद्यमान हैं। 'ञे' प्रथमा तथा द्वितीया कारक के स्थान में प्रायः प्रयुक्त हुए हैं। जैसे "विद्याञे अनुचित कएलन्हि काज"; "राजाञे देल जत" तथा "जे जन विद्याञे जित से पहु मोरा"।

यह प्रयोग १३वीं शताब्दी से चले आ रहे हैं और ज्योतिरीश्वर के 'वर्णरत्नाकर' में प्रचुर रूप से हैं। 'सञो' तथा 'जञो' 'से' और 'यदि' के लिए प्रयुक्त हुए हैं। ये भी प्राचीन ही प्रयोग हैं। 'दरबार चलह' यहाँ 'दरबार' शब्द अति शीघ्र के अर्थ में प्राचीन मैथिली में प्रयुक्त होते थे। यह नेपाली सं० ८४० अर्थात् १७२० ईस्वी में लिखा गया था।

इस के कुछ सुंदर पद्य पाठकों के लिए मैं उद्धृत करता हूँ—

'विद्याविलाप' के नांदी में कवि ने कहा है—

जय जय शंकर देव नटेशर
वह सिर सुरसरि धार।
चाँद ललाट शोभित अच्छ
निरमल उरवर फनिपति हार। हे नटेशर।
गौरी कलिततनु अपने दिगम्बर
तीनि नयन सुविराजे।
असन धुथुरफल वसन वघम्बर
पूरथि सुरगन काजे
भसम लेपित अङ्ग हर करुणामय
शूल डमरुकर ईश।
शंख तुहिन तुल देह वरण तुअ
गल रह कालिम वीस।
रघुकुलकुलमणि भूपतीन्द्र नृप
वरणित एहन अनूपे
चारि पदारथ दायक ईशर
मुनिगण भावित रूपे॥

जलक्रीड़ा वर्णन करती हुई विद्या नायिका बसंत राग में गाती है—

साजनि! सरोवर खेलायब रंगे॥ ध्रु०॥
मत्त मराल विहार कयल जल,
देखयित भेल उलास।

चारु चकइ चकवा दुहु तीरहि,
करय केलि विलास।
जाहि जूहि फुल सितरुचि विकसित,
तोड़ब सब मिलि आज।
विश्वलछिमिप्रिय भूपतीन्द्र नृप
गावय रणजित राज॥

हमे अबला पहु वयसहि थोर,
दूबर तनु सुकुमार।
न (?) देह कलेश
कुसुम न सह खगभार॥[1]
नारि कज विनय मन जनु राखिअ
नागर भय सगेआन।
लालमतिदेविसुत भूपतीन्द्र नृप भान॥

दूसरा नाटक 'महाभारत' है। यह २३ अंकों में समाप्त हुआ है। यह नेपाल-संवत् ८२२ अर्थात् १७०२ ई० मे लिखा गया है। संक्षेप में महाभारत की मुख्य कथा का वर्णन इस में किया गया है। चार पाँच श्लोक संस्कृत मे हैं और गान सब मैथिली में हैं। पात्रों का प्रवेश तथा निस्सरण नेवारी भाषा में मालूम होता है। इस नाटक में भी 'विद्याविलाप' के समान ठेठ मैथिली भाषा का प्रयोग अधिक देख पड़ता है। बहुत से प्राचीन प्रयोग इस में भी वर्तमान हैं। जैसे—"अबे हमे जायब"; "चल चल जायब तोराञ ततञ"—( चलो चलो शीघ्र हम वहाँ जायंगे ); "हम सञो आजि" ( सञो=से ); "विधाताञे देल आज ई दुख यो (जो) हि" ( विधाता ने आज यह दुख खोज कर मुझे दिया ); "कि दहुँ होयत किकर आजे" (कि दहुँ=क्या); "जितब हमे जञो" (जञो=अगर) "हठ तेजु एहाञे जायब बनवासे" ( एहाञे=आपही ) "हम सञो न

[1] 'फूल न सहय खगभारा'—महाभारत नाटक, अंक ७।

करह गुमान" ( मुझे गौरव न दिखाओ ) "मिलि कहु काहिनि कहब गय" ( हम सब मिल कर बातचीत करेंगे या उन से यह बात कहेंगे ); "जन्हिक ( जिन की ) कृपा"; "तेजह सिनेह तन्हि ( उन का )" इत्यादि। 'देखब गय'; 'करब गय', 'हेरब गय' इस प्रकार का प्रयोग ठेठ मैथिली में होता है। आधुनिक परिष्कृत मैथिली में 'गय' का प्रयोग धीरे धीरे लुप्त हो रहा है।

पाठकों के मनोविनोदार्थ कुछ पद्य यहाँ दिए जाते हैं, जिस से कविता का गुण तथा भाषा का परिचय उन्हें स्वयं हो जाय।

धृतराष्ट्र गांधारी से कहते हैं—

अमिअ वचन सुनु सुन्दरि मोर।<br>
निरमल तुअ मुख शारद चन्द।<br>
उपजल से देखि आनन्द कन्द॥<br>
हेमकलस जनि उरसिज तोर।<br>
भूपतींद्र कह समुचित जोर॥

रुक्मिणी तथा सत्यभामा कृष्ण से कहती हैं—

सुनु पहु मोर एक गोचर आज।<br>
पुरुब पुण्यफल पाओल तुअ हमे<br>
चरण दरशन नाथ हे॥<br>
तनुरुप तुअ देखि मदन मलीन।<br>
कतेक कहब गुण अति मोर खीन॥<br>
प्रेमरस देह आबे चतुर सयान।<br>
भूपतीन्द्र नृप मन तोहर बखान॥

द्रौपदी भीम से कहती हैं—

कमल बदन तुअ सुंदर देखल,<br>
खेलय नयन चकोर।<br>
हृदय जुडावह हसि चलु प्रेयसि,<br>
पूरह मनोरथ मोर।

पृषती द्रुपद से कहती हैं—

पहु मोर प्राण अधार ॥ ध्रु० ॥
अपुरुब सुन्दर प्रेमक सागर
प्रियतम काम समान ।
नारि अलपमति कोने गति वर्णब
तोहे प्रभु गुणक निधान ।
पुनमत पुनमति नारि नागर दुहु
बीहि मिलाओल आनि ।
भुवन विदित नृप सुरपति तुलरुप
भूपतीन्द्र एहो वानि ॥

कृष्ण तथा व्यास भगवान् युधिष्ठिर से कहते हैं—

न करह युधिष्ठिर तोहे अनुतापे ॥
क्षत्रिय धरम थिक एहाय कयल निक
एहि आज तेजह संका ।
करु अबे हयमख नृप (क)र प्रियसख
भूपतीन्द्र मन अकलङ्का ॥

यहाँ यह कह देना उचित है कि श्रीयुत ननीगोपाल वन्द्योपाध्याय के समान कुछ बंगालियों ने इन नाटकों को बंगला भाषा का नाटक कहा है। किंतु यह उन लोगों का दुराग्रह मात्र है, यह तो बड़े बड़े पाश्चात्य तथा प्राच्य विद्वानों ने सिद्ध कर दिया है। यहाँ तक कि डा० श्रीसुनीतिकुमार चटर्जी, डा० बागची आदि बंगाली विद्वानों ने ही इन नाटकों की भाषा को मैथिली सिद्ध किया है और इस के लिए मैथिल विद्वान उन के चिर-कृतज्ञ हैं। और यही कारण है कि श्रीननीगोपाल वन्द्योपाध्याय को "हकराँ जायब सखी गाओब गीते" इस पद्य में 'हकराँ' शब्द का अर्थ नहीं मालूम हुआ और उन्हों ने इसे 'एकला' बनाया है। और इसी प्रकार "लुटि आनब गय गाय सगरे"

इस पद्य में 'सगर' का भी अर्थ उन्हें नहीं मालूम हुआ जिस के लिए उन्हों ने 'सकल' पाठ स्वीकार किया है।

भूपतींद्रमल्ल के पुत्र रणजित् मल्ल १७२२ ईस्वी से कुछ पहले ही भातगाँव के राजा हुए। यही मल्लवंश के अंतिम राजा थे। इस के अनंतर गोर्खाओं का राज्य आरंभ हुआ। रणजित् मल्ल ने लगभग ५० वर्ष तक राज्य किया। अपने पूर्वजों के समान यह भी बड़े उत्साही तथा विद्याप्रेमी और विद्वान थे। इन्हों ने अनेक नाटकों की रचना की। जिन में से कुछ तो लोगों को प्राप्त हैं, किंतु अधिकांश अभी भी उपलब्ध नहीं हुए हैं। संभव है कि ये सब अभी भी नेपाल-राजकीय-पुस्तकालय में अथवा अन्यत्र पड़े हों।

डा० बागची का कहना है कि 'उषाहरण', 'अंधकासुरवधोपाख्यान', 'कृष्णचरित्र', 'मदनचरित-कथा', 'कोलासुरवधोपाख्यान' तथा 'रामायण' नामक नाटक इन के रचित देख पड़ते हैं। 'उषाहरण' नाटक १७५४ ईस्वी में लिखा गया था। यह नाटक नौ अंकों में समाप्त हुआ है। यह रणजित् मल्ल के इष्टदेवता के मंदिर के जीर्णोद्धार के समय में खेला गया था, यह सूत्रधार के कथन से ज्ञात होता है।

'अंधकासुरवधोपाख्यान' नाटक १७६८ ईस्वी में रचा गया था। यह भी अपने इष्टदेवता के प्रीत्यर्थ लिखा था। इस के कुछ गद्यांश यहाँ उद्धृत किए जाते हैं। रानी शशिरेखा कहती है :—

> हे प्राणनाथ हमरो विनती शुन।
>
> अंधकासुर—प्रियतमा कहु।
>
> भीमानंद—(मन्त्री) हे दानवाधिप हमरो विनती अवधान करु।
>
> अंध—भीमानंद ! कहु।
>
> अंध—शशिरेखा प्रिये चलु आप सदने।
>
> कनक घरे रहि विलास मदने॥

इस के अतिरिक्त रणजित् मल्ल ने 'रामचरित' तथा 'माधवानलकाम-कंदला' नामक नाटकों की रचना की। 'माधवानलकामकंदला' सात अंकों

मे समाप्त हुआ है इस नाटक मे माधवानल तथा कामकदला के प्रेम का वर्णन है अन्य नाटकों की तरह इस मे भी मैथिली भाषा के प्राचीन शब्द तथा उन के प्रयोग पूर्णरूप से विद्यमान हैं। इस से पूर्व के नाटकों मे केवल 'जन्हि', 'तन्हि' 'उन्हि' इत्यादि का प्रयोग मिलता है किंतु इस मे 'जन्हि कर' प्रयोग देख कर यह मालूम होता है कि संबंध का चिह्न 'कर' बाद में लगने लगा है। आधुनिक मैथिली में 'क' 'केर' 'कर' इन तीनों का प्रयोग होता है। 'गय' शब्द पूर्व में केवल भविष्यकालिक क्रिया के आगे देखने में आया है। इस नाटक मे आज्ञा के साथ भी इस का प्रयोग हुआ है। जैसे—'सुरधुनि तह सुता देखु गय आवे, किय नहि आयल हिय दर लावे' ( अंक ३ )। श्री ननीबाबू ने इस की भाषा को बंगला समझ रक्खा है। इस लिए उन्हें—

> उगओब गीत मंजुल ॥
> हकराँ साजनि चलु चूरु उ(ओ)गा(आ)रि ॥
> आओब जाय लथ पान सुपारि ॥

इस पद्य का अर्थ कठिन मालूम होता है। अतः उन्हों ने 'हँकरा' को 'एकला' तथा 'चलु चूरु' को 'चलुब' शुद्ध पाठ समझा है। किंतु यह ठीक नहीं मालूम होता है।

किसी के यहाँ कोई उत्सव हो तो उस को केवल देखने के लिए अन्य लोग बुलाए जाते हैं। इस बुलावे को मैथिली मे 'हँकार' कहते हैं। तथा उत्सव-स्थान या उत्सव को 'हकराँ' कहते हैं। देशाचार यह है कि ऐसे अवसर पर आई हुई सधवा स्त्रियों का तथा अविवाहिता कन्याओं का विशेष कर, एवं अन्य स्त्रियों का भी यथायोग्य सिंदूरादि से शृंगार किया जाता है। इस में जो शूद्रादि नीच कुल की स्त्रियाँ होती हैं, वे हाथ मे भर भर कर तेल लेकर अपने अपने माथे में लगाती हैं और अत्यधिक तेल लगा लेती हैं तथा सिंदूर, पान सुपारी आदि लेकर अपने अपने घर को आती हैं। इसी बात का वर्णन यहाँ है। समकालीन कविवर मनबोध झा ने इसी बात को निम्नलिखित शब्दों में कहा है—

तेल सिन्दूर सम देलन्हि आआरी
चरि चरि सुरु दल मथा गोआरी ।
( कृष्णजन्म, पृ० ७ )

'रामचरित्र' नाटक जो कलकत्ते में छपा है, उस की भाषा बंगला से कुछ मिलती जुलती है।

इन नाटकों के अतिरिक्त मैथिली भाषा के और अनेक नाटक नेपाल मे लिखे गए। जिन में से 'हरिश्चद्रनृत्यम' नाम का एक नाटक १८९१ ई० मे आगस्ट कानरेडी द्वारा जर्मनी के लीपजिग नगर मे प्रकाशित हुआ है। इस मे समस्त गान मैथिली मे है, यह डा० सुनीतिकुमार चटर्जी का कहना है। उन्हो ने यह भी कहा है कि इस प्रकार के दस बारह ही नहीं प्रत्युत इस से भी अधिक नाटक पाश्चात्य देशों के पुस्तकालयों विशेषकर जर्मनी तथा इंगलैंड मे विद्यमान हैं।

इन के अतिरिक्त और भी नाटकों का कुछ कुछ पता लगा है, जो कि ब्रिटिश म्यूजियम, कैम्ब्रिज विश्वविद्यालय के पुस्तकालय तथा जर्मनी के पुस्तकालयों में है। उन के नाम यहाँ दिए जाते हैं—

'रामनाटक'—तालपत्र पर लिखित है। रचना-काल प्राय: १३६० ई० है।

'निष्कनाटक'—तालपत्र पर लिखित है। कैम्ब्रिज विश्वविद्यालय में इस की प्रति है।

'सभातरंगिणी'—यह भी केम्ब्रिज विश्वविद्यालय में है।

उक्त विवरण पढ़ कर लोगों की यह धारणा हो सकती है कि केवल मल्लवंशीय राजाओं ने ही मैथिली साहित्य की उन्नति के लिए चेष्टा की। किंतु मुझे तो यह अनुमान होता है कि नेपाल के पुस्तकालयों में खोज करने से मल्ल-वंश के बाद की रचनाओं का भी पता लग सकता है। क्योंकि गोर्खा लोग लगभग १७६८ मे नेपाल में अपना राज्य फैला चुके थे। इस वंश के भी राजा लोग जैसे रणबहादुरशाह तथा गीर्वाणयुद्धविक्रमशाह ( १७६९ ईस्वी ) एवं राजेंद्र विक्रमशाह आदि बड़े विद्वान हुए हैं और इन्हों ने संस्कृत में अनेक

ंथ स्वयं लिखे हैं तथा विद्वानों से लिखाए भी हैं[1]। रणबहादुरशाह ने भी मिथिला से अपना वैवाहिक संबंध किया था और अनेक मैथिल विद्वानों को अपने राज्य-सभा में रक्खा था, इस का नेपाल की वंशावली से पता चलता है। .थिली भाषा के गुणों से ये राजा लोग भी पूर्ण परिचित थे, इस में कोई संदेह नहीं। अतः संभव है कि गोर्खावंशीय राजाओं के समय मे भी मैथिली की उन्नति नेपाल मे अवश्य ही हुई। अभी भी नेपाल के बड़े बड़े घरानों की स्त्रियाँ काशीविश्वनाथ के पूजन के अवसर पर मैथिली गानों को गाती हुई दिखाई पड़ती हैं। इस का यही कारण है कि उन के देश मे मैथिली ही गानों का महत्व ै। और इतने मधुर गान, विशेष कर महादेव के भजन, अन्य भाषा में बहुत ही कम देख पड़ते हैं। पाठकों के मनोविनोदार्थ एक-दो ऐसे गानों का यहाँ उल्लेख कर देना आवश्यक मालूम होता है—

जय जयदायक नटनक नायक
शैलतनया अरधङ्गे।
नटजनपालक भवभयनाशक
भूत क समुदय सङ्गे।
भुवन क ईश महेश॥
कुमुद धवल रुचि दिनकर शशि शुचि
लोचन भुषण भुजङ्गे।
अलि क अमिअ कर विलसित जसु शिर
लेखक तटिनि तरङ्गे।
गरल क रुचि गल अतिहिन तुछु (?) छल
लेपित भसमहि अङ्गे।
पुरहर दयामय जन्हि बड रोष कय
कामहु कयल अनङ्गे।
विश्वलक्षिमिसुत भन जय रणजित

---

[1] नेपाल राजकीय पुस्तकालय हस्तलिखित ग्रंथ सूची, पृ० २४२-२४७।

रासथु मोहि निज सङ्गे
अभिमत फल दय विघनओ दुर कय
नाचहु कय बहुरङ्गे ॥

परवेश सुत्र भय कुशल रसाल ।
पहिलहि महेशेर कयिल जहाल ॥
तुहिन किरण कला मेला जसु भाल ।
शिर सुरसरि उर नरशिर माल ॥
पहिरिअ भले भाँति बाघक छाल ।
भूषण रचिअ वर फणधर जाल ॥
भन रणजित नृप परम कृपाल ।
तसु भजने पड़िय नहि भवजाल ॥

नेपाल में रचे गए मैथिली नाटकों मे दो प्रकार की रचनाशैली देखने में आती है। कुछ तो केवल गान ही से भरे हैं। गानों के अतिरिक्त दो-तीन संस्कृत में श्लोक होते हैं तथा पात्रों के प्रवेश और निस्सार एवं गानों के रागों के नाम भी कहीं-कहीं लिखे रहते हैं, जैसा 'विद्याविलाप' आदि नाटकों में देख पड़ता है। इस प्रकार नाटकों के लिखने का ढंग, मालूम होता है, उन दिनों विशेष प्रचलित था। संस्कृत भाषा में भी ऐसे नाटक मिलते हैं, जिस से यह अनुमान होता है, कि केवल भाषा-नाटक ही मे ऐसा नियम नहीं था। मिथिलेश महाराज महेश्वरसिंह के समय ( १८१८ ई० ) में दरभंगा मंडलांतर्गत हाटी ग्राम-निवासी सोदरपुर वंशोद्भव महोपाध्याय पंडित मधुसूदन मिश्र का बनाया हुआ 'जानकीपरिणय' नामक संस्कृत भाषा का नाटक भी इसी प्रकार श्लोकबद्ध ही है। कहीं-कहीं एक या दो पंक्तियाँ गद्य मे हैं।

दूसरे प्रकार के नाटक मे संस्कृत, प्राकृत तथा मैथिली इन तीनों भाषाओं का मिश्रण है। जैसे वंशमणिरचित 'गीतदिगंबरनाटक'। उपर्युक्त विवरण से यह ज्ञात होता है कि अधिकांश भाग तो मैथिली पद्य ही में लिखा जाता था किंतु कहीं-कहीं गद्य का भी अंश मैथिली भाषा में होता था जैसे

'अंधकासुरवधोपाख्यान' नामक नाटक में देख पड़ता है। इस प्रकार की लेखन-प्रणाली मुख्य मिथिला में भी बहुत दिनों तक प्रचलित थी।

नेपाल में मैथिली भाषा की उन्नति का यह संक्षेप विवरण है। यदि उक्त सभी ग्रंथ मिल जायँ तो मैथिली साहित्य का बहुत ही सुंदर इतिहास लिखा जा सकता है किंतु यह अभी एक मनोरथ मात्र मालूम होता है।

---

# चित्रकार "कवि" मोलाराम की चित्रकला और कविता

[ लेखक—श्रीयुत मुकंदीलाल, बी० ए० ( आक्सन ), बैरिस्टर-एट्-लॉ ]

[ १४ ]

## महीपत शाह

दुलाराम शाह का नाम टेहरी राज्य व बेकेट-वंशावली में नहीं दिया है। न 'गढ़वाल का इतिहास' के लेखक पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी ने ही दुलाराम शाह का नाम दिया है। इस का कारण न जाने क्या है? संभव है दुलाराम शाह श्यामशाह के पुत्र न हों, दत्तक पुत्र रहे हों या कम-असल पुत्र रहे हों; या राज्यापहारी रहे हों। कोई बात अवश्य ऐसी है जिस से गढ़वाल राजवंश ने दुलाराम शाह को नहीं अपनाया। किंतु दुलाराम शाह ऐतिहासिक गढ़-नरेश थे। दुलाराम शाह के एक दान-पत्र का समय १५८० ई० है। कम से कम एक निर्दिष्ट समय का संबंध दुलाराम शाह से है। ऐटकिंसन लिखते हैं—

दुलाराम शाह और महीपत शाह का समय और उन के समकालीन

"हमारे पास सन १५८० ई० का एक दान ( पत्र ) दुलाराम शाह का है। वह महीपत शाह का पूर्वाधिकारी था। और उस के समय से समकालीन लेखों के आधार पर गढ़वाल के राजाओं के राजत्व-काल की तारीखें मिलती जाती हैं[१]।"

---

[१] ऐटकिंसन, 'हिमालयन डिस्ट्रिक्ट्स', जिल्द २, पृ० ५२७।

महीपत शाह का भी एक शिलालेख श्रीनगर में केशोराय के मठ में सन् १६२५ ई० का है। अस्तु दुलाराम शाह का समय सन १५८० ई० और १६२५ ई० के आसपास है।

'गढ़वाल का इतिहास' के रचयिता पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी ने श्याम-शाह और महीपत शाह के बीच किसी और राजा का नाम नहीं दिया है, यद्यपि यह बात मोलाराम के काव्य और दान-पत्रों से साबित है कि श्यामशाह का उत्तराधिकारी और महीपत शाह का पूर्वाधिकारी दुलाराम शाह था। पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी ने श्यामशाह का समय १६१०-१६२५ और महीपत शाह का १६२९-१६४६ ई० दिया है।

दानपत्र व शिलालेखों के अनुसार रतूड़ी जी के दिए इन दो राज्य-कालों का समय सही नहीं।

दुलाराम शाह निश्चय रूप से कुमाऊँ के राजा रुद्रचंद ( १५६५-१५९७ ई० ) का समकालीन था।

'गढ़वाल गजेटियर' में, जो कि प्रायः ऐटकिसन के आधार पर लिखा गया है, यह लिखा है कि दुलाराम शाह का उत्तराधिकारी महीपत शाह रुद्र-चद्र के पुत्र लक्ष्मीचंद का समकालीन था।[1] ऐटकिसन के अनुसार लक्ष्मीचंद का समय सन १५९७-१६२१ ई० है। किंतु केशोराय मठ के शिलालेख के अनुसार महीपत शाह के शासन का कम से कम एक समय १६२५ ई० था। मुमकिन है कि महीपत शाह का राज्य लक्ष्मीचंद के अंतिम काल से आरंभ हुआ हो। या उस के साथ शुरू होकर फिर और अधिक समय तक रहा हो। 'गढ़वाल गजेटियर' मे महीपत शाह के विषय में केवल इतना ही लिखा है—

"उस समय (जब कुमाऊँ के राजसिंहासन पर लक्ष्मीचंद था) गढ़वाल मे महीपत शाह राज्य करता था। महीपत शाह के विषय मे इस के अतिरिक्त और कुछ मालूम नहीं कि वह गढ़वाल की राजधानी, देवलगढ़ से हटा कर

---

[1] 'गढ़वाल गज़ेटियर' ( १९१० संस्करण ), पृ० ११५-१६।

श्रीनगर ले आया, और यह कि वह सारे गढ़वाल को एक ही छत्र-छाया के नीचे ले आया। वास्तव में महीपत शाह कुछ समय तक कुमाऊँ के राजा त्रीमलचंद ( १६२५-१६३८ ई० ) का समकालीन भी रहा।"[1]

महीपत शाह के विषय में ऐटकिसन ने केवल इतना ही लिखा है कि—

"स्थानीय प्रचलित गाथा के अनुसार अजयपाल गढ़वाल के राजाओं के जन्मस्थान, पुरानी राजधानी चाँदपुर को छोड़ कर देवलगढ़ में आया। वहाँ से महीपत शाह राजधानी को श्रीनगर ले आया। श्रीनगर में केशोराय के मंदिर में महीपत शाह का सन् १६२५ का एक शिलालेख है।"

महीपत शाह के बारे में ऐटकिसन ने और कुछ नहीं लिखा। किंतु महीपत शाह कुमाऊँ के राजा लक्ष्मीचंद का समकालीन था और हमें महीपत शाह का समय उक्त शिला-लेख से मालूम है। इस लिए निम्नलिखित शब्दों में ऐटकिंसन ने जिस गढ़वाल के राजा के लक्ष्मीचंद को परास्त करने के विषय में लिखा है, वह गढ़वाल का राजा महीपत शाह ही था—

"अपने पिता ( रुद्रचंद ) की युद्ध-नीति के अनुकरण करने की इच्छा से कुमाऊँ के राजा लक्ष्मीचंद ने सात बार गढ़वाल पर आक्रमण किया और हर बार गढ़वाली राजा ने इतनी ज़ोर की उस को शिकस्त दी कि कुमाऊँ के बहुत से सैनिक लड़ाई में मारे गए। जिस 'स्याल बूंगा' किले पर उन्हों ने सात बार विजय प्राप्त की थी उस छोटे से क़िले के खंडहर को गढ़वाली अब तक बड़े गौरव की निगाह से देखते हैं।

"लक्ष्मीचंद को, अंतिम युद्ध में, गढ़वालियों ने इतनी बुरी तरह हराया कि वह अपने प्राणों की रक्षा के लिए विवश होकर एक डोका ( पिटारा ) में, मैले कपड़ों के नीचे छिप कर बैठा हुआ, इस अपकीर्ति व लज्जास्पद तरीके से अपनी राजधानी ( अल्मोड़ा ) में पहुँचा।"[2]

---

[1] ऐटकिंसन, 'हिमालयन डिस्ट्रिक्ट्स', जिल्द २, पृ० ५२६।

[2] वही, पृ० ५५६।

ऐटकिंसन ने अपने 'हिमालयन डिस्ट्रिक्ट्स' में जो संक्षिप्त इतिहास पर्वतीय राजाओं का दिया है, उस में गढ़वाल के राजाओं के विषय में जो कुछ हाल लिखा है वह केवल प्रसंगवश लिखा है। गढ़वाल राज्य अथवा वहाँ के राजाओं का इतिहास लिखने का कोई प्रयत्न ऐटकिंसन ने नहीं किया है। कुमाऊँ के राजाओं का वृत्तांत विस्तार-पूर्वक दिया है।

[ १५ ]

## मोलाराम के शब्दों में महीपत शाह

मोलाराम ने महीपत शाह के विषय में, पद्य में, बहुत कुछ विस्तार-पूर्वक लिखा है। मोलाराम के अनुसार महीपत शाह का बहुत सा समय रणक्षेत्र में ही कटा। और वह कुमाऊँ के राजा के साथ लड़ने के लिए गढ़वाली सेना को ले कर इस लिए गया कि, रणभूमि में काम आकर हरद्वार में जो उस ने ५०० जोगियों और १००० गृहस्थों को कत्ल करवाया था और अन्यान्य धर्म-विरुद्ध कार्य किए थे, उन के प्रायश्चित्त करे।

मोलाराम ने महीपत शाह की क्रूरता, उद्दंडता, स्वेच्छाचारिता, उन्मत्तता, धृष्टता, रण-कुशलता और वीरता का अच्छा चित्र पद्य में दिया है।

महीपत शाह का व्यक्तिगत चरित्र

दुलोराम ही शाह के, भये महीपत शाह।
महा प्रचंड भुजदंड ही, तामस तिमर अथाह॥
शक्ति महा प्रबल भुज दंडा।
कीने नित अरिजन बहु खंडा॥
शक्ति अरु धन निसि दिन हरै।
धूर्त महा मन में नहीं डरै॥
मदिरा पान करै मदमातो।
नेत्र घूर्ण अत वचनहि तातो॥
रीझ खीझ महि विलंब न लावै।
कर्म अकर्म सबहि करावै॥
पाछे सोच करै मन माहिं।
हो गइ बात करि कछु नाहिं॥

अण बराबर सब कों जानैं।
कही काहु की कछु नहीं मानैं ॥
हिंसा जीव घात बहु कीनी।
भली बुरी कछु नाहीं चीन्ही ॥
मंत्री मानस कई जो मारे।
भले बुरे कोउ नहीं विचारे ॥
थर थर काँपै तिन सौं सब ही।
रहे प्रसन्न नाहिं वह कब ही ॥

[ १६ ]

## महीपत शाह की हरद्वार यात्रा

कुंभ यात्रा और अशकुन

आयो मेला कुंभ को, चले आप हरद्वार।
तहाँ चलत जो कुछ भई, कहत हूँ सो विस्तार ॥
श्रीनगर सैं जब ही चले।
सगुन न कोई नीके मिले ॥
सनमुख पौन प्रचण्डहि आई।
खैंचे म्यान सौं तेग चलाई ॥
अण फणि-चर्म दिष्ट महि आये।
काग मृग बाँवै धाये ॥

.....................................

चले नृपति रषिकेश सिधारे।
ठाढ़े भये भरत के द्वारे ॥

भरत मूर्ति की आँखें निकलवा दीं

मण्डप भीतर जब हो गये।
दरसन देख क्रोध अत भये ॥
कह्यो भर्थ[1] यह उग्र निहारो।
इन के दोऊ नेत्र उखारो ॥

---

[1] संगमर्मर ( बिल्लौर ) की बनी भरत-मूर्ति अब भी भरत-मंदिर ऋषि-केश में विद्यमान है।

हम दरसन को आये याके।
इह देखत क्यों हमें रिसाके॥
नेत्र दुहू विलोर के, दीने शीघ्र कढ़ाय।
देखे जब वह हाथ ले, गये बहोत सरमाय॥
दीने फिर वह नेत्र चढ़ाई।
चले तहाँ सों आगे धाई॥

नागे गुसाइयों का कत्ल

आगे मिले गुसाईं नागे।
... . .. ... .... ......... ..
सख सवै धारें तन माहि।
सारे अंग विभूत रमाहि॥
महा दिगंबर साधू सूरे।
इक बागंबर धारी पूरे॥
चले जात हरिद्वार गुसांहीं।
भई भेंट तिन मारग माहीं॥
राजा देखि तिन्हे जो रिसायो।
करो कतल इनको फरमायो॥
चली तहाँ तलवार तवैही।
नांगे दीने काटि सवै ही॥
पड़ी पाँच सौ लोथ गुसाँही।
गृहस्थी एक हजार तहाँ ही॥
तिन महि एक सिद्ध वी कूटा।
ताके तन से दूध ही छूटा॥
ठौर ठौर सौ रक्त बहायो।
ताकी तरफ सौं दूध ही आयो॥
इह जस पुत्र कियो तह जाई।
गढ़-पति हि जो मही पति साई॥

करि स्नान हरिद्वार सौ, सिरीनगर महि आय
हत्या कीनी हम घनी, कह्यो जो विप्र बुलाय ॥

[ १७ ]

## महीपत शाह का पश्चात्ताप और प्रायश्चित्त

महीपत शाह अपने पापों के प्रायश्चित्त के विषय में पंडितों से परामर्श करता है—

याको तुम उद्धार बतावो ।
किये पाप जो सभी मिटावो ॥
बिन अपराध हम हते गुसांही ।
नेत्र भरथ के छोड़े नांही ॥
बिना दोष हम दंड दीन्यो ।
पर द्वारा बहु वर्षण कीन्यो ॥
गनका कोई जो छाड़ी नाही ।
भोग कियो जमनी संग माही ॥
किनहू हम सौ सुख नहिं पायो ।
कर्म अकर्म कछू न लखायो ॥
तुम सब हमरी जानो बातहि ।
कहा कहे तुमरे सातहि ॥
याको अब तुम कहो विचारा ।
जाविध छूटे पाप हमारा ॥
पंडित देस विदेश के, सुनि के कियो विचार ।
कठिन महा दुहू भाँति ही, याको क्रोध अपार ॥
........ . ...... ..........

तब विप्रन ने शास्त्र मँगायो ।
पढ़ि विधि क्रम वही जो सुनायो ॥

निकसे शास्त्र महि तीन प्रकारा।
कटै पाप तबही इह सारा॥

राज-पंडितों ने कहा कि "घोर पाप अतहो जिन कीने" उन के लिए प्रायश्चित्त करने की यह विधियाँ हैं।

दान हवन बहु द्रव्य लुटावै।
अन्नदान गौ दान करावै॥
क्षुदावंत अत्यन्त जो कोई।
त्रिप्त कीजे जग महि सोई॥
नाना विंजन वस्तर दीजै।
दक्षिणा देहि विदा सब कीजै॥
वीर चक्र रचि पूजन करै।
मदिरा मांस हवन महि धरै॥
शक्ति अरु कन्या पूजन कीजै।
....................................
....................................
वस्तर भूषण सब कछु दीजै।
महा प्रसन्न सबहि विधि कीजै॥
षट दरसन सब ही जो बुलाइ।
कीजै तृप्त सभी मन लाइ॥
प्रजा कौं भी पास बुलाओ।
दुवधा तिनहीं की जो मिटाओ॥
पीपल वृक्ष कोरी घर कीजै।
तामे बैठि अग्नि जब लीजै॥
पाप भस्म तब ही सब होवै।
निर्मल होय स्वर्ग तब जोहै॥
कै तो स्वर्ण गलाय जो लीजे।
तातो तातो ही पीजे॥

प्राण जाय तज पाप सबै ही ।
पावै नर बैकुंठ तबै ही ॥
के तो रण माहिं सनमुख मरै ।
भव सागर सौं तब ही तरै ॥
निर्मल होय स्वर्ग माहिं जावै ।
पाप ताप कछु नाहिं रहावै ॥
निकस्यो इहै शास्त्र के माही ।
बांच्यो सब विप्रन जो तहां ही ॥

महीपत शाह ने दान-पुण्य, ब्राह्मण-भोजन हवन और पूजा-पाठ सब किया किंतु जल कर प्राण त्याग करना उचित नहीं समझा ।

राजा ने सुनि के कही, हम क्षत्री जग माहिं ।
बनिता जलत है अग्नि महि, यह धर्म हमारो नाहिं ॥

हम हूँ जूझेंगे रण माहीं ।
बनिता नाम धरावैं नाहीं ॥
किये पुन्न जे शास्त्र बताये ।
हवन यज्ञ सब ही जो कराये ॥
गऊदान अनधन वह दीन्यो ।
विधि पूर्वक सब ही कछु कीन्यो ॥
राजा प्रजा करी सब राजी ।
कवियन को दीने गज बाजी ॥

[ १८ ]

## महीपत शाह की कुमाऊँ पर चढ़ाई

महीपत शाह ने उचित यही समझा कि रण-भूमि में प्राण त्याग करें ।

इस लिए सेना एकत्रित कर महीपत शाह ने कुमाऊँ पर चढ़ाई करना निश्चय किया।

गढ़वाली सेना का विवरण

चढ़ी फौज तब चले कुमाऊँ।
बाजन लागे ढोल दमाऊँ॥
सवा लाख फौज तुलानी।
तीन ढोल मंगाये सलानी॥[1]
लोभी[2] अरु बधाणी[3] आये।
तड़ा तोमड़ा[4] संग महि लाये॥
सातु मातु[5] कंडो मारा।
बटफर[6] काठ पटेल सिधारा॥

---

[1] सलानी शब्द सलाण से व्यक्तिवाचक विशेषण है। सलाण गढ़वाल के तीन परगनों (गंगासलाण, तल्लासलाण, और मल्लसलाण) के नाम हैं। इन्हीं तीन परगनों से वर्तमान लैंसडौन सब-डिविज़न, जो देश के सब से निकट है, बना है।

[2] गढ़वाल के उत्तरी भाग का एक परगना लोहबा है। लोभा के रहने वाले लोभी।

[3] गढ़वाल के उत्तरी भाग का एक परगना बधाण है। बधाण के रहने वाले बधाणी।

[4] तोमड़ा—तोमड़ी से बनाया जाता है और पानी रखने के काम में आता है।

[5] मातु—एक लाठी के अंत में आड़ी लकड़ी लगी होती है; जो बोझ लेजाने वालों के काम आती है। इसी प्रकार की छड़ी तमाशा देखने व शिकारी लोग बैठने के लिए रखते हैं। इस छड़ी पर बोझी पीठ का बोझ रख कर खड़े खड़े आराम करता है।

[6] बटफर—गढ़वाली शस्त्र का नाम।

खसिया[1] संग और दिसवाली।
तुंवर[2] दिल्ली के दिलवाली॥
तूंवर दिल्ली के अतंत प्यारे।
संग बनवाड़ी[2] दास सिधारे॥
मंत्री गढ़ के सब संग लाये।
खसिया बामन चले जो आये॥

गढ़वाली सेना का रोचक और उल्लेखनीय विवरण मोलाराम ने अन्यत्र निम्नलिखित पद्यों में दिया है। यह नीचे दिया हुआ विवरण उस गढ़वाली सेना का है जो मेदिनी शाह (१६७६-१६९९ ई०) दिल्ली के बादशाह औरंगज़ेब (१६५८-१७०७ ई०) के आग्रह पर, उस की सहायता के लिए क्यूंटल पहाड़ी राज्य पर चढ़ाई करने के लिए गढ़वाल से ले गया था।

करि सलाम हजरत कौं धायो।
गढ़सौं अपने कटक मंगायो॥
बटफर जबर पटैला।
तड़ा तोमड़ा भडा भगेला॥
खसिया फसिया धाये।
सातू भातू कंडी लाये॥
कंबल पोस मारछे काछे।
चपे तीर ले आये आछे॥

---

[1] खसिया यहाँ पर क्षत्री अथवा राजपूतों के लिए प्रयोग किया गया है। गढ़वाल में आदिम काल में एक बड़ी लड़ाकू खस जाति रहती थी। अब भी गढ़वाल के एक भाग के बाशिंदों को खसिया कहते हैं।

[2] मोलाराम का कथन है कि महीपत शाह के समय में दिल्ली से उन का एक पूर्वज बनवारी दास, जो तुंवर जाति का था, गढ़वाल में आया और राज दरबार में रहने लगा।

फरसी फरसा लेकर आय
कोई डांगरा ही चमकाये ॥

जब कुमाऊँ के राजा को खबर मिली तो (मोलाराम के कथनानुसार) वह घबराया और उस ने अपने मंत्रियों से परामर्श किया। जानना चाहा कि हम पर क्यों नाहक़ यह आक्रमण हो रहा है। अपने मंत्रियों की सलाह से कुमाऊँ के राजा त्रीमलचंद ने गढ़वाल के राजा महीपत शाह को—

........................

यह पाती लिखि जो दे दीनी।
किह कारण चढ़ि के आये ॥

........................

मालूम होता है उस समय के कुमाऊँ के राजा त्रीमलचंद शांतिप्रिय थे। और वह महीपत शाह से लड़ना नहीं चाहते थे। कुमाऊँ के राजा ने कहा—

कुमाऊँ के राजा की शांतिप्रियता

जो तुम कहो सो हम हू करि हैं।
तुमरे संग न हम लरि हैं ॥
तुमरो दियो राज हम पायो।
निमक तुमारो हमने खायो ॥

........................

वृक्ष हमारो तुम ही लाओ।
अब क्यों चाहो याहि कटाओ ॥

........................

हुक्म करो तो हम ही आवैं।
जो कुछ कहो सो द्रव्य ही लावैं ॥

रणक्षेत्र में प्राण त्याग करने की इच्छा से उक्त महीपत शाह ने कुमाऊँ के राजा के पत्र का उत्तर यह दिया—

महीपत शाह की रण मे प्राणत्याग करने की प्रबल इच्छा

हम धन चाहत ना रजधानी।
.... . ...... .......... .....

माँगत हैं हम हूँ जो लड़ाई।
लड़ो सीघ्र तुम हम सौ आई॥
इह प्रण हमहूं करिके आये।
क्षत्रिन को रणतीर्थ बताये॥
रण महि हम देह त्याग करनी।
लख चौरासी पड़ै न भरनी॥
........... ................

चले महीपत शाह सुजाना।
कौसल्या[1] महि दीन्यो थाणा॥
... . ... ....   ...... . ..

मुक्ति हेत बासो कीन्यो॥
दीन्यो वहै वकील लगाई।
ताने सबही बिथा सुनाई॥
और पाप महि वो नहीं आये।
रणभूमि महि मरनहि धाये॥
वह वकील कहि तिनके जाई।
उद्योतचंद सुनि अति घबराई॥
उद्योतचंद कुर्माचली राजा।
सुनि कै छाड़ दियो सब काजा॥
........... .................

कह्यो कहा अब हमहूं करै।
मित्रन के संग कैसे लरै॥

---

[1] कोसी नदी।

अन धन दै मंत्रि पठायो ।
गढ़पति उन बहुविधि समझायो ॥
गढ़पति के मन महि नहि भाई ।
अन धन सब दिये हटाई ॥

महीपत शाह ने एक बात न मानी और कुमाऊँ पर आक्रमण आरंभ कर दिया । अल्मोड़ा के राजा को विवश हो कर महीपत शाह की सेना से लोहा लेना पड़ा ।

संग्राम और महीपत शाह की रणक्षेत्र में मृत्यु

गढ़पति संग सिपाही थोरे ।
खैंच म्यान से सब ही दौरे ॥
ज्यों वन माहि काष्ट नर काटैं ।
त्यों रण माहि सूरमा छाटैं ॥
कुर्मांचल की फौज भगाई ।
भाजन को कहुं राह न पाई ॥
.... .... .. .... .. ... .

लड़े महीपत शाह जहाँ ही ।
भयो महा समसान तहाँ ही ॥
.......................... ..

अजर अमर भये वह जग मांही ।
जिन की कविजन कथा बताही ॥
दस हजार रण माहि गिणाये ।
कुर्मांचली गढ़वाली गिराये ॥
खबर हुई गढ में गई गये स्वर्ग को नाह ।
दये राज बैठाय तब सबने प्रथिपत्त शाह ॥

मोलाराम को हम ने गलत पाया है तो एक-दो बातों में । कहीं कहीं उस ने नाम पीछे के आगे कर दिए हैं । नहीं तो मोलाराम घटना व राजाओं

के नाम बहुत सही लिखता। वास्तव में उद्योतचंद का समय १६७८—१६९८ ई० है। और वह मेदिनी शाह (महीपत शाह के नाती) का समकालीन था। महीपत शाह के समकालीन लक्ष्मीचंद और त्रीमलचंद थे। इन दोनों का राज्य-काल सन् १५९७-१६३८ ई० है।

महीपत शाह का समकालीन कौन कुमाऊ नरेश था—उद्योतचंद (उद्योतचंद) या त्रीमलचंद ?

इसी भाँति, जैसा कि हम आगे चल कर दिखायेंगे, सुलैमान शिकोह[१] गढ़वाल में पृथिवीपत शाह के समय (सन् १६५८ ई०) में आया, न कि फतेह-शाह के समय (सन् १६९९-१७४९) मे, जैसा कि मोलाराम ने लिखा है। महीपत शाह का समकालीन उद्योतचंद था, जैसा कि मोलाराम कहता है, या त्रीमलचंद जैसा, कि ऐटकिसन से जाहिर होता है ? मोलाराम ने अपने काव्य की रचना सन् १८०३ में की और ऐटकिसन ने "हिमालयन डिस्ट्रिक्ट्स" सन् १८८४ मे लिखा। ऐटकिसन ने भी जैसा सुना वही लिखा। लिपिबद्ध इतिहास, गढ़वाल और कुमाऊँ का, न मोलाराम को मिला और न ऐटकिसन को। इस लिए कौन सही है, इस का पता तत्कालीन उत्तर-भारतीय इतिहास से ही लग सकता है। तथापि मोलाराम और ऐटकिसन ने जो कुछ उद्योतचंद व त्रीमलचंद की बाबत दंत-कथा दानपत्र और तत्कालीन इतिहास के आधार पर लिखा है, उस से हम को यही मानना पड़ेगा कि महीपत शाह का सम-कालीन कुमाऊँ नरेश त्रीमलचंद (१६२५-१६३८ ई०) ही था। ऐटकिंसन के अनुसार त्रीमलचंद शांतिप्रिय था। गढ़वाल के राजा से लड़ने को खड़ा होने के बदले, वह कुछ काल तक गढ़वाल में निर्वासित रहा। और उस ने केदारनाथ के मंदिर को दान भी दिया। उस का दानपत्र मौजूद है। मोलाराम के कथनानुसार भी कुमाऊँ का तत्कालीन राजा लड़ाकू नहीं था। जब महीपत शाह उस से (रणक्षेत्र में प्राण त्यागने के अभिप्राय से) लड़ने गया तब भी अल्मोड़े का राजा श्रीनगर के राजा से लड़ने के लिए तैयार

---

[१] ऐटकिसन, 'हिमालयन डिस्ट्रिक्ट्स', जिल्द २, (१८८४ संस्करण), पृ० ५६०-६७।

नहीं हुआ। उस ने विवश हो कर ही रणक्षेत्र में सेना भेजी। उद्योतचंद (उद्धोतचंद) का यह हाल नहीं था। वह तो बड़ा लड़ाकू था। उस ने तो स्वयं गढ़वाल पर आक्रमण किया। उस ने परगना बधाण पर सन् १६७८ में हमला किया था। इस वर्ष तो उस ने मात खाई परंतु दूसरे वर्ष वह अधिक सफल रहा। गणाई के रास्ते उस ने लोहवा व चाँदपुर परगनों पर चढ़ाई की और उन को लूटा[1]।

महीपत शाह का कूर्मांचल आक्रमण ऐतिहासिक घटना

गढ़वाल और कुमाऊँ के बीच लड़ाई दुलारामशाह (सन् १५८० ई०) और रुद्रचंद (१५६५-१५९७ ई०) के समय से आरंभ हुई और गढ़नरेश ललितशाह (१७८०-१७९१) के राजत्व-काल तक अर्थात् २०० वर्ष जारी रही। इस का उल्लेख मोलाराम ने किया है। पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी ने, गढ़वाल का जो इतिहास लिखा है उस में महीपत शाह के कुमाऊँ पर चढ़ाई करने का ज़िक्र नहीं किया है। यद्यपि कई बार तिब्बत पर आक्रमण करने की व तिब्बत के एक सूबे को परास्त करने की चर्चा श्रीयुत रतूड़ी ने की है।

मोलाराम ने कुमाऊँ की लड़ाई में भाग लेने वाले दो प्रमुख व्यक्तियों के नाम दिए हैं। एक तो अपने पूर्वज बनवारीदास का और दूसरे माधोसिंह का। माधोसिंह और उस की वीरता का उल्लेख तिब्बत की लड़ाई के सिलसिले में पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी ने भी किया है। इस का क्या कारण है कि मोलाराम ने महीपत शाह के तिब्बत पर आक्रमण करने का ज़िक्र नहीं किया और रतूड़ी जी ने कुमाऊँ आक्रमण का ज़िक्र नहीं किया? मोलाराम विस्तार-पूर्वक इतिहास नहीं लिख रहा था। इस के अतिरिक्त जहाँ तक हम देख पाए हैं मोलाराम प्रायः प्रत्येक उल्लेखनीय और ऐतिहासिक राजा के संबंध में एक ही प्रख्यात घटना दर्शाता है। किंतु रतूड़ी जी की त्रुटि के लिए हमें कोई कारण नज़र नहीं आता।

---

[1] ऐटकिंसन, 'हिमालयन डिस्ट्रिक्ट्स', जिल्द २, पृ० ५७०।

[ १९ ]

## पृथिवीपत शाह

पृथिवीपत शाह का राज्य काल गढ़वाल के इतिहास में, ऐतिहासिक दृष्टि से बहुत ही महत्वपूर्ण है। पृथिवीपत शाह और उन के पुत्र मेदिनी शाह का दिल्ली के सम्राट् से बहुत संबंध रहा है। इन के विषय में मुग़ल-काल के इतिहास-लेखकों के ग्रंथों में प्रसंगवश बहुत कुछ लिखा गया है। चूँकि हमारा उद्देश्य मोलाराम की कविता के उदाहरण देते हुए, ऐतिहासिक घटनाओं का उल्लेख करना है, इस लिए पृथिवीपत शाह के राज्य-काल और उस की कीर्ति के विषय में हम वही बातें लिखते हैं, जो हमें मोलाराम के काव्य मे मिली हैं।

पृथिवीपत शाह का यश और उसकी गुण-ग्राहकता

महीपत शाह स्वर्ग जब गये।
पृथीपत शाह नृपति तब भये॥
पृथीपत शाह भये अवतारा।
तिन को जस गावै संसारा॥
धर्म कर्म शुभ जग्यहि कीने।
बिरती विप्रन को कहि दीने॥
कविजन सुनि कीरति जो गावें।
जरी दुशाला तिन्है दिलावें॥
गुणग्राहक रहे अत गढ माहीं।
राजी कियो गुनिन के ताहीं॥

मोलाराम के कथनानुसार दिल्ली के सम्राट् औरंगज़ेब के कानों तक जब पृथिवीपत शाह की कीर्ति पहुँची, तो बादशाह ने खिलत देकर अपना एलची (दूत), जिस को मोलाराम 'ऐंधी' कहते हैं, भेजा।

खिलत देहि ऐंधी इहाँ हजरत दिये पठाय।

..................... ............ ...........

दिल्ली से बादशाह के एलची का गढ़वाल में आना और उस का अनादर

ऐंधी लेहि खिलत गढ़ आयो।
किनहू ने वह नाहि गिनायो॥
महाराज सुनि चुप ह्वै रहे।
ऐंधी लेन आप नहि गये॥
मंत्रिन सब ही रीति सुनाई।
सो राजा के मन नहि भाई॥
कह्यो तुरक पै हम नहीं जावैं।
हाथ जोर नहीं सीस नवावैं॥
क्यों गुलाम को करैं सलाम हि।
.... .... .. .. ....... .....

राजा पृथिवीपत शाह ने अपने चोपदार से कहा कि शाही दूत को हमारे सामने ले आओ। 'ऐंधी' से चोपदार ने कहा कि पुरानी बात को भूल जाओ।

जो तुमहू अपनी हुरमत चाहो।
हुकम मान हमरे संग आओ॥

नहीं तो कान पकड़ कर राजा के सामने ले जाऊँगा।

कान दाबि तब संग सहि आयो।
खिल्लत बादशाही सब लायो॥

राजा ने शाही वकील का बड़ा अनादर किया। जब एलची खिलत ले कर राजा के संमुख उपस्थित हुआ तो उस से "बाँह पकरि ताजीम कराई।" और उस से बादशाही खिलत ले कर पलंग पर रख दी। राजा स्वयं पलंग पर बैठा रहा। एलची को जमीन पर बैठाया। थोड़ी देर उसे बैठा कर फिर उस से सलाम करा कर उसे विदा किया।

ऐंधी भाजि के दिल्ली सटक्यो।
मजलस जाय दस्त दो पटक्यो॥

देखि बादशाह ताहि को, गढ़ की बूझी बात ।
ऐंधी क्यों घबराइयो, तुम कहो हमारे सात ॥
ऐंधी कहे हक प्राण बचायो ।
आधी रात जो भाजि के आयो ॥
तुम्हें तहाँ कोई नहीं जानै ।
राजा को सब कोई मानै ॥
राजा भयो बादशाह आपे ।
तासों घर घर सबही काँपे ॥

ऐंधी ने अपने अनादर का किस्सा भी कहा ।

पृथ्वीपत शाह आप कहलावे ।
तुम को हजरत तुरक बतावे ॥

एलची ने अपने भाग आने का क़िस्सा कहा । और बादशाह को इस प्रकार खूब भड़काया ।

सुनी हकीकत बादशा, कह्यो पकरि कै लावो ।
मीर मुग़ल तुम जल्दी हि अबहिं गढ को जावो ॥
..... . ......  .. .. .. . ..  .... .

शीघ्र ही गढ़वाल पर चढ़ाई हो गई ।

गढवाल पर मुगल सेना की चढाई

गढ़ पर्वत लिये घिराई ।
दल-बल बहु फौजें आई ॥
इत सौं पृथिपतशाह सिधारे ।
............... ... .........

वार-पार फौजें सब ठाडी ।
बिच मैदान चले जहाँ गाड़ी ॥
सैल श्रृंग चहूँ ओरहि ठाढ़े ।
वृक्ष साण के डारहि बाढ़े ॥
... ................ .... ..

पृथिवीपत शाह ने बादशाह के सेना-नायक से कहा

घोरा बढ़ि तुम सनमुख आवो।
नाहक क्यों फौजैं हि कटाओ॥
मीर मुगल बढ़ि घोरा आयो।
पृथीपतशाह इधर सौं धायो॥
घोरा घोरा दिये मिलाई।
कर्ण कर्ण सों लागे जाई॥
गल कमान राजा के डाली।
राजा ने तब सूरत सिंवाली॥
धाकी काढ़ी वाकोहि दीनी।
कमर अलग तहँ ताकी कीन्हीं॥
मीर मुग़ल धरणी में ढायो।
कटक देखि सिगरोहि भगायो॥
नृपति फौज तहँ पाछे लागी।
आगे जात तुरक की भागी॥

जब राजा की सेना भागती हुई मुग़ल सेना का पीछा करने लगी तब राजा ने अपनी सेना को रोका और कहा भागते हुए सैनिकों का पीछा करना वीर-कर्म नहीं। गंगा में स्नान कर, सेना-सहित वह अपनी राजधानी श्रीनगर लौट आया।

राजा की इस विजय से प्रजा बहुत प्रसन्न हुई और खुशी में राजा को

कर सलाम सब ही ने दीन्यो।
सवा लाख को कागज कीन्यो॥

किंतु राजा ने यह पारितोषिक स्वीकार नहीं किया—

राजा कहें न हमें सताओ।
बहुधन जो तुम पे तो लुटाओ॥

इधर दिल्ली का हाल यह है कि

मीर मुग़ल भाग्यो जबै, भजी फौज अकुलाय।
दिल्ली में जहाँगीर सों[1], कही हकीकत जाय॥

आगे चल कर मोलाराम पृथिवीपत शाह और दिल्ली के बादशाह के बीच सलूक हो जाने का ज़िक्र करते हैं।

दिल्ली से दूसरे एलची का आना

हजरत बहुत भये सुनि राजी।
बकस्यो हाथी ग्यारा बाजी॥
खिलत दुसाला मूँगा मोती;
... .... . . . ....... .....
और ही ऐंधी पठायो।
श्रीनगर महि लेकै आयो॥
महाराज सब मंत्रि पठायो।
अत आदर सौ ले वह आयो॥

इस दूसरे एलची ( ऐंधी ) से राजा पृथिवीपत शाह ने पहले वाले के भाग कर जाने का कारण यह बताया—

गनिका ऐंधी माँगन लाग्यो।
सो हम दई न उठिके भाग्यो॥
इत कंचनी होत है नाहीं।
हिंदू रमजनि है पुर माहीं॥

दिल्ली से दूसरा 'ऐंधी' जो पृथिवीपत शाह के लिए एक हाथी, ग्यारह घोड़े, खिलत और जवाहिरात ले कर आया था, उस को खश कर और समझा-बुझा कर राजा ने वापिस भेजा।

दिल्ली दाखल ऐंधी भयो।
उन हूं सब विध नीको कह्यो॥

---

[1] मोलाराम ने ग़लती से शाहजहाँ के बदले जहाँगीर का नाम दिया है।

जहाँगीर[1] खुश सुनिके भये।

.. ..... ...... . ......

इधर मोलाराम के कथनानुसार श्रीनगर में पृथिवीपत शाह के शेष दिन सुख-पूर्वक बीतने लगे।

श्रीनगर महाराज नित, रहे प्रसन्न मन मांहि।
ख्याल करे जो आनि कै, खाली जात सो नांहि॥

..... . . . .... .... . ...

... .. .............. .. . ....

कवि लोग पृथिवीपत शाह का कीर्ति-गान करने लगे।

या विध कविजन कविता कीनी।
महाराज सौ ही कहि दीनी॥
महाराज सुनि के मुसिकाये।
हाथी घोरा ताहि दिलाये॥
नाना वस्त्र सख पहिराये।
सहस्त्र रुपया रोक दिलाये॥
जावत जीउ सुजस फैलायो।
देह तजि तब स्वर्गहि पायो॥

[ २० ]

## मोलाराम की ऐतिहासिक धारणा

ज्यों ज्यों हम मोलाराम के काव्य में उल्लिखित घटनाओं की सत्यता की परीक्षा करने के लिए इतिहास की शरण लेते है, त्यों त्यों हम को मोलाराम की ऐतिहासिक धारणा और उस की सत्यता देख कर आश्चर्य होता है। स्मरण रहे कि गढ़वाल उस समय

पृथिवीपत शाह और शाहजहाँ का युद्ध

---

[1] जहाँगीर के बदले शाहजहाँ होना चाहिए।

दिल्ली से उतना ही अगम्य था जितना कि आज दिन दिल्ली से हिमालय का सब से ऊँचा शिखर गौरीशंकर पर्वत है। अस्तु, गढ़वाल की बाबत उस समय के लेखक बहुत ही कम जानकारी रखते थे। और गढ़वाल का इतिहास उल्लेखनीय नहीं समझते थे। गढ़वाल के राजा को मुग़ल बादशाह श्रीनगर का "ज़मींदार" कहते थे। किंतु जहाँगीर, शाहजहाँ और औरंगजेब के समय में शाही वकील दिल्ली से गढ़वाल में आया करते थे। उन में से एक का पृथिवीपत शाह ने अनादर किया। इसी कारण शाहजहाँ ने गढ़वाल राज्य पर आक्रमण करने को सेना भेजी। "शाहजहाँनामा" के लेखक इनायत खाँ के अनुसार सन् १६५४-५५ ई० के बीच "ख़लीलुल्ला खाँ ने ८००० सिपाही श्रीनगर के "जमींदार" को परास्त करने के लिए भेजे, और रास्ते में सिरमौर का राजा सभाक प्रकास भी उन के साथ हो लिया।" सेना दून होती हुई बहादुरख़ानपुर यमुना व गंगा के बीच पहुँची। वहाँ के कृषक भाग कर पहाड़ों पर चले गए। कई कृषक मुग़ल सेना के शिकार बने। ख़लीलुल्ला खाँ पहाड़ की ओर बढ़ा। गंगा के तट पर पहुँच कर उस ने एक तोपख़ाना गंगा पार ( लछमन झूला होकर ) श्रीनगर के राजा चांडी के थाने पर क़ब्ज़ा करने को भेजा। कुमाऊँ का राजा बहादुर चंद भी सिरमौर के राजा की तरह अपने शत्रु गढ़वाल के राजा से बदला लेने के लिए शाही फ़ौज में संमिलित हो गया। गढ़वाल ( श्रीनगर ) के राजा से दून ले लिया। "गढ़वाल का राजा उस समय पृथिवीपत शाह था जिस का कि सन् १६४० ई० का एक दानपत्र है और जो कि पीछे बदनसीब सुलैमान शिकोह के संबंध में प्रख्यात हुआ।"[1]

पृथिवीपत शाह का समय

पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी ने पृथिवीपत शाह का समय सन् १६४६-१६७६ ई० दिया है। अल्मोड़े वाली वंशावली में पृथिवीपत शाह का समय १५४०-६० ई० दिया गया है। टेहरी दरबार की वंशावली में पृथिवीपत शाह का समय १५५२-१६१४ दिया

---

[1] ऐटकिंसन, 'हिमालयन डिस्ट्रिक्ट्स', जिल्द २, पृ० ५६२-३।

है, जो कि बिल्कुल ग़लत है हमें अल्मोड़ा वाली वंशावली में दिया हुआ समय ठीक मालूम देता है मेदिनी शाह पृथिवीपत शाह के राज्य-काल में ही राज्य-प्रबंध का कार्य करने लग गया था। पृथिवीपत शाह शाहजहाँ का समकालीन था।

---

# समालोचना

## साहित्य

शेक्सपियर व तत्कालीन इंग्रजी रंगभूमि ( मराठी )—लेखक, गणेश हरिकेलकर, एम्० ए० ( मुंबई व केंब्रिज )। प्रकाशक, वेंकटेश शामराव मलकुंदी, बी० ए०, व्यवस्थापक, नवभारत ग्रंथमाला, कांग्रेसनगर, नागपुर। पृष्ठसंख्या २११। मूल्य १॥)।

समालोच्य पुस्तक नागपुर से प्रकाशित मराठी भाषा की 'नवभारत ग्रंथमाला' का तीसरा ग्रंथ है और इस के रचयिता हैं प्रसिद्ध फर्ग्युसन कालेज के अँग्रेज़ी भाषाध्यापक प्रोफ़ेसर केलकर। पुस्तक के आरंभ में दी हुई प्रस्तावना से पता चलता है कि इस का मुख्य विषय शेक्सपियर है, किंतु, उस के महत्व को भली-भाँति विवेचित करने के उद्देश्य से, लेखक ने, साथ ही, अँग्रेज़ी नाट्यकला के उदय व विकास तथा शेक्सपियर-कालीन लोकस्थिति विषयक प्रसंगों पर भी आवश्यक प्रकाश डालना उचित समझा है। लेखक के अनुसार परिस्थिति अनुकूल होने पर ही किसी महापुरुष के गुणों का विकास हो सकता है और उचित परिस्थिति के अभाव में अच्छे अच्छे गुण भी व्यर्थ सिद्ध होते हैं। अतएव शेक्सपियर की श्रेष्ठता भी, तदनुसार, उस के पूर्व एवं समसामयिक परिस्थितियों पर ही बहुत कुछ निर्भर होने के कारण, उस के नाटकों की उत्तमता उस की प्रतिभा एवं तदनुकूल परिस्थिति के सुंदर संमिलन का ही परिणाम-स्वरूप है। लेखक ने पुस्तक में, इस ओर, पाठकों का ध्यान, यथावसर, बराबर आकृष्ट करने की चेष्टा की है।

पुस्तक के अंतर्गत कुल बारह प्रकरण हैं, जिन्हें 'शेक्सपियर पूर्वी', 'शेक्सपियर' तथा 'शेक्सपियरनंतर' नामक तीन खंडों में विभाजित किया

गया है प्रथम खड क दो प्रकरण इग्रजी नाट्यकलेचा उदय एव शेक्सपियर स्या पूर्वीच नाटककार मे लेखक ने बतलाया है कि आरभिक यु ग म किस प्रकार धर्म को ही सभी विद्याओं तथा कलाओं का अधिष्ठान समझा जाता था और इन सब का उपयोग देवताओं और पितरों के संतोषार्थ ही किया जाता था। किस प्रकार स्वभावतः उत्सवप्रिय मानव समाज ने सर्वप्रथम धार्मिक आख्यानों को जन्म देकर तदनंतर उन में ललित-लीलाओं का भी समावेश किया और किस प्रकार धार्मिक चरित्र अथवा नैतिक आदर्शों के साथ ही, योरप में, क्रमशः कारीगरी अथवा व्यवसाय विषयक बातों को भी स्थान देने का प्रबंध करते हुए नाटकीय खेलों का प्रचार बाहर के देहातों में भी कर दिया। योरप के विद्या व कला वाले प्रसिद्ध पुनरुज्जीवन तथा धार्मिक सुधार संबंधी आंदोलनों द्वारा भी नाटकों को लौकिक मार्ग पर बराबर अग्रसर होने में बहुत कुछ सहायता मिली और धीरे-धीरे सारे देश मे नाटकगृहों के निर्माण तथा नवीन नवीन नाटकों की रचना एव अभिनय होने लगे। इंगलैंड मे लंदन नगर के बाहर टेम्स नदी के उत्तरी किनारे पर सर्वप्रथम स्वतंत्र रंगमंच की नींव भी ऐसे ही समय के प्रवाह में आकर सन् १५७६ में डाली गई।

शेक्सपियर के पूर्ववर्ती प्रसिद्ध अंग्रेजी नाटककारों में से, किड को छोड़ कर, प्रायः सभी आक्सफोर्ड अथवा केंब्रिज के पदवीधारी थे और उन के ऊपर स्वभावतः ग्रीक एवं रोमन नाटकों के सिवाय मध्ययुगीन कवियों की अद्भुत कथामयी कृतियों के भी अध्ययन का प्रभाव स्पष्ट दीख पड़ता था। वे नवीन परिस्थितियों में पड़ कर नितांत 'स्वच्छंदी' अथवा पूरे 'रंगी' जीव ही बन गए थे अतएव उन मे से सभी की रचनाओ में पर्याप्त गांभीर्य अथवा स्थायित्व के गुणों का पाया जाना आश्चर्य की बात थी। हाँ, भिन्न-भिन्न नाट्यकारों के अंतर्गत भिन्न-भिन्न विशेषताएँ जैसे, किड मे रौद्र व भयानक, मार्लो मे वीर व उदात्त, लिली में लालित्य एवं लाज वा ग्रीन में शृंगार व कोमलत्व के बीज अलग-अलग अवश्य लक्षित हो रहे थे, जिन के समन्वय की सामग्री द्वारा निसर्ग देवता ने शेक्सपियर की अनुपम मूर्ति संघटित की।

इस के आगे लेखक ने 'शेक्सपियर' नामक दूसरे खंड के सात प्रकरणों में से प्रथम अथवा 'पूर्वचरित्र' में उस के माता-पिता, जन्म, शिक्षण, विविध अनुभव, व्यवसाय, विवाह, ग्राम-त्याग, लंदन के नाटक-गृहों की नौकरी एवं मित्रमंडली आदि अनेक उपयोगी विषयों पर प्रकाश डाल कर द्वितीय अथवा 'प्रारंभीची काव्य रचना' द्वारा उस की सर्वप्रथम रचनाओं अर्थात् छोटे-छोटे काव्यखंडों तथा सॉनिट्स का परिचय दिया है। तदनंतर 'शेक्सपियर कालीन लोकस्थिति' नामक तीसरे प्रकरण में यह दिखलाने की चेष्टा की गई है कि इंगलैंड अथवा इंगलैंड के संबंध में घटित होने वाली विशिष्ट घटनाओं द्वारा प्रभावित 'उद्योन्मुख', आत्मविश्वासी तथा 'कर्तृत्ववान' अंग्रेजी समाज की विविध भावनाओं ने किस प्रकार शेक्सपियर के नाटकों की रचना के लिए 'पार्श्वभूमिका' तैयार कर दी। 'नाटक रचनेंतील उमेदवारी' तथा 'शेक्सपिय-रच्या नाटकांचा परिचय' नामक चतुर्थ और पंचम प्रकरणों में लेखक ने सन् १५९० ई० से लेकर चार पाँच वर्ष पर्यंत शेक्सपियर द्वारा नाटक रचना संबंधी किए गए प्रारंभिक प्रयोगों का संक्षिप्त परिचय देकर उस के अनंतर पंद्रह सोलह वर्षों तक बराबर लिखे और खेले गए उस के प्रसिद्ध नाटकों का भी विवरण लिखा है। विवरण देते समय इस बात का ध्यान रक्खा गया है कि भिन्न भिन्न नाटकों का, उन के विषयानुसार, अलग वर्गीकरण भी हो जाय और प्रत्येक वर्गीकरण का कुछ न कुछ सामान्य विवेचन भी होता चले। 'आयुष्याचा उत्तरार्ध' में शेक्सपियर के अंतिम दिनों के विषय में संक्षिप्त चर्चा करके इस खंड के अंतिम प्रकरण अर्थात् 'नाटकांचें सामान्य विवेचन' द्वारा लेखक ने उक्त नाटकों की प्रसिद्ध दो आवृत्तियाँ, उन का काल-निर्णय, उन के मूल आधार एवं शेक्सपियर की भाषाशैली आदि के साथ साथ उस की योग्यता का एकत्र विस्तृत परिचय दिया है, जो बहुत ही सुंदर है।

पुस्तक के तीसरे खंड का नाम 'शेक्सपियरनंतर' होने पर भी उस में विशेष चर्चा शेक्सपियर के अंतिम समय-संबंधी बातों अथवा उस के समसा-मयिक नाटककारों को लक्ष्य करके ही की गई है। इस में कुल तीन प्रकरण हैं, जिन में से प्रथम के अंतर्गत 'लोकस्थितीचें पुनः एकदा निरीक्षण' द्वारा

शेक्सपियर की कृतियों के कारण तत्कालीन लोकाभिरुचि में होने वाले परिमार्जन और संशोधन का संक्षिप्त किंतु उत्तम विवेचन किया गया है और दूसरे अर्थात् 'शेक्सपियरकथा समकालीन व नंतरचे नाटककार' में बेन जान्सन, बामेंट और फ्लेचर, टॉमस डेक्कर, चैपमन प्रभृति अनेक नाटक-रचयिताओं एवं उन की रचनाओं के विवेचनात्मक प्रसंग हैं। अंत में उपसंहार नामक, खंड के तीसरे अथवा पुस्तक के ही बारहवें, प्रकरण में लेखक ने यह दिखलाने की चेष्टा की है कि शेक्सपियर के अनुकरण में कुछ दिनों तक नाटक-चर्चा की बाढ़ किस प्रकार आगे फैल कर सन् १६४२ ई० के अनंतर, इङ्गलैंड की पार्लिमेंट सभा द्वारा, अचानक रोक दी गई और शेक्सपियर की 'सर्वव्यापी नाट्यसृष्टी' का कुछ दिनों के लिए लोप-सा हो गया।

पुस्तक में शेक्सपियर-कालीन नाटक-गृहों के विषय में पाठकों की धारणा निश्चित करने के लिए सन् १५९६ में प्राप्त रंगभूमि के एक रेखाचित्र की प्रतिलिपि दी गई है और शेक्सपियर के सब से पुराने तथा प्रामाणिक चित्र का भी एक फ़ोटो है। इस के सिवाय बेन जान्सन आदि शेक्सपियर के सात प्रसिद्ध समसामयिक नाटककारों के भी चित्र एक साथ, एक पृष्ठ पर, दिए गए हैं और अंत में 'कांही संदर्भ-ग्रंथ' एवं 'सूची' द्वारा क्रमशः पुस्तक के प्रत्येक खंडानुसार उपयोगी ग्रंथों की तालिका तथा पुस्तक में आए हुए महत्त्वपूर्ण नामों की अनुक्रमणिका भी लगा कर, इसे सर्वांगपूर्ण बनाने का प्रयत्न किया गया है।

शेक्सपियर के संबंध में अंग्रेज़ी भाषा में पांडित्यपूर्ण ग्रंथों की कमी नहीं है। लेखक ने अपनी सामग्री वहीं से प्राप्त की है। परंतु उस के चुनने तथा उसे सजाने में लेखक ने सुरुचि दिखाई है। पुस्तक से उस के रचयिता की योग्यता व परिश्रम का पूर्ण परिचय मिलता है। यह छोटी होने पर भी वास्तव में, बहुत उत्तम और उपयोगी है और हम चाहते हैं कि ऐसी पुस्तकों की रचना व प्रचार हिंदी भाषा में भी अधिक से अधिक हुआ करे।

---

# सामाजिक इतिहास

**भारतीय अस्पृश्यतेचा प्रश्न**—( मराठी ) लेखक, विठ्ठल रामजी शिंदे, बी० ए०; प्रकाशक, वेंकटेश शामराव वलकुंदी, बी० ए०, एल्-एल्०बी—व्यवस्थापक, नवभारत ग्रंथमाला काँग्रेसनगर। नागपूर, सन् १९३३ ई० । पृष्ठ-संख्या २७८ । मूल्य १॥) ।

प्रस्तुत रचना भी 'नवभारत ग्रंथमाला' का ही छठवाँ ग्रंथ है और इस के रचयिता हैं बंबई की प्रसिद्ध 'भारतीय निराश्रित साहाय्यकारी मंडली' के संस्थापक श्री शिंदे महाशय, जिन्हों ने अस्पृश्यता के प्रश्न को लेकर प्रायः तीस वर्षों तक अध्ययन और आंदोलन किया है। इस रचना द्वारा उन्हों ने 'शास्त्रीय दृष्टि व निर्विकार मन' से यह दिखलाने की चेष्टा की है कि वर्तमान अस्पृश्यता नामक संस्था संसार में किस प्रकार क़ायम हुई और इस का विकास, विशेषतः भारतवर्ष में, किन किन कारणों से व किन किन रूपों में क्रमशः घटित होता गया है। वे उक्त प्रश्न पर अब भी विचार करते जा रहे हैं और आशा की जाती है कि, प्रस्तुत ग्रंथ की प्रस्तावना एवं अंतिम पृष्ठों में की गई अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार, वे इस रोचक एवं सामयिक विषय के अन्य पहलुओं पर भी अपने सार्वजनिक जीवन के फलस्वरूप कोई न कोई अन्य ग्रंथ भी शीघ्र लिखेंगे।

इस पुस्तक को, विषयानुसार, दो खंडों में विभक्त किया गया है जिन में से पहले अर्थात् 'अस्पृश्यतेचा इतिहास' नामक खंड के अंतर्गत 'सामान्य आलोचन', 'पुरातन अस्पृश्यतेचें रूपनिदर्शन', 'बौद्ध कालांतील अस्पृश्यता', 'मनुस्मृति कालीन अस्पृश्यता', 'उत्तर युगीन अथवा अर्वाचीन अस्पृश्यता' एवं 'ब्रह्मदेशांतील बहिष्कृतवर्ग' नामक छः प्रकरणों द्वारा लेखक ने अस्पृश्ता की परिभाषा, उदय, व्यापकता और क्रमविकास के विषय में अपने विचार सप्रमाण प्रकट करने का प्रयत्न किया है। अस्पृश्यता 'एक पुरातन सामाजिक जागतिक संस्था' है जो सूतक, मृतक, सांसर्गिक रोग अर्थात् नैमित्तिक अथवा जातीय अर्थात् नित्य अस्पृश्यता के रूप में संसार के प्रायः सभी देशों में अत्यंत प्राचीन काल से ही रहती आई है। किंतु लेखक ने नैमित्तिक

अस्पृश्यता की ओर विशेष ध्यान न देकर नित्य अस्पृश्यता को ही समालोच्य ग्रंथ का मुख्य विषय रक्खा है लेखक के अनुसार भारतीय अस्पृश्यता का मुख्य लक्षण किसी विशेष जाति को उस की वंश-परंपरा के अनुसार अस्पृश्य मान कर उसे गाँव के बाहर बसाना तथा बहिष्कार के नियमों के किसी प्रकार भंग हो जाने पर प्रचलित धार्मिक अथवा राजकीय विधानों का अमल में लाना मात्र समझा जा सकता है, जिस कारण इसे जातीय अथवा नित्य अस्पृश्यता मानना चाहिए। इस का मुख्य परिणाम अस्पृश्य जाति का किसी न किसी रूप में निराश्रित रहना है।

परन्तु प्राचीन भारतीय ग्रंथों के देखने से पता चलता है कि यहाँ पर भी अस्पृश्यता का रूप पहले उक्त सीमा तक नहीं पहुँचा था। भारतीय अस्पृश्यता का वर्तमान रूप प्रागैतिहासिक काल से आज तक घटित होती आने वाली विविध धार्मिक, सामाजिक अथवा आर्थिक घटनाओं का सम्मिलित परिणाम है, जिन का निर्देश लेखक ने ऋग्वेद संहिता से लेकर पाणिनि के सूत्रों, जातकों, स्मृतियों तथा पुराणों के हवाले देकर बहुत कुछ सफलता-पूर्वक किया है। उस से भली भाँति स्पष्ट हो जाता है कि भारतीय अस्पृश्यता को वर्तमान रूढ़ित्व प्रदान करने में वर्णव्यवस्था के वर्णद्वेष अथवा जातिद्वेष एवं ग्राम-संस्था के स्वकीय वृत्तिलोभ और परकीय वृत्तिमत्सर ने सब से अधिक भाग लिया है। लेखक ने भारत की और विशेष कर बर्मा की कतिपय वर्तमान अस्पृश्य जातियों के पुराने इतिहासों के संक्षिप्त विवरण देकर यह भी दिखलाया है कि वे किस प्रकार पहले आर्यों के प्रायः समान ही अनेक प्रकार से सुखी और संपन्न रहा करती थीं, किंतु समयानुसार, केवल विजित हो जाने के कारण, किस प्रकार उन पर विजयी वर्ग का प्रभाव उपरोक्त दोनों संस्थाओं के द्वारा क्रमशः बढ़ता गया और वे बहिष्कृत एवं निराश्रित तक हो हो गईं। ये ऐतिहासिक विवरण वास्तव में बड़े ही मार्मिक और मनोरंजक हैं।

पुस्तक का दूसरा खंड अर्थात् 'अस्पृश्यतेचा प्रश्न' पहले खंड से लगभग दूना बड़ा है, किंतु इस में प्रकरण पांच ही हैं जिन के नाम क्रमशः 'संख्या आणि लक्षणे' 'नांवांची व्युत्पत्ति व इतिहास' 'धर्म', 'सामाजिक स्थिति', और

'राजकारण' हैं। 'संख्या आणि लक्षणें' नामक प्रकरण में अस्पृश्य कहलाने वाली भिन्न भिन्न जातियों का वर्गीकरण कर के उन में से प्रत्येक की संख्या सन् १९०१ ई० की सरकारी मनुष्य-गणना के अनुसार निर्धारित की गई है। लेखक ने भारत की समग्र अस्पृश्य मंडली को पहले उन के नीच धंधा स्वीकार करने, कालांतर में विजित होने, बौद्धादि धर्मों से हिंदू धर्म में आने, जंगली अवस्था में रहने तथा मनुस्मृति के अनुसार विभागों के भीतर गिने जाने के क्रम से पाँच बड़े बड़े वर्गों के नाम से विभक्त किया है और तदनंतर उन के अंतर्गत आने वाले जातिगत नामों की भी तालिका दी है। इस कारण सन् १९०१ ई० की मनुष्यगणना तथा 'लोदियन कमिटी' की रिपोर्ट के हिसाबों से तुलना करने पर थोड़ा बहुत अंतर पड़ जाने की संभावना है। परंतु लेखक के द्वारा निश्चित पद्धति को भी हम उस के वैज्ञानिक आधार के कारण किसी प्रकार कम समीचीन नहीं ठहरा सकते। 'नावांची व्युत्पत्ति व इतिहास' नामक प्रकरण में, इसी प्रकार, लेखक ने कतिपय मुख्य मुख्य अस्पृश्य जातियों के नामों की मूल-व्युत्पत्ति का भाषा शास्त्रानुसार विवेचन करते हुए उन के क्रमशः विकसित वर्तमान रूपों पर भी विचार किया है और अपने प्रायः तीस वर्षों के सूक्ष्म निरीक्षण एवं व्यक्तिगत अनुभव के आधार पर वे इस परिणाम पर पहुँचे हैं कि आजकल अस्पृश्य के नाम से पुकारी जाने वाली इन अनेक जातियों की मूल दशा, वास्तव में, कभी बहुत ही ऊँची और उज्ज्वल रह चुकी है। विषय की नवीनता एवं लेखक की सुंदर शैली के कारण यह प्रकरण अत्यंत रोचक हो गया है।

'धर्म' नामक प्रकरण में यह दिखलाया गया है कि वर्तमान भारतीय अस्पृश्यता का रूप पहले-पहल मनुस्मृति के काल में ही निश्चित हो चुका था, परंतु निष्पक्ष भाव से विचार करने पर स्पष्ट हो जाता है कि अस्पृश्य कहलाने वाली अनेक जातियों की गणना हिंदू धर्म के भीतर की ही नहीं जा सकती। वे वास्तव में संस्कारतः हिंदू न होकर केवल संसर्गतः अथवा स्वभावतः हिंदू बन गए हैं, अतएव उन के लिए मंदिर-प्रवेश का प्रश्न उठाना उन के धार्मिक से अधिक सामाजिक अधिकारों की रक्षा के लिए ही आंदोलन करना है।

अस्पृश्यों के हृदय में अपनी अस्पृश्यता की भावना का कायम रहना अत्यंत कष्टप्रद बात है, जिस का अनुभव उन में से शिक्षा प्राप्त व्यक्तियों को नित्यप्रति होता रहता है। 'सामाजिक स्थिति' वाले प्रकरण में लेखक ने इस बात को और भी स्पष्ट किया है और बतलाया है कि अस्पृश्यता ने हमारे समाज में एक प्रकार की विवशता उत्पन्न कर दी है, जिस से या तो दुरवस्था में पड़े हुए अछूत को अपनी हीनता सताती रहती है अथवा किसी प्रकार थोड़ी सी योग्यता प्राप्त कर लेने पर भी सामाजिक अपमान की तीव्र वेदना उसे बेचैन किए बिना नहीं छोड़ती। पुस्तक के अंतिम प्रकरण 'राजकारण' में दिखलाया गया है कि किसी बलिष्ठ जाति के दुर्बल जाति पर विजय प्राप्त कर लेने का परिणाम क्या होता है और इस बात को भारत के इतिहास द्वारा हम कहाँ तक उदाहृत कर सकते हैं। अस्पृश्य कहलाने वाली जातियाँ मूलतः किसी प्रकार भी हीन नहीं हैं और अवसर प्राप्त करने पर वे किसी से भी कम सफल नहीं हो सकती इस बात को भी लेखक ने अनेक उदाहरण दे कर सिद्ध किया है और साथ ही 'राजकारण' में महत्वपूर्ण सुधारों की आयोजना की भी आवश्यकता बतलाई है। अंत में अगले ग्रंथ के मुख्य विषय दलितोद्धार संबंधी प्रयत्नों का इतिहास एवं उपाय चिंतन की ओर संकेत कर के लेखक ने प्रस्तुत पुस्तक को समाप्त किया है। इस के अनंतर ४७ संदर्भ, पुस्तकों की तालिका और पुस्तक के विशिष्ट शब्दों की सूची भी दे दी गई है।

पुस्तक सामयिक होने के साथ ही अत्यंत महत्वपूर्ण और उपयोगी है और एक बार भी पढ़ लेने पर इस में उठाये गए प्रश्नों पर प्रत्येक पाठक का चिंताशील हो जाना अवश्यंभावी है। ग्रंथ का श्री सयाजी राव गायकवाड़ बड़ोदा के नाम अर्पित होना भी बहुत उपयुक्त हुआ है।

प० रा० च०

---

# हिंदुस्तानी एकेडेमी द्वारा प्रकाशित ग्रंथ

(१) मध्यकालीन भारत की सामाजिक अवस्था—लेखक, मिस्टर अब्दुल्लाह यूसुफ़ अली, एम्० ए०, एल्-एल्० एम्० । मूल्य १।)

(२) मध्यकालीन भारतीय संस्कृति—लेखक, राय बहादुर महामहोपाध्याय पं० गौरीशंकर हीराचंद ओझा । सचित्र । मूल्य ३)

(३) कवि-रहस्य—लेखक, महामहोपाध्याय डाक्टर गंगानाथ झा । मूल्य १।)

(४) अरब और भारत के संबंध—लेखक, मौलाना सैयद सुलैमान साहब नदवी । अनुवादक, बाबू रामचंद्र वर्मा । मूल्य ४)

(५) हिंदुस्तान की पुरानी सभ्यता—लेखक, डाक्टर बेनीप्रसाद, एम्० ए०, पी-एच्० डी०, डी० एस्-सी० ( लंदन ) । मूल्य ६)

(६) जंतु-जगत—लेखक, बाबू ब्रजेश बहादुर, बी० ए०, एल्-एल्० बी० । सचित्र । मूल्य ६।)

(७) गोस्वामी तुलसीदास—लेखक, रायबहादुर बाबू श्यामसुंदरदास और श्रीयुत पीतांबरदत्त बड़थ्वाल । सचित्र । मूल्य ३)

(८) सतसई-सप्तक—संग्रहकर्ता, राय बहादुर बाबू श्यामसुंदरदास । मूल्य ६)

(९) चर्म बनाने के सिद्धांत—लेखक, बाबू देवीदत्त अरोरा, बी० एस्-सी० । मूल्य ३)

(१०) हिंदी सर्वे कमेटी की रिपोर्ट—संपादक, रायबहादुर लाला सीताराम, बी० ए० । मूल्य १॥)

(११) सौर-परिवार—लेखक, डाक्टर गोरखप्रसाद, डी० एस्-सी०, एफ्० आर० ए० एस्० । सचित्र । मूल्य १२)

(१२) अयोध्या का इतिहास—लेखक, रायबहादुर लाला सीताराम, बी० ए० । सचित्र । मूल्य ३)

(१३) घाघ और भड्डरी—संपादक, पंडित रामनरेश त्रिपाठी । मूल्य ३)

(१४) वेलि क्रिसन रुकमणी री — ठाकुर रामसिंह, एम्० ए० और श्री सूर्यकरण पारीक, एम्० ए० । मूल्य ६)

(१५) चंद्रगुप्त विक्रमादित्य—लेखक, श्रीयुत गंगाप्रसाद मेहता, एम्० ए० । सचित्र । मूल्य ३)

(१६) भोजराज—लेखक, श्रीयुत विश्वेश्वरनाथ रेउ । मूल्य ३॥) सजिल्द, ३) बिना जिल्द ।

(१७) हिंदी उर्दू या हिंदुस्तानी—लेखक, श्रीयुत पंडित पद्मसिंह शर्मा । मूल्य सजिल्द १॥), बिना जिल्द १)

(१८) नातन—लेसिंग के जर्मन नाटक का अनुवाद । अनुवादक—मिर्ज़ा अबुल्फ़ज़्ल । मूल्य १।)

(१९) हिंदी भाषा का इतिहास—लेखक, श्रीयुत धीरेंद्र वर्मा, एम्० ए० । मूल्य सजिल्द ४), बिना जिल्द ३॥)

(२०) औद्योगिक तथा व्यापारिक भूगोल—लेखक, श्रीयुत शंकरसहाय सक्सेना । मूल्य सजिल्द ५॥), बिना जिल्द ५)

(२१) ग्रामीय अर्थशास्त्र—लेखक, श्रीयुत ब्रजगोपाल भटनागर, एम्० ए० । मूल्य ४॥) सजिल्द; ४) बिना जिल्द ।

(२२) भारतीय इतिहास की रूपरेखा ( २ भाग )—लेखक, श्रीयुत जय-चंद्र विद्यालंकार । मूल्य प्रत्येक भाग का सजिल्द ५॥) बिना जिल्द ५)

## हिंदुस्तानी

### तिमाही पत्रिका

की पहले तीन वर्ष की कुछ फाइलें अभी प्राप्त हो सकती हैं । मूल्य पहले वर्ष का ८) तथा दूसरे और तीसरे वर्ष का ५) ।

प्रकाशक

हिंदुस्तानी एकेडेमी

संयुक्तप्रांत, इलाहाबाद

सोल एजेंट

इंडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद

नोबेल पुरस्कार-प्राप्त

प्रसिद्ध नाट्यकार

# जॉन गाल्सवर्दी

की

चार अमूल्य रचनाएँ

१—न्याय—'जस्टिस' नामक नाटक का अनुवाद। अनुवादक—श्रीयुत प्रेमचंद। मूल्य २।)

२—हड़ताल—'स्ट्राइफ़' नामक नाटक का अनुवाद। अनुवादक—श्रीयुत प्रेमचंद। मूल्य २)

३—धोखाधड़ी—'स्किन गेम' नामक नाटक का अनुवाद। अनुवादक—श्रीयुत लालताप्रसाद शुक्ल, एम्० ए०। मूल्य १।॥)

४—चाँदी की डिबिया—'सिल्वर बॉक्स' नामक नाटक का अनुवाद। अनुवादक—श्रीयुत प्रेमचंद। मूल्य १॥)

सभी पुस्तकों पर सुंदर सुनहरी कपड़े की मज़बूत जिल्दें हैं।

---

प्रकाशक

हिंदुस्तानी एकेडेमी,

संयुक्तप्रांत, इलाहाबाद

सोल एजेंट:

इंडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद

# हिंदुस्तानी

हिंदुस्तानी एकेडेमी की तिमाही पत्रिका

भाग ४ } जुलाई १९३४ { अंक ३

## उर्दू, हिंदी, हिंदुस्तानी

[लेखक—राइट आनरेब्ल सर तेजबहादुर सप्रू, एल्-एल्० डी०, के० सी० एस्० आई०, पी० सी०]

आजकल मैं बहुधा पत्रों और उर्दू की पुस्तकों में देखता हूँ कि इस विषय पर जोर दिया जाता है कि उर्दू दकन में पैदा हुई या पंजाब में या कहीं और। ऐतिहासिक दृष्टि-कोण से यद्यपि यह विवाद अत्यंत मनोरंजक है, तथापि भाषा और साहित्य की उन्नति पर मुझे इस का प्रभाव होता दिखाई नहीं देता। विद्वानों को अधिकार है कि अपने शोधों द्वारा वह चाहे दकन को और चाहे दिल्ली को उस का उत्पत्ति-स्थान नियत करें। परंतु इस बात को कोई अस्वीकार नहीं कर सकता कि इस डेढ़-दो सौ वर्ष के भीतर जो उन्नति उर्दू भाषा या साहित्य में हुई है वह या तो दिल्ली में या लखनऊ में हुई है। यद्यपि इस बात को स्वीकार करने में मुझे कोई आपत्ति नहीं है कि पिछले बीस वर्ष में हैदराबाद ने उर्दू की उन्नति में बहुत प्रकट-रूप से भाग लिया है। आज से पचीस वर्ष पूर्व तक जब कोई व्यक्ति उर्दू की चर्चा करता था तो उस से तात्पर्य अधिकांश उर्दू शायरी से होता था। परंतु इस पचीस वर्ष में शायरी के अतिरिक्त और दिशाओं में भी उर्दू में पर्याप्त उन्नति हुई है। अब कुछ पुस्तकें इतिहास या दर्शन या अन्य विषयों पर उर्दू में निकल गई हैं और उन्हें

पढ़ कर उर्दू के विस्तार का कुछ अनुमान हो सकता है। इसी प्रकार हमार शायरों का भी कुछ ढंग बदल रहा है। पहले तो उन को 'मूए मियां' 'चाहे जनखदां' और गुल व बुलबुल इत्यादि की बहुत खोज रहा करती थी और इसी खोज में उन का जीवन समाप्त हो जाता था। लेकिन संतोष है कि अब हमारे उर्दू शायरों का ध्यान और तरफ़ भी गया है। ईरान में इस तीस-चालीस वर्ष के भीतर शायरी का ढंग बिल्कुल बदल गया और वर्तमान युग के शायरों ने पुरानी जंजीरों को तोड़ कर अपने विचारों में स्वतंत्रता प्राप्त कर ली है। अपने देश के सुधार में और अपनी मातृभूमि के उत्थान में ईरान के कवियों ने जो भाग लिया है उसे कोई व्यक्ति, जो वर्तमान युग की शायरी से परिचित है, अस्वीकार नहीं कर सकता। यद्यपि उर्दू शायरों पर अभी ग़ज़ल का रंग बहुत गहरा चढ़ा हुआ है तथापि क्रमशः उन में भी परिवर्तन हो रहा है। ग़ालिब ने सत्तर-अस्सी वर्ष पूर्व इन्हीं बंधनों का अनुभव कर के कदाचित् यह शेर लिखा था—

बकद्रे-शौक़　　नहीं　　ज़र्फ़े-तंगनाए-ग़ज़ल।
कुछ और चाहिए वसअत मेरी ज़बाँ के लिए।

[ अर्थात् ग़ज़ल का संकुचित पात्र हमारी लालसा के लिए पर्याप्त नहीं है। मेरी भाषा के लिए कुछ और विस्तार की आवश्यकता है। ]

यदि भाषा के विस्तार का, हमारी ओर से समझ बूझ कर, प्रयत्न किया गया तो मेरे विचार में बीस-पचीस वर्ष के भीतर उर्दू साहित्य में पर्याप्त भंडार हो जायगा, जिस के द्वारा प्रारंभिक कक्षाओं से लेकर अंतिम तक, इसी भाषा में शिक्षा देना संभव हो जायगा।

मेरा चिर-काल से यह विश्वास रहा है कि किसी देश की शिक्षा पराई भाषा में नहीं हो सकती न कोई व्यक्ति पराई भाषा में पूर्ण योग्यता प्राप्त कर सकता है। मिल्टन जैसे कवि ने, जो कि लैटिन भाषा का पंडित था, जब 'पैराडाइज़ लॉस्ट' लिखने का विचार किया तो अंत में उस ने यही निश्चय किया कि अपनी भाषा अर्थात् अंग्रेजी में ही उसे कविता करनी चाहिए। अतएव

जो ख्याति मिल्टन को अपनी भाषा में 'पैराडाइज़ लॉस्ट' लिखने के कारण मिली वह सूर्यालोक की भांति प्रकट है।

अंग्रेज़ी शिक्षा-प्राप्त हिंदुस्तानियों की संख्या तीस या पैंतीस करोड़ आदमियों में केवल कुछ लाख की है। उच्च से उच्च शिक्षित हिंदुस्तानियों को सदा यह डर रहता है कि अंग्रेज़ी बोलने या लिखने में कोई गलती न हो जाय। हिंदुस्तानियों में ऐसे व्यक्ति, जिन्हें अंग्रेज़ी भाषा पर पूरा अधिकार प्राप्त हो या जो महावरे, शब्दों के चुनाव या विन्यास में अशुद्धि न करते हों, बहुत कम हैं और सदा रहेंगे। प्रत्येक भाषा का सबंध समाज के संगठन से होता है। जब हमारे जीवन का रहन-सहन हिंदुस्तानी है तो बहुत से शब्द और महावरे अंग्रेज़ी भाषा के ऐसे हैं जिन का प्रभाव हम पर वैसा नहीं हो सकता जैसा अंग्रेज़ों पर होता है। इसी प्रकार यदि अंग्रेज़ी के स्थान पर हिंदुस्तान में फ़ारसी या अरबी का साधारणतः रिवाज होता तो उस का भी वैसा प्रभाव हिंदुस्तानी स्वभाव पर न होता जिस प्रकार ईरानियों और अरबों पर हुआ करता है। और इस का अनुभव हिंदुस्तान को हो चुका है।

इस्लामी शासन-काल में फ़ारसी और अरबी का बहुत कुछ प्राबल्य हिंदुस्तान में रहा। लेकिन हिंदुस्तानी मुसल्मानों को भी, भाषा-विज्ञता की दृष्टि से, वह पद न प्राप्त हुआ जो ईरानी और अरब साहित्यिकों को हुआ है। एक बार इसी विषय पर मुझ से और प्रोफ़ेसर ब्राउन से कैम्ब्रिज में वार्तालाप हुआ था। मैं ने बहुत डरते डरते उन से पूछा कि आप के अनुभव में ईरान में किसी हिंदुस्तानी कवि का आदर किया गया है। उन्हों ने केवल खुसरो का नाम बताया और इस पर भी यह कहा कि यद्यपि खुसरो हिंदुस्तानी थे अर्थात् यह कि हिंदुस्तान में रहते थे और वहीं वह मरे तथापि उन का वंश हिंदुस्तानी न था। परंतु फ़ारसी और अरबी को छोड़ कर जब से कि उर्दू की नींव पड़ी हिंदुस्तानियों ने जो उर्दू में यश प्राप्त किया है उस पर किसी दूसरे देशवाले को आपत्ति करने का अधिकार नहीं प्राप्त है। मीर और सौदा, ज़ौक और ग़ालिब व मोमिन, आतश व नासिख, अनीस व दबीर उर्दू के मालिक थे। उन्हों ने जिन महावरों अथवा जिस शब्द-विन्यास की नींव डाली, वह अरबी

और फ़ारसी शब्द-विन्यास की दृष्टि से शुद्ध हों या अशुद्ध, उर्दू में प्रचलित हो गए। भाषा के प्रचारक की दृष्टि से उन्हें यह अधिकार था कि वह जिस तरह चाहते उर्दू शब्द-विन्यास स्थिर करते। उन की भाषा टकसाली भाषा हो गई। उन के मुहावरे या शब्द-विन्यास से पृथक् जाना या उन का विरोध करना ग़लती समझी जाती है। इसी प्रकार वर्तमान युग के जो उस्ताद हैं उन्हें भी पूरा अधिकार है कि नए विचारों, अनुभवों तथा भावों को उचित-रूप में उर्दू में उपस्थित करें। संभव है कि यदा-कदा उन पर भी आलोचना होती हो, परंतु धीरे धीरे हम उन के आविष्कारों से भी परिचित हो जावेंगे और उन के शब्द-विन्यास भी भाषा में प्रवेश कर जावेंगे।

सारांश यह कि अपनी भाषा अपनी वस्तु है। उस को जिस भाँति चाहें उपयोग में ला सकते हैं। आवश्यकतानुसार उस में उन्नति कर सकते हैं। किसी अन्य व्यक्ति की सम्मति या आज्ञा पर हम आश्रित नहीं और हमारी भाषा हमारे भावों और विचारों का रूपांतर है और यह भाषा न अँग्रेज़ी हो सकती है और न इतर भाषा। मैं इसी कारण इस बात के लिए सदा प्रयत्न-शील रहा कि उर्दू की उन्नति हो। परंतु इस से मैं अनभिज्ञ नहीं कि जब उर्दू की चर्चा की जाती है तो यह प्रश्न उठता है कि हिंदी की उन्नति क्यों न हो? मैं न हिंदी का बुरा चाहने वाला हूँ और न शत्रु। यद्यपि बहुधा हिंदू सज्जनों का यह विचार है कि मुझ पर उर्दू फ़ारसी का इतना रंग जमा हुआ है कि मैं क़रीब क़रीब आधा मुसल्मान हूँ। मैं ने न कभी यह कहा, न इस का प्रयत्न किया कि हिंदी की उन्नति न हो। परंतु वास्तविकता यह है कि पाँच वर्ष की अवस्था से, जब कि मेरी शिक्षा आरंभ हुई, मुझे उर्दू फ़ारसी का शौक़ रहा है और इन का बहुधा अध्ययन करता रहा हूँ। अट्ठावन बरस की अवस्था में नई अभिरुचियाँ ज़रा कठिनाई से उत्पन्न होती हैं। यदि किसी को यह उलाहना है कि मैं ने हिंदी और संस्कृत क्यों नहीं पढ़ी तो इस का उत्तरदायित्व, जहाँ तक मेरे होश संभालने के समय तक है, मुझ पर नहीं, मेरे पूर्वजों पर हो सकता है। और मेरी धारणा तो यह है कि मेरी अवस्था के बहुधा हिंदुओं की यही दशा है। पचास वर्ष पूर्व इस प्रांत में, कम से कम उन भागों में जहाँ मैं उत्पन्न हुआ

और मेरी शिक्षा हुई, मध्य श्रेणी के हिंदुओं में साधारणतः यही चलन था, कि उर्दू और फ़ारसी में उन को विद्यारंभ कराया जाता था। चाहे इस का कारण यह रहा हो कि उर्दू और फ़ारसी भाषा जीविकोपार्जन में सहायक थी, चाहे और कोई कारण हो, परंतु वास्तविकता यही है कि दिल्ली में जहाँ मेरे पूर्वज रहते थे, और उस के आस-पास जहाँ मेरी शिक्षा हुई, यही रिवाज था। और उसी रिवाज के अनुसार मेरी भी शिक्षा हुई। परंतु इस का अर्थ यह नहीं कि मैं हिंदू साहित्य से नितांत अनभिज्ञ हूँ या मैं ने अभिज्ञता प्राप्त करने का अपने अवकाश के समय में प्रयत्न नहीं किया। मेरा विश्वास यह है कि कोई हिंदुस्तानी अपने को हिंदुस्तानी कहने का अधिकारी नहीं जब तक वह हिंदू और इस्लामी सभ्यता तथा साहित्य से थोड़ा बहुत परिचय न रखता हो। मैं आजकल के मुसल्मानों की बहुधा यह शिकायत करता हूँ कि उन्हों ने हिंदू इतिहास, हिंदू सभ्यता व संस्कृति से परिचय प्राप्त करने का कभी प्रयत्न न किया, यद्यपि एक समय में मुसल्मानों में ऐसे लोगों की पर्याप्त संख्या मिल सकती थी जिन्हों ने हिंदू साहित्य में भी एक अच्छा पद प्राप्त कर लिया था। थोड़े समय की बात है कि एक मुसल्मान नवयुवक मुझ से मिलने आए। उन्हों ने इतिहास में एम्० ए० पास किया था। यूनान और रूम और यूरोप के इतिहास से उन्हें अच्छा परिचय प्राप्त था। परंतु हिंदू-काल के इतिहास से वह बिल्कुल अनभिज्ञ थे। और इसे उन्हों ने स्वीकार भी किया। इसी प्रकार बहुधा हिंदू एम्० ए० ऐसे मिलेंगे जिन को इस्लामी सभ्यता और इस्लामी संस्कृति से बिल्कुल परिचय नहीं प्राप्त है।

जब एक साधारण शिक्षित हिंदू को यह शिक्षा दी गई है कि मुसल्मान हिंदुस्तान को लूटने के लिए आए थे, महमूद ग़ज़नवी ने सत्रह हमले किए; मुसल्मान मूर्तिध्वंसक थे; उन्हों ने आकर यहाँ ६०० वर्ष तक क्रूरता से शासन किया तो किसी को क्यों आश्चर्य हो कि वह मुसल्मानों से दिल में घृणा करता है? इसी प्रकार यदि किसी मुसल्मान बच्चे को आरंभ से यह शिक्षा दी जाय कि हिंदू जितने हैं सब मूर्ति-पूजक हैं, उन के धर्म में संकीर्णता के अतिरिक्त कुछ नहीं है और यह मुसल्मानों के शासन में ६०० वर्ष तक रह चुके हैं और

अब मुसल्मानों से ऐतिहासिक प्रतीकार चाहते हैं, तो क्या आश्चर्य है कि मुसल्मान हिंदुओं से घृणा करें ? इस चालीस वर्ष के भीतर जो बीज हम ने बोए हैं उसी तरह के वृक्ष और उसी तरह के फल हमारे सामने आ रहे हैं। और फिर भी प्रत्येक व्यक्ति को दावा जातीयता का है !

आजकल यह तमाशा हो रहा है कि हिंदुओं के शिक्षित वर्ग में खाने पीने के तो साधारणतः बंधन टूट गए हैं, बिना संकोच हिंदू और मुसल्मान एक दूसरे के साथ साधारण जल्सों में, यहाँ या जब विदेशों में जाते हैं तो खान-पान प्रचलित रखते हैं परंतु यही सज्जन जब राजनीतिक प्रश्नों पर वार्तालाप करते हैं तो मालूम होता है मानो एक दूसरे से कोई संबंध ही न था। इस से अच्छे तो हमारे पूर्वज थे जो खान-पान आदि के बंधनों को स्वीकार करते थे लेकिन आँखों में शील रखते थे। आपस में मित्रता और सद्व्यवहार रखते थे। संभव है कि यह अविश्वास उस स्वतंत्रता और राजनीतिक शक्ति का पूर्व-रूप हो जिस का हम सब दम भरते हैं। जहाँ और भेद की बातें हैं वहीं एक प्रश्न भाषा का भी है। अपने दिल को बहलाने के लिए हम ने यह ढंग ग्रहण कर लिया है कि जब उर्दू और हिंदी की चर्चा होती है तब हम यह कहते हैं कि यह दोनों भाषाएँ एक ही हैं। और हमें उर्दू और हिंदी के स्थान पर हिंदुस्तानी उपयोग करना चाहिए। संभव है कि चालीस या पचास वर्ष पूर्व इस शब्द 'हिंदुस्तानी' का व्यवहार उचित होता परंतु इस समय तो मेरे विचार में इस शब्द के प्रयोग से या तो अपने दिल को बहलाना तात्पर्य है या एक-दूसरे को धोका देना। सच बात यह है कि इस समय उर्दू और हिंदी तो भिन्न भाषाएं बनती चली जा रही हैं। उर्दू के साहित्यिक अपना यह धर्म समझते हैं कि उर्दू में अरबी और फ़ारसी के अव्यवहृत और अपरिचित शब्दों की भरमार कर दें। इसी प्रकार हिंदी के साहित्यिक अपना यह कर्तव्य समझते हैं कि हिंदी में भी अव्यवहृत और अपरिचित संस्कृत के शब्द भर दिए जावें। अतएव मेरे लिए यह मान लेना असंभव है कि ऐसी उर्दू या ऐसी हिंदी को हम हिंदुस्तानी का नाम दे सकते हैं। मुझे तो इस बात का भय है कि यदि यही प्रगति रही तो वह समय दूर नहीं है, जब कि उर्दू-दाँ को हिंदी जानने

वाले से वार्तालाप के समय एक दुभाषिए की आवश्यकता होगी और इसी प्रकार इस के विपरीत दशा मे भी। यदि वास्तव में हम लोगों ने यह निश्चय कर लिया है कि इसी प्रकार से उर्दू और हिंदी की अलग अलग उन्नति हो और जो कुछ परिणाम हों उन्हें सहन करें तो क्यों न साहस के साथ हम इस को मान लें कि उर्दू जाननेवालों को उर्दू की उन्नति का अधिकार प्राप्त है और हिंदीवालों को हिंदी की उन्नति का। यद्यपि मेरे विचार में यह श्रेष्ठतर होता कि हिंदुस्तानी अर्थात् ऐसी संमिलित भाषा, जिसे साधारणतया हिंदू और मुसल्मान समझ जाते प्रचलित होती। लेकिन यदि यह असंभव हो गया है तो अब भी हम कम से कम यह कर सकते हैं कि अरबी और फारसी के शब्द उर्दू से और अव्यवहृत संस्कृत शब्द हिंदी से पृथक् करने का प्रयत्न करें।

कुछ समय हुआ एक दानपत्र एक हिंदू सज्जन ने एक वकील द्वारा मेरे पास भेजा। मैंने उसे दो बार सुना, यह हिंदी में लिखा हुआ था। सैकड़ा पीछे सत्तर शब्द मैं नहीं समझ सका और ऐसे-ऐसे संस्कृत के क़ानूनी शब्द इस में लिखे गए थे, जो मैं ने अपने अड़तीस वर्ष के अनुभव में कभी नहीं सुने थे। अंत में जब उस का अँग्रेज़ी अनुवाद मेरे सामने प्रस्तुत किया गया उस समय मैं क़ानूनी संमति दे सका। अब ऐसी दस्तावेज़ को मैं क्या कहूँ ? उर्दू, हिंदी, अथवा हिंदुस्तानी ?

यद्यपि मैं राजनीतिक प्रश्नों के विषय में बहुत कम निवेदन करना चाहता हूँ, लेकिन जो कुछ मैंने ऊपर संकेत किया है वह केवल इस कारण कि भाषा का बहुत कुछ संबंध राजनीतिक संगठन से हुआ करता है। यूरोप के कुछ देशों में, उदाहरणार्थ पोलैंड या अल्सेस-लोरेन में, जो भाषा के सबंध में आपस में झगड़े हुए हैं और उन के जो परिणाम हुए हैं उन से हमें शिक्षा लेनी चाहिए। परंतु वहाँ तो यह स्थिति थी कि विजेता और विजित के बीच के झगड़े थे। यहाँ यह दशा है कि यह झगड़े विजेता और विजित के बीच के नहीं हैं वरन् एक ही देश के निवासियों के बीच, और कुतूहल की बात तो यह है कि दोनों स्वतंत्रता के इच्छुक हैं।

मैं ने अपने प्रतिष्ठित मित्र मौलवी असगर साहब, संपादक रिसाला 'हिंदुस्तानी' की इच्छा और आग्रह से अपने कुछ स्फुट विचार असंबद्ध रूप में प्रकट कर दिए हैं। संभव है कुछ सज्जनों को मेरे विचारों से मतभेद हो परंतु मैं उन्हें यह विश्वास दिलाना चाहता हूँ कि मेरे यह विचार मैत्री-भाव से प्रेरित हैं।

( उर्दू 'हिंदुस्तानी' से )

( अनुवादक—रामचंद्र टंडन )

---

# हिंदी, उर्दू, हिंदुस्तानी

[ लेखक—श्रीयुत धीरेंद्र वर्मा, एम्० ए० ]

अपने देश की हिंदी-उर्दू समस्या उन महत्वपूर्ण समस्याओं में से एक है, जिस के निर्णय पर देश की भावी उन्नति बहुत कुछ निर्भर है।

आधुनिक साहित्यिक हिंदी के पक्ष में कई बातें कही जा सकती हैं—

१. शब्द-भंडार के लिए संस्कृत की ओर झुकने से हिंदी भारत की अन्य समस्त आधुनिक आर्य-भाषाओं, जैसे बँगला, मराठी, गुजराती आदि के निकट रहती है, क्योंकि ये समस्त भाषाएँ भी संस्कृत से ही अपना शब्द-कोष भर रही हैं।

२. नए विचारों को प्रकट करने के लिए बने-बनाए प्राचीन संस्कृत शब्दों को उठा लेने में सुभीता रहता है। तद्भव, देशी अथवा विदेशी शब्दों को ढूढ़ना कठिन होता है, फिर अक्सर ठीक शब्द मिलते भी नहीं। आधुनिक भारतीय आर्य-भाषाओं के शब्द-समूह को बढ़ाने के लिए संस्कृत का शब्द-समूह एक अक्षय्य तथा स्वाभाविक भंडार है।

३. संस्कृत शब्दों के प्रयोग से शैली में प्रौढ़ता तथा गरिमा आ जाती है तथा भाषा में एक साहित्यिक वातावरण उत्पन्न हो जाता है। हिंदुस्तानी शैली में यह बात नहीं आती। साधारण संसारी आदमी इस की महत्ता को भले ही अनुभव न करे किंतु साहित्यिक पुरुष इस संबंध में उपेक्षा नहीं कर सकता।

४. उन्नीसवीं शताब्दी से हिंदी शैली के संबंध में संस्कृत-मिश्रित हिंदी और हिंदुस्तानी लिखने के प्रयोग होते आ रहे हैं। इस प्रतियोगिता में निश्चित रूप से संस्कृत-गर्भित शैली की ही जीत रही है। पिछले पचास-साठ वर्षों में

हिंदी शैली स्थिर सी हो गई है अब फिर नए सिरे से व्यर्थ को वही पुराने प्रयोग क्यों आरंभ किए जावें ?

५. अंत में भारतीय मूल साहित्यिक भाषा संस्कृत के निकट रहने से हमारा संबंध प्राचीन भारतीय संस्कृति से अधिक दृढ़ तथा अटूट बना रहता है।

ऊपर दिए हुए तर्कों में बहुत कुछ तथ्य है किंतु इस के विरुद्ध भी कुछ बातें ध्यान देने योग्य हैं।

यह बिल्कुल सत्य है कि शब्द-भंडार के लिए संस्कृत की ओर झुकने से हिंदी भारत की अन्य आधुनिक आर्य-भाषाओं के निकट रहती है, किंतु अंतर्प्रांतीय संबंध के अतिरिक्त हिंदी का एक प्रांतीय पहलू भी है, जो कम महत्वपूर्ण नहीं है। राष्ट्रभाषा के पहलू के सामने हिंदी के प्रांतीय भाषा के पहलू को प्रायः भुला दिया जाता है। खड़ी बोली हिंदी का घर संयुक्त-प्रांत है तथा संयुक्त-प्रांत, बिहार, राजस्थान, मध्यभारत और हिंदुस्तानी मध्यप्रांत के हिंदुओं की यह साहित्यिक भाषा है। इन प्रांतों के मुसल्मानों और पंजाब तथा दिल्ली के हिंदू और मुसल्मान दोनों की साहित्यिक भाषा खड़ी बोली हिंदी की बहिन उर्दू है, जो संस्कृत-गर्भित न होकर फ़ारसी-अरबी-मिश्रित है। अब प्रश्न यह हो जाता है कि हिंदी को संस्कृत-गर्भित कर के हिंदी-भाषी प्रदेश की जनता के एक बड़े समूह से तथा पड़ोस के पंजाब और दिल्ली प्रांतों की प्रायः समस्त पढ़ी लिखी जनता की भाषा से दूर कर के सुदूरवर्ती बंगाल, गुजरात, महाराष्ट्र की भाषाओं के अधिक निकट रखना अधिक हितकर होगा या हिंदुस्तानी शैली की ओर झुकाव कर के बँगला, गुजराती आदि भाषाओं से दूर हो कर अपने घर के लोगों की उर्दू भाषा के अधिक निकट रखना अधिक उचित होगा। यह न भुलाना चाहिए कि भारतीय मुसल्मानी संस्कृति का केंद्र हिंदी-भाषी प्रदेश ही है। दिल्ली, आगरा, लखनऊ, संयुक्त-प्रांत में ही हैं, यहाँ ही मुसल्मानी विशाल साम्राज्य बने बिगड़े हैं और उन के खंडहर अब तक विलुप्त नहीं हो पाए हैं। अतः हिंदी को जितना अधिक उर्दू से मिलने-जुलने का अवसर मिलता है उतना गुजराती, बँगला आदि को नहीं मिलता। इन

अन्य भारतीय आर्य-भाषाओं के आगे इस तरह की समस्या आती ही नही अतः हिंदी की इस समस्या को सुलझाने मे इन भाषाओं की परिस्थिति विशेष सहायक नहीं होती।

फिर हिंदी-उर्दू समस्या केवल प्रांतीय समस्या ही नहीं है। यह एक भारतीय पहलू भी रखती है। यदि राष्ट्र-भाषा हिंदी संस्कृत-गर्भित हुई तो यह सच है कि गुजराती, बंगाली, मराठी तथा मदरासी भाइयों को ऐसी हिंदी के समझने में सुभीता होगा, किंतु सात-आठ करोड़ मुसल्मान भाइयों के प्रतिनिधियों के लिए तो ऐसी हिंदी संस्कृत के बराबर हो जायगी। उन की उर्दू के निकट तो हिंदुस्तानी हिंदी ही रह सकेगी। फिर यह वर्ग ऐसा नहीं है जिसे संस्कृत शब्द-समूह को सिखला सकना आसान हो। उर्दू धीरे-धीरे समस्त भारतीय मुसल्मानों की साहित्यिक भाषा होती जा रही है। बंगाल, गुजरात, महाराष्ट्र आदि सुदूरवर्ती प्रांतों की मुसल्मान जनता, धर्म मे इस्लाम धर्म को मानते हुए भी, भाषा की दृष्टि से अपने-अपने प्रांतों की भाषा पढ़ती लिखती थी किंतु अब प्रायः हर एक प्रांत के मुसल्मानों की प्रवृत्ति अपनी प्रांतीय भाषा को छोड़ कर उर्दू को अपनाने की ओर हो रही है। इस प्रवृत्ति से हिंदी, बँगला, गुजराती आदि और उर्दू के बीच में भेद की भीति और भी अधिक ऊंची तथा दृढ़ होती जा रही है।

यह हिंदी-उर्दू को द्विभाषा-समस्या हिंदी-भाषी प्रदेशों, विशेषतया संयुक्त-प्रांत, के लिए बड़ी विकट समस्या है। निकट भविष्य में जब भारत की प्रांतीय भाषाओं मे प्राइमरी स्कूलों से लेकर यूनीवर्सिटी तक की पढ़ाई होगी उस समय यूनीवर्सिटी के अध्यापक किस भाषा मे अपने मुसल्मान और हिंदू विद्यार्थियों को इतिहास, तर्कशास्त्र, वनस्पति-शास्त्र आदि विषयों पर व्याख्यान दिया करेंगे ? हमारे प्रांत में हिंदू और मुसल्मानों की समस्त शिक्षा-संबंधी संस्थाएँ बिल्कुल अलग हो, यह भी तो बड़ी विचित्र बात होगी। प्रांतीय सरकार अपना कारबार भले ही हिंदी और उर्दू दोनों भाषाओं मे करती रहे किंतु प्रांतीय काउंसिल में किस भाषा में प्रस्ताव रक्खे जाया करेंगे और किस भाषा में उन पर वाद-विवाद होगा ? किस लिपि और भाषा मे समस्त सरकारी

और ग़ैर-सरकारी दफ़्तरों में लिखा पढ़ी हुआ करेगी ? वास्तव में परिस्थिति बड़ी उलझन की होगी।

मुसल्मानी दौर-दौरे के कारण कुछ दिनों पहले उर्दू राजभाषा थी। राजकाज से संबंध रखने वाले हिंदू भी उर्दू सीखते थे। उस समय संस्कृत पंडितों की और नागरी स्त्रियों तथा तिजारत पेशावालों की भाषा समझी जाती थी। राजनीतिक परिवर्तनों के साथ-साथ उर्दू का यह विशेष पद नष्ट हो गया तथा पढ़े-लिखे हिंदुओं की नई पीढ़ियों में खड़ी बोली हिंदी का पठन-पाठन बढ़ने लगा। इस समय पश्चिमी संयुक्त-प्रांत के कुछ हिस्सों तथा लखनऊ के इर्द-गिर्द कुछ खानदानों को छोड़ कर संयुक्त-प्रांत की शेष समस्त पढ़ी-लिखी हिंदू जनता की तथा पड़ोस के प्रांतों की हिंदू जनता की भी साहित्यिक भाषा हिंदी हो गई है। यद्यपि इस भूमि-भाग में समस्त पढ़े-लिखे मुसल्मान भाइयों तथा बहुत तेज़ी से घटते हुए पुराने प्रभावों से प्रभावित कुछ हिंदू घरानों की साहित्यिक भाषा अब भी उर्दू बनी हुई है। ऐसी परिस्थिति में भाषा-संबंधी कठिनाई का होना स्वाभाविक है।

अपने प्रांत के मुसल्मान भाइयों की साहित्यिक भाषा—उर्दू—के निकट रहने के अतिरिक्त हिंदी को हिंदुस्तानी की ओर झुकाए रखने के पक्ष में एक तर्क यह भी दिया जा सकता है कि ऐसा करने से हिंदी सर्वसाधारण की पहुँच के अंदर रहेगी। संयुक्त-प्रांत के गाँवों, क़स्बों तथा शहरों की साधारण जनता संस्कृत-गर्भित भाषा को उतनी आसानी से नहीं समझ सकती जितनी आसानी से वह प्रचलित तद्भव तथा विदेशी शब्दों से युक्त सरल हिंदी को समझ सकती है। साधारण जनता फ़ारसी-मिश्रित उर्दू को भी नहीं समझ सकती। हिंदी और उर्दू में से जो भाषा भी जनता तक अपनी पहुँच चाहती है उसे अपने को सरल बनाए रखना चाहिए। इस तर्क में बहुत कुछ तथ्य है किंतु यह बात केवल समाचार-पत्रों, उपन्यासों तथा साधारण नाटकों आदि की भाषा के संबंध में लागू हो सकती है। जब कभी गंभीर विषयों पर क़लम उठाना पड़ेगा तभी फ़ारसी या संस्कृत का सहारा लेना अनिवार्य हो जायगा। जनता के हित की दृष्टि से इस में विशेष अड़चन भी नहीं पड़ती क्यों कि यह

ग्रंथ-समूह सर्वसाधारण के लिए नहीं होता है और न साधारण जनता तक इस की पहुँच कराने की आवश्यकता ही पड़ती है। हिंदी को जनता की पहुँच के अंदर रखने में हिंदी का ही हित है। किंतु इस से हिंदी-उर्दू समस्या हल नहीं होती।

बहुत दिनों तक गंभीरता-पूर्वक विचार करने के बाद मैं इस निश्चित निर्णय पर पहुँचा हूँ कि हिंदी और उर्दू साहित्यिक भाषाओं को भविष्य में मिला कर अब एक भाषा नहीं किया जा सकता। जैसा मैं ऊपर कह चुका हूँ, बोल-चाल या साधारण साहित्य की हिंदी-उर्दू को जनता की पहुँच की दृष्टि से सरल बनाए रखने में इन्हीं भाषाओं का हित है। ऐसी सरल हिंदी और उर्दू का एक दूसरे के अधिक निकट रहना स्वाभाविक है किंतु भविष्य में हिंदी और उर्दू में दिन-दिन ऊँची से ऊँची श्रेणी का कार्य होना है, अतः ऐसे ऊँचे पाये की साहित्यिक हिंदी और उर्दू का एक दूसरे से, आज की अपेक्षा भी अधिक दूर हो जाना बिल्कुल स्वाभाविक है।

मुसल्मान भाइयों से यह आशा करना कि वे प्रांत की अधिकांश पढ़ी लिखी जनता की भाषा—हिंदी—को सीख सकेंगे दुराशा मात्र है। हिंदी-उर्दू की मिडिल परीक्षाओं से ले कर एम्० ए० की परीक्षाओं तक हिंदी मिडिल और हिंदी एम्० ए० में मुसल्मान विद्यार्थियों की संख्या देख कर भविष्य की प्रवृत्ति का पता स्पष्ट चल सकता है। रहीम और जायसी आदि के नाम ले कर मौखिक सहानुभूति दिखलाना दूसरी बात है। यह सच है कि उर्दू पढ़नेवाले हिंदू विद्यार्थियों की संख्या अभी भी पर्याप्त है किंतु यह दिन दिन घट रही है। वर्तमान काल की परिवर्तित परिस्थिति में हिंदुओं से भी यह आशा नहीं की जा सकती कि ये पहले की तरह बहुत दिनों तक उर्दू को अपनाए रहेंगे। नीचे की कक्षाओं में नागरी और उर्दू लिपि तथा एक दो दूसरी भाषा की किताबें प्रत्येक हिंदी या उर्दू जाननेवाले को पढ़ा देने से भी साहित्यिक हिंदी और उर्दू के भेद की समस्या हल नहीं होती।

मेरी अपनी दृढ़ धारणा तो यह हो गई है कि देवनागरी लिपि तथा हिंदी भाषा भारतीय लिपि तथा भाषा हैं, अतः संयुक्त-प्रांत आदि भूभागों में

रहनेवाले प्रत्येक व्यक्ति को, चाहे वह हिंदू हो या मुसलमान, अंग्रेज हो या यहूदी, पारसी हो या मदरासी देवनागरी लिपि और हिंदी भाषा को अपनी राष्ट्रीय लिपि और भाषा समझ कर सीखना चाहिए। मुसलमान भाई यदि चाहें तो अपनी संस्कृति और धर्म को सुरक्षित रखने के लिए फारसी लिपि और भाषा को भी अपने बच्चों को सिखा सकते हैं। इस की उन्हें पूर्ण स्वतंत्रता होनी चाहिए। जब तक वे इस के लिए राज़ी न हों तब तक यही एक उपाय है कि हिंदी-भाषी प्रदेशों के ८५ फ़ी सदी हिंदू, हिंदी और देवनागरी लिपि को अपनावें और १५ फ़ी सदी मुसलमान भाई उर्दू को अपनाए रहें। भविष्य आप ही इस संबंध मे फैसला कर देगा। जो हो मैं प्रत्येक पढ़े लिखे हिंदू बालक को उर्दू भाषा और फारसी लिपि का अनिवार्य रूप से सिखलाया जाना या उर्दू के निकट जाने के उद्देश्य से साहित्यिक हिंदी की प्रौढ़ शैली को नष्ट कर उसे हिंदुस्तानी बनाना अस्वाभाविक तथा अनावश्यक समझता हूँ। विशेष-तया जब इस से साहित्यिक हिंदी और उर्दू के भेद को दूर करने में कोई भी सहायता नहीं मिलती।

---

# जायसी और प्रेमतत्व

[ लेखक—पंडित परशुराम चतुर्वेदी, एम्० ए०, एल्-एल्० बी० ]

[ १ ]

जायसी की रचना 'पद्मावत' की प्रेम-गाथा द्वारा अथवा उन के ग्रंथ 'अखरावट' में वर्णन किए गए सिद्धांतों द्वारा जिस प्रेमतत्त्व का परिचय मिलता है वह वास्तव में बहुत ही उच्च व गंभीर है और उस के महत्त्व का पता हमे पहले-पहल उस समय चलता है जब कि, हीरामन तोता द्वारा पद्मावती के रूप व गुण का संक्षिप्तमात्र समाचार पाते ही, राजा रतनसेन उस के प्रेम मे पड़ कर कह उठता है—

तीनि लोक चौदह खंड, सबै परै मोहिं सूझि।
प्रेम छाँडि नहिं लोन किछु, जो देखा मन बूझि ॥[1]

अर्थात् अब मुझे तीनों लोक और चौदहों भुवन प्रत्यक्ष हो गए और मैं ने अपने मन मे समझ बूझ कर देख लिया कि वास्तव में प्रेम के समान कोई भी वस्तु सुंदर नहीं हो सकती। अभिप्राय यह है कि संसार की किसी भी वस्तु में ऐसी सुंदरता नहीं मिल सकती जो प्रत्येक स्थिति अथवा दशा मे भी एक समान हो कर वर्त्तमान रहे। यह प्रेम की ही विशेषता है कि,

मुहमद बाजी प्रेम कै, ज्यों भावै त्यों खेल।
तिल फूलहि के संग ज्यों, होइ फुलायल तेल ॥[2]

अर्थात् प्रेम की बाजी किसी प्रकार भी खेली जाय उस में लाभ ही लाभ है जैसे तिल के दाने, फूलों के सहवास के उपलक्ष मे यदि पेरे भी जाते

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली' ( काशी नागरी प्रचारिणी सभा ), पृ० ४२।

[2] वही, पृ० २८।

है तो अंत में उन का रूप सुगंधित तेल बन कर ही प्रकट होता है प्रेम के कारण अथवा प्रेम का परिणाम-स्वरूप दुख हो ही नहीं सकता इस का तो नियम ही है कि—

प्रेम के आगि जरै जौं कोई।
दुख तेहि कर न अँबिरथा होई॥[1]

अर्थात् प्रेम की ज्वाला में अपने को भस्मसात् कर देने वाले का दुःख कभी व्यर्थ नहीं जाता। उस के दुःखों के साथ ही साथ सुख भी लगा ही रहता है जिस कारण उस के आनंद में बाधा नहीं पड़ पाती और—

दुख भीतर जो प्रेम-मधु राखा।
जग नहिं मरन सहै जो चाखा॥[2]

अर्थात् प्रेम की पीर के साथ ही जो माधुर्य अनुभव में आता है उस का स्वाद इतना तीव्र होता है कि उस के सामने संसार में मरण तक का कष्ट हँसते-खेलते सह लेना कोई असंभव बात नहीं। इस कारण प्रेम नितांत रूप से सदा एक-सम समझा जाता है और इस की एकरसता ही इस के वास्तविक सौंदर्य का कारण है। इस अनुपम गुण के ही संयोग से—

मानुप प्रेम भएउ बैकुंठी।
नाहित काह छार भर मूठी॥[3]

अर्थात् इस प्रेम के ही कारण मनुष्य अमरत्व तक प्राप्त कर लेता है, नहीं तो इस 'मूठी' भर छार मात्र से बने हुए मिट्टी के पुतले से हो ही क्या सकता था? अतएव कवि को इस बात पर पूर्ण विश्वास है कि—

प्रेम-पंथ जौं पहुँचे पारा।
बहुरि न मिलै आइ एहि छारा॥[4]

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली' ( का० ना० प्र० स० ), पृ० ६९।

[2] वही, पृ० ४२।

[3] वही, पृ० ७६।

[4] वही, पृ० ६६।

अर्थात् जो मनुष्य प्रेममार्ग का पथिक होकर पार पहुँच गया वह फिर मिट्टी में ही मिलने के लिए इस क्षणभंगुर शरीर को धारण कर नहीं सकता। वह अमर हो जाता है।

परतु प्रेम जितना ही सुंदर और मनोहर है उतना ही उस का मार्ग भी विकट और दुर्गम है क्योंकि इस पर चलने वाले के लिए यह आवश्यक है कि वह अपने साधन की सरलता अथवा कठिनता को अपने विचार से एक दम निकाल दे और ऐसा करने के कारण प्रायः देखा गया है कि उस के मार्ग का ढंग ही विचित्र हो जाता है। वह जितना ही उलटे रास्ते से चले और जितना ही कष्ट झेले उतना ही अपने को, उद्देश्य की पूर्त्ति करता हुआ, पाता है। इसी लिए कवि का कहना भी है कि—

उलटा पंथ प्रेम के बारा।
चढ़ै सरग जो परै पतारा॥[1]

अर्थात् प्रेम का मार्ग ही विपरीत है क्योंकि इस के द्वारा स्वर्ग पर जाने के अधिकारी वही बन सकते हैं जिन्हों ने पहले अपने को पाताल में डाल दिया हो। इस का अनुसरण करने के प्रथम ही यह समझ लेना आवश्यक है कि अब हमें अपने दुःख-सुख की कोई परवा नहीं करना है। सिंहल-द्वीप जाते समय मार्ग में पड़ने वाले विस्तृत समुद्र को पार करने की कठिनाइयों का ब्यौरा, केवट द्वारा, सुन कर, प्रेमी राजा रतनसेन इसी लिए सहसा कह उठता है कि—

राजै कहा कीन्ह मैं प्रेमा।
जहाँ प्रेम कहँ कूसल खेमा॥[2]

अर्थात् जब मैंने प्रेम का मार्ग ग्रहण कर लिया तो अब कुशल क्षेम के लिए किसी प्रकार की आशा करना ही व्यर्थ है क्योंकि नियमानुसार प्रेम के रहते कुशल क्षेम का होना असंभव सी बात है। प्रेम करनेवाले को दुख झेलना

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली', ( का० ना० प्र० सभा ), पृ० १०६।

[2] वही, पृ० ६७।

हो पड़ेगा कवि ने इस बात को स्पष्ट करते हुए कई स्थलों पर बहुत से उदाहरण भी दिए हैं। जैसे—

प्रेम-फाँद जो परा न छूटा।
जीउ दीन्ह पै फाँद न टूटा॥
गिरगिट छंद धरै दुख तेता।
खन खन पीत रात खन सेता॥
जान पुछार जो भा बनबासी।
रोंव रोंव परे फँद नगबासी॥
पाँखन्ह फिरि फिरि परा सो फाँदू।
उड़ि न सकै अरुझा भा बाँदू॥
'मुयों मुयों' अहनिसि चिल्लाई।
ओही रोस नागन्ह धै खाई॥
पंडुक, सुआ, कक वह चीन्हा।
जेहि गिउ परा चाहि जिउ दीन्हा॥

तीतिर-गिउ जो फाँद है, नित्ति पुकारै दोख।
सो कित हँकारि फाँद गिउ (मेलै) कित मारे होइ सोख॥[1]

जानहिं भौंर जो तेहि पथ लूटे।
जीउ दीन्ह औ दिएहु न छूटे।

अथवा,

ओहि पथ जाइ जो होइ उदासी।
जोगी, जती, तपा सन्यासी॥
भोग किए जौं पावत भोगू।
तजि सो भोग कोइ करत न जोगू॥

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली', (का० ना० प्र० स०), पृ० ४३।

साधन्ह सिद्धि न पाइये, जौ लगि सधै न तप्प।
सोपै जाने बापुरा, करै जो सीस कलप्प॥

का भा जोग-कथनि के कथे।
निकसै घिउ न बिना दधि मथे॥
जौ लहि आप हेराइ न कोई।
तौ लहि हेरत पाव न सोई॥
प्रेम पहार कठिन विधि गढ़ा।
सो पै चढै जो सिर सौं चढा॥
पंथ सूरि कर उठा अँकूरू।
चोर चढै की चढ मंसूरू॥[1]

और—

ना जेइ भएउ भौर कर रंगू।
ना जेइ दीपक भएउ पतंगू॥
ना जेइ करा भृंग कै होई।
ना जेइ आपु मरै जिउ खोई॥
ना जेइ प्रेम औटि एक भएऊ।
ना जेहि हिये माँझ डर गएऊ॥
तेहि का कहिय रहब जिउ, रहै जो पीतम लागि।
जौं वह सुनै लेइ धँसि, का पानी का आगि॥[2]

अर्थात् प्रेम के फंदे में जो पड़ गया वह कभी नहीं छूटता। प्राण दे देने पर भी उस के फंदे का टूट जाना कठिन है। गिरगिट को अनेक कष्ट झेल कर भी क्षण-क्षण पर पीले, लाल अथवा श्वेत रंग का होना पड़ता है। मोर को वन में रहकर अपना रोम-रोम नागपाश में डालना पड़ता है, जिस के कारण उस के पंख पर फंदे के चिह्न तक पड़ जाते हैं और वह वंदी हो कर उड़ने में असमर्थ हो जाता है, वह रात-दिन "मुयों" "मुयों" कहकर चिल्लाया

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली', ( का० ना० प्र० स० ), पृ० ५५।

[2] वही, पृ० १०७।

करता है और क्रोध में आ कर दौड़-दौड़ कर साँपों को खाता फिरता है। इस फंदे का चिह्न, इसी प्रकार, पंडुक तोते और नीलकंठ पक्षियों के भी गले में पड़ा दीखता है जिस के कारण उन्हें प्राण तक निछावर करने पड़ते हैं और तीतर के गले पर दीखने वाला चिह्न इतना अशुभ-सूचक है कि या तो उस के द्वारा इसे बंधन स्वीकार करना पड़ता है अथवा मुक्त होने पर भी लड़कर मरना पड़ता है अर्थात् इसे कहीं भी शांति नहीं मिलती। फिर भ्रमर तो इस मार्ग का पथिक हो कर एक दम लुट ही जाता है, उसे प्राणों की आहुति देने पर भी छुटकारा नहीं मिलता। इसी लिए इस मार्ग का अनुसरण भरसक उसी को करना चाहिए जो उदासी, योगी, यती, तपस्वी अथवा संन्यासी हो, क्योंकि भोग-विलास में पड़े हुए को ही यदि यहाँ सफलता मिल सकती तो ये लोग भोगों का त्याग कर कठिन व्रत की साधना करने पर आरूढ़ नहीं होते। प्रेम-प्राप्ति की सिद्धि केवल साध करने मात्र से नहीं हो सकती इस के साथ-साथ तप की साधना भी आवश्यक है। इसे वही अनुभव कर पाता है जो अपने शीश को पहले धड़ से अलग कर डालता है। केवल कथनी कथने से कुछ नहीं होता। घी के निकालने के लिए दही को पहले भली भाँति मथने की आवश्यकता पड़ती है। जब तक अपने आप को भी, ढूँढते-ढूँढते कोई न खो दे तब तक उसे पा ही नहीं सकता। प्रेम के पहाड़ की रचना ही कुछ ऐसी अनोखी है कि उस पर चढ़नेवाले को पैरों द्वारा न चलकर सिर के बल जाना पड़ता है। यह वास्तव में, सूली का मार्ग है जिस पर या तो चोर चढ़ाया जाता है अथवा मंसूर ऐसे मनुष्य का बलिदान होता है। बात यह है कि जिस ने भ्रमर का रंग धारण नहीं किया, जो दीपक देख कर पतंग नहीं बन गया, जिस पर भृंग का प्रभाव नहीं पड़ा अथवा जिस ने अपने प्राणों का उत्सर्ग नहीं कर दिया और न जो प्रेम के कारण तपाया जा कर एक हो गया अथवा जिस के हृदय से भय का लोप न हुआ उसे प्रियतम के प्रति सच्चा अनुराग हो ही नहीं सकता और न वह उस के लिए आग या पानी में पड़ सकता है।

प्रेमी की अवस्था ही विचित्र हो जाती है। प्रेम के प्रभाव द्वारा अभि-

भूत होकर उस की मनोवृत्ति इस प्रकार बदल जाती है कि उसे हित-अनहित की बातों की पहचान तक नहीं रह जाती और वह—

उपजी प्रेम-पीर जेहि आई,
परबोधत होइ अधिक सो आई।
अमृत बात कहत विष जाना,
प्रेमक बचन मीठ कै माना।[1]

अर्थात् जिस के हृदय में प्रेम की कसक बैठ गई उसे यदि समझाया बुझाया जाय तो उस पर प्रभाव उलटा ही पड़ा करता है और पीड़ा कम होने की जगह बढ़ने लगती है। प्रेम के आवेश में उसे भली से भली बात बुरी जान पड़ती है और वह केवल प्रेमसंबंधी वार्त्तालाप को ही अपने अनुकूल समझा करता है। वह अपने शरीर तक की रक्षा के विचार से इस प्रकार उदासीन हो जाता है कि उसे किसी बात की परवा ही नहीं रहती। क्योंकि—

जेहि के हिये प्रेम-रंग जामा।
का तेहि भूख नींद बिसरामा॥[2]

अर्थात् जिस के हृदय में प्रेम ने रंग जमा लिया उस के लिए भूख, निद्रा अथवा विश्राम का आना असंभव है। उसे शांति मिल ही नहीं सकती। उस की मानसिक स्थिति का वर्णन करता हुआ स्वयं राजा रतनसेन पद्मावती से कहता है कि—

सुनु, धनि! प्रेम-सुरा के पिए।
मरन जियन डर रहै न हिए॥
जेहि मद तेहि कहाँ संसारा।
की सो घूमि रह की मतवारा॥
सो पै जान पियै जो कोई।
पी न अघाइ जाइ परि सोई॥

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली', ( का० ना० प्र० सभा ), पृ० ५६।

[2] वही, ( का० ना० प्र० सभा ), पृ० ६२।

जा कँह होइ बार एक लाहा ।
रहै न आहि बिनु आही चाहा ॥
अरथ दरब सों देइ बहाई ।
की सब जाहु, न जाइ पियाई ॥
रातिहु दिवस रहै रस-भीजा ।
लाभ न देख न देखै छीजा ॥[1]

अर्थात् हे प्यारी, प्रेम वास्तव मे, मदिरा के समान है जिस का पान करते ही जीवन मरण तक का भय एक दम जाता रहता है, जिस ने एक बार भी इसे पी लिया उस के लिए यह संसार कुछ भी नहीं है और वह मद के कारण मतवाला होकर डोलता फिरता है। इस की मादकता का प्रभाव वही जानता है जो इसे पीता है और पीकर तृप्त होना नहीं जानता बल्कि पीते पीते निद्रा में मग्न हो जाता है। जिसे एक बार भी इस की प्राप्ति हो गई वह इस के बिना रह ही नहीं सकता और सदा इस के लिए अधीर हुआ फिरता है। अपनी सारी संपत्ति को तिलांजलि देकर मानो वह मन मे ठान लेता है कि चाहे सब कुछ चला जाय किंतु मैं इस रस का आस्वादन नहीं छोड़ सकता। अतएव रात दिन वह इसी रस मे अपने को भिगोये रहा करता है और अपने लाभ अथवा हानि की ओर कुछ भी ध्यान नहीं देता। प्रेमी अपने को, एक प्रकार से एक दम खोकर, अपना अस्तित्व ही नष्ट कर देता है जिसे स्पष्ट करते हुए जायसी ने राजा रतनसेन की अवस्था का चित्र इस प्रकार खींचा है—

बूँद समुद्र जैस होइ मेरा ।
गा हेराइ अस मिलै न हेरा ॥
रंगहि पान मिला जस होई ।
आपहि खोइ रहा होइ सोई ॥[2]

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली,' ( का० ना० प्र० स० ), पृ० १५४ ।

[2] वही, पृ० १०८ ।

अर्थात् जिस प्रकार बूंद का समुद्र में मिलन हो जाय और वह ढूंढने पर भी न मिल सके अथवा जिस प्रकार पान का पत्ता रंगों में मिल कर अपना अस्तित्व खो बैठे उसी भाँति राजा ने अपने को खोकर प्रेम में मिला दिया और प्रेमी एवं प्रेमपात्र मानो दो से एक हो गए। प्रेम के प्रभाव का इस से उत्कृष्ट उदाहरण और क्या हो सकता है ?

[ २ ]

जायसी के अनुसार, इस प्रकार, प्रेम एक नित्य, सुंदर, एक-रस एवं एकांतिक आनंदप्रदायक पदार्थ है जिस के उपलक्ष में प्रेमी को भाँति-भाँति के कष्ट झेलने पड़ते हैं और, यदि अवसर आ जाय तो, इस के लिए अपने प्राणों तक की आहुति देना अनिवार्य हो जाता है। प्रेम की मनोवृत्ति इतनी प्रबल है कि वह सदा एक-भाव बनी रहने के लिए प्रेमी को बाध्य किए रहती है, जिस से उस का सारा जीवन ही एकोन्मुख एवं एकनिष्ठ हो जाता है और वह दूसरे किसी काम का नहीं रह जाता है। वह अपने को अपने प्रेमपात्र के हाथ सदा के लिए बेच-सा देता है, जिस कारण उस के छोटे-बड़े सभी काम इस एक ही निमित्त से किए गए जान पड़ते हैं और वह प्रेम से भिन्न किसी दूसरी बात की ओर जा ही नहीं सकता। वह रात दिन प्रेम के नशे में चूर अथवा प्रेम के आनंद में विभोर हुआ रहता है और उसे अपनी सुध तक नहीं रह जाती। प्रेम का प्याला एक बार होठों लगते ही प्रेमी का मानो कायापलट सा हो जाता है और वह यकायक अपनी वर्त्तमान अवस्था का परित्याग कर एक विचित्र जगत में प्रवेश करता है, जहाँ की सारी वस्तुएं उस के मानसिक रंग में ही रंजित होने के कारण, अपने अभीष्ट मनोराज्य का स्थापित करना उस के लिए सुलभ प्रतीत होने लगता है और वह अपने उद्देश्य की पूर्ति के साधन में सहसा आत्म-समर्पण कर बैठता है। अतएव उस के सभी कार्य, श्वास-प्रश्वास अथवा जीवन-मरण तक इसी के हेतु निश्चित हो जाते हैं और इस के प्रभाव द्वारा पूर्णतः अभिभूत होने के कारण वह इस के मार्ग की बाधाओं को एकदम तुच्छ गिनने लगता है।

प्रेम के मनोवृत्ति के अंतर्गत, जायसी के अनुसार, किसी पदार्थ के आत्मसात् करने की अभिलाषा अथवा चाह का होना परमावश्यक है और इस बात को उन्हों ने हीरामन तोता द्वारा पद्मावती का रूप-वर्णन कराकर राजा रतनसेन के हृदय में तथा राजा रतनसेन के प्रेम एवं प्रयत्न की कथा कहला कर पद्मावती के मन में एक दूसरे को देखने के लिए तीव्र उत्कंठा की उत्पत्ति द्वारा स्पष्ट किया है। यह दर्शन की लालसा, उसी प्रकार, राघव चेतन द्वारा पद्मावती की प्रशंसा सुनने के उपरांत बादशाह अलाउद्दीन के हृदय में उत्पन्न हुई चाह के समान नहीं है। क्योंकि जिस वस्तु को अपनाने के लिए राजा रतनसेन उत्सुक होता है वह उस के लिए वास्तव में एक अपनी ही चीज़ है जो दुर्भाग्यवश 'सात समुंदर पार' पड़ गई है और जिस की सूचना उस के लिए, एक बार फिर से स्मरण करा देने का ही काम करती है, उस का कोई नवीन परिचय नहीं देती। परंतु अलाउद्दीन की अभीष्ट वस्तु एक दूसरे राजा की अपनी विवाहिता पत्नी है, जिस का वर्णन सुनकर वह एक प्रकार की कामवासना की तृप्ति के निमित्त यकायक अधीर हो जाता है। अलाउद्दीन की चाह उस की भोगलिप्सा से रंजित होने के कारण वास्तविक प्रेम के महत्व को नहीं पहुँचती, किंतु राजा रतनसेन की अभिलाषा का आधार, कोई रहस्यपूर्ण पूर्व-संबंध होने के कारण, उस की दर्शनोत्कंठा का रूप आरंभ से ही विरह-रंजित सा दीख पड़ता है, जिस के कारण हम राजा रतनसेन के पूर्वानुराग को ही पूर्ण वियोग में परिणत पाते हैं।

उक्त रहस्यपूर्ण पूर्व-संबंध का परिचय जायसी ने स्पष्ट शब्दों में कहीं नहीं किया है, जिस कारण, सच्चे एकनिष्ठ प्रेम के लिए पहले किसी एक निर्दिष्ट भावना का होना परमावश्यक मानकर, उस के अभाव में, राजा रतनसेन का केवल रूपवर्णन सुनते ही विरह के वशीभूत हो जाना अनुपयुक्त एवं नक़ली तक समझा गया है।[१] परंतु, वास्तव में, ऐसा समझना ठीक नहीं जान पड़ता क्योंकि पहले तो जायसी ने अपनी प्रेमगाथा की रचना प्रधानतः भार-

---

[१] 'जायसी-ग्रंथावली', ( का० ना० प्र० सभा ), भूमिका-भाग, पृ० २८-२९।

तीय पद्धति के ही अनुसार की है और प्रायः सारी सामग्री तक भारतीय भांडार से ही लिया है, जिस कारण उन के मुस्लिमधर्मावलंबी होते हुए भी इस रचना मे हिंदुओं के जन्मांतरवाद की छाया का पड़ना कोई आश्चर्यजनक बात नहीं है। दूसरे जिस प्रेमतत्त्व को स्पष्ट करने के लिए उन्हों ने इस रचना का आरंभ किया था वह मूलतः ईश्वरोन्मुख प्रेम है जो कि सारे ब्रह्मांड के मूलाधार जगन्नियंता परमेश्वर के प्रति उद्दिष्ट होने के कारण 'धरम क प्रीति' बनकर सब के हृदय में एक समान ही आविर्भूत हो सकता है और जिस मे, सूफी-संप्रदायवालों के सिद्धांतानुसार, परमात्मा से बिछुड़ी हुई जीवात्मा की विरह-व्यथा का आरंभ से ही वर्त्तमान रहना अनिवार्य-सा है। जायसी ने इन दोनों कारणों के संकेत अपने ग्रंथ 'पद्मावत' में दिए हैं किंतु, उन के उद्देश्यानुसार, प्रधानता दूसरे को ही मिली है। अतएव प्रेमतत्त्वविषयक जायसी की विशिष्ट भावना को ध्यान में रखते हुए उन के कथा-वर्णन के किसी अंश को सहसा अस्वाभाविक बतला देना भ्रम-रहित नहीं कहा जा सकता।

उक्त पूर्व-संबंध की ओर संकेत करते समय जायसी ने राजा रतनसेन के निमित्त पद्मावती का पूर्वनिश्चित संबंध तथा पद्मावती के लिए राजा रतन-सेन का पूर्वनिश्चित संबंध, इन दोनों बातों, के विषय मे उल्लेख किया है। राजा रतनसेन के बचपन में ही उस की सामुद्रिक रेखाओं को देखकर पंडित कह देता है कि—

> रतनसेन यह कुल निरमरा।
> रतनजोति मनि माथे परा॥
> पदुम पदारथ लिखी सो जोरी।
> चाँद सुरुज जस होइ अँजोरी॥[1]

अर्थात् यह रतनसेन अपने कुल को उच्च बनानेवाला है, इस के मस्तक पर एक विशेष ज्योतिस्वरूप चिह्न दिखलाई देता है। इस कारण इस की जोड़ी के लिए पद्मपदार्थ (पद्मावती) निश्चित है और इन दोनों का संयोग सूर्य-चंद्रमा

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली' ( का० ना० प्र० सभा ), पृ० ३२।

के संयोग के समान उजियाला कर देगा इसी प्रकार पद्मावती का 'सपन बिचारू' बतलाती हुई उस की सखी कहती है कि—

पच्छिउं खंड कर राजा कोई।
सो आवा बर तुम्ह कहँ होई॥

. . .

चाँद सुरुज सौं होइ बियाहू।
बारि बिधंसब बेधब राहू॥
जस ऊषा कहँ अनिरुध मिला।
मेटि न जाइ लिखा पुरबिला॥[1]

अर्थात् तुम्हारे स्वप्न का हाल जानकर यह प्रतीत होता है कि पश्चिम देश का कोई राजा आया है, वही तुम्हारा वर होनेवाला है। तभी सूर्य और चंद्रमा का मिलन होगा और सारी विघ्न बाधाएँ नष्ट हो जायँगी। यह संयोग भी उसी प्रकार पूर्वलिखित और अवश्यंभावी है जिस प्रकार प्रसिद्ध ऊषा और अनिरुद्ध का समागम था। यह किसी भी प्रकार मिटाए मिट नहीं सकता। इन बातों से स्पष्ट जान पड़ता है कि कवि, यहां पर राजा रतनसेन एवं पद्मावती के पारस्परिक प्रेम का कारण उन के पूर्व-विधानविहित नियमों अथवा पूर्व-संस्कारों के ही अंतर्गत निर्दिष्ट करने का प्रयत्न कर रहा है।

इसी प्रकार, प्रेमद्वारा अभिभूत राजा रतनसेन के हृदय मे ढाढ़स उत्पन्न कर के, उसे विचलित होने से बचाने के लिए, जो बातें सिंहलद्वीप के देव-मंडप में 'सबद अकूत' अथवा आकाशवाणी द्वारा, कहलाई गई हैं उन से भी पता चल जाता है कि कवि के विरहसंबंधी क्या विचार हैं तथा प्रेम और विरह के वास्तविक रहस्य का उद्घाटन वह किस प्रकार करता है। जैसे—

प्रेमहिं माँह विरह रसरसा।
मैन के घर मधु अमृत बसा॥[2]

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली' ( का० ना० प्र० सभा ), पृष्ठ ९२।

[2] वही, पृ० ७६।

अर्थात् जिस प्रकार मोम के घर अथवा मधुकोश में अमृतरूपी मधु संचित रहा करता है उसी प्रकार प्रेम के अंतर्गत विरह भी निवास करता है। विरह को सदा सच्चे प्रेम के भीतर निहित समझना चाहिए, क्योंकि, कवि के अनुसार, वास्तव में विरह ही वह मूल पदार्थ है जिस में अमरत्व का गुण वर्त्तमान है और जिस के लिए प्रेम का आविर्भाव हुआ करता है। दूसरे शब्दों में प्रेम का अस्तित्व यदि है तो वह विरह के ही कारण है क्योंकि वही प्रेम का सार है। अतएव, 'धरम क प्रीति' अर्थात् सच्चे प्रेम की उत्पत्ति के साथ ही विरह का भी जाग्रत होना कोई आश्चर्य की बात नहीं और न, इसी लिए, "रूप वर्णन सुनते ही रतनसेन के प्रेम का जो प्रबल और अदम्य स्वरूप दिखाया गया है"[1] वह अनुपयुक्त ठहराया जा सकता है। कवि का उद्देश्य 'पद्मावत' में राजा रतनसेन अथवा पद्मावती को, वस्तुतः, साहित्यिक नायक अथवा नायिका के रूप में चित्रित करने का नहीं था इस लिए पूर्वानुराग में भी पूर्ण विरह के लक्षणों का अनुभव कर दोषारोपण करना ठीक नहीं।

जायसी ने अपने निर्दिष्ट प्रेममार्ग को इस विरह के ही कारण अत्यंत विकट एवं दुर्गम भी बतलाया है क्योंकि विरह, इन के अनुसार, संसार की सभी कठोर वस्तुओं से भी कठोर एवं क्रूरतापूर्ण है। विरह को वे एक प्रकार की प्रचंड ज्वाला के समान बतलाते हैं और कहते हैं कि—

जग महँ कठिन खड़ग कै धारा।
तेहि तें अधिक विरह कै झारा॥[2]

अर्थात् संसार में सब से कठिन वस्तु तलवार की धार हुआ करती है किंतु विरह की ज्वाला उस से भी कहीं अधिक प्रबल और कष्टदायक सिद्ध होती है। इन दोनों में कोई समानता ही नहीं।

बिरहा कठिन काल कै कला।
विरह न सहै काल बरु भला॥

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली' (का० ना० प्र० स०), पृष्ठ ३९ ( भूमिका भाग )।

[2] वही, पृष्ठ ६९।

काल काढि जिउ लेइ सिधारा
बिरह-काल मारे पर मारा ॥
बिरह आगि पर मेलै आगी ।
बिरह घाव पर घाव बजागी ॥
बिरह बान पर बान पसारा ।
बिरह रोग पर रोग सँचारा ॥
बिरह साल पर साल नवेला ।
बिरह काल पर काल दुहेला ॥[1]

अर्थात् विरह क्रूर काल का ही रूप है तब भी काल का आक्रमण सहा जा सकता है, परंतु विरह नहीं सहा जाता। इस का कारण यह है कि काल तो केवल प्राणों को ही लेकर चला जाता है, किंतु विरह मरे हुए को भी मारने पर उद्यत रहा करता है। यह आग पर अधिक आग डाल देता है, घावों पर घाव पैदा करता है, वाण पर वाणों की बौछार किया करता है, रोग पर नए रोग बढ़ाता है, कसक के अंदर कसक चुभाता रहता है, जिस कारण इस का प्रभाव काल के भी ऊपर काल के आक्रमण के समान है। विरह के बराबर, मनुष्य के लिए, कोई भी वस्तु असह्य नहीं।

परंतु, जायसी के अनुसार, उपरोक्त विरहतत्व की व्यापकता केवल मानवजाति तक ही सीमित नहीं समझी जा सकती। यह विरह ब्रह्माण्ड के अन्य अंशों तक भी अपना प्रभाव डाले बिना नहीं रहता। यह एक वज्राग्नि है और—

बिरह के आगि सूर जरि काँपा ।
रातिहि दिवस जरै ओहि तापा ॥
खिनहि सरग खिन जाइ पतारा ।
थिर न रहै एहि आगि अपारा ॥[2]

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली' ( का० ना० प्र० सभा ), पृ० ११५ ।

[2] वही, पृ० ८४ ।

अर्थात् विरहाग्नि की ज्वाला के ही प्रभाव में आकर स्वयं सूर्य तक रात दिन जलता और काँपता रहता है। एक क्षण के लिए भी वह स्थिर नहीं रहता बल्कि कभी स्वर्ग और कभी पाताल की ओर उस का आना-जाना लगा रहा करता है। जायसी ने कहीं कहीं प्राकृतिक वस्तुओं को विरही रतनसेन के व्यथित हृदय, नागमती के अश्रुबिंदु अथवा विरहयन्त्रादि के द्वारा भी प्रभावित होना दिखलाया है, जिस कारण किसी किसी ने केवल इतना ही समझा है कि उन का अभिप्राय इस "हृदयहारिणी और व्यापकत्व-विधायिनी पद्धति" द्वारा "बाह्य प्रकृति को मूल आभ्यतर जगत् का प्रतिबिंब सा[1]" दिखाना मात्र था। किंतु ऐसा समझना उचित नहीं जान पड़ता क्योंकि उपरोक्त अवतरण से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि कवि को ब्रह्मांड की वस्तुएं, वास्तव में, अपने मूल-कारण परमात्मा से बिछुड़ी हुई होने के कारण, स्वयं भी विरह-व्यथित सी समझ पड़ रही हैं। जायसी की इस समझ का स्पष्टीकरण गोस्वामी तुलसीदास की निम्नलिखित पंक्तियों से भी किया जा सकता है। जैसे—

> बिछुरे ससि रवि, मन ! नयननि तें पावत दुख बहुतेरो।
> भ्रमत स्रमित निसि दिवस गगन महँ तहँ रिपुराहु बड़ेरो॥
> जद्यपि अति पुनीत सुरसरिता तिहुँ पुर सुजस घनेरो।
> तजे चरन अजहूँ न मिटत नित बहिबो ताहू केरो॥[2]

अर्थात् ऐ मन ! स्वयं चंद्रमा एवं सूर्य तक उन (विराट्-स्वरूप परमात्मा की) आँखों से विमुक्त होने के कारण ही अनेक दुःख झेलते रहते हैं; वे आकाश में घूम-घूम कर रात दिन थकते रहते हैं और अपने प्रबल शत्रु राहु का भय भी उन्हें सदा बना रहता है। इसी प्रकार यद्यपि गंगा नदी अत्यंत पवित्र है और उस का यश भी चारों ओर फैला हुआ है, किंतु उक्त भगवान् के चरणों से अलग हो जाने के ही कारण उस का भी व्यग्र होकर निरंतर बहते रहना आज तक नहीं छूट पाया है।

---

[1] 'जायसी-ग्रंथावली' (का० ना० प्र० स०) (भूमिका भाग), पृ० ४७।

[2] 'तुलसी-ग्रंथावली' (का० ना० प्र० सभा), खंड २, पृ० ५०९।

अर्थात् मूसा, दाऊद, ईसा और मोहम्मद को। ये चारों पैग़ंबर भी हैं। इन के अतिरिक्त और बहुत से पैग़ंबर हैं। अब मुसल्मानी मत का कथन चलता है।

मदीना और मक्का से संबद्ध अरब प्रदेश तथा तुर्किस्तान मे प्रतिमा-पूजन का बड़ा बल था। तुर्क-प्रदेश के ही बादशाह् कनिष्क बनारस से लेकर फ़ारस तक के शासक थे। पेशावर इन की राजधानी थी। इन के पूर्व भारत में तीसवीं चालीसवीं शताब्दी बी० सी० में हरप्पा और महेंजो दारो के अनुसार शिवलिंग-पूजन अनार्यों में प्रचलित था। वैदिक आर्यों ने प्रतिमा-पूजन की निंदा की। यही दशा औपनिषत्काल मे रही, केवल 'सदविंश उपनिषत्' में दैवत प्रतिमाओं के हँसने, रोने आदि के कथन हैं, जिन से प्रतिमा-पूजन अनार्यों में ही समझ पड़ता है, जैसा कि अन्यत्र कहा जावेगा। बौद्धमत-प्रचार से आर्यों मे भी प्रतिमा-पूजन बढ़ा और तुर्क-शासन से उस में बहुत वृद्धि हुई। अतएव प्रतिमा-पूजन भारतीय विधान तो था, किंतु पाश्चात्य एशिया के प्रभाव से हमारे यहाँ इस की वृद्धि बहुत हुई। हज़रत मोहम्मद उस वंश मे उत्पन्न हुए जो प्रतिमा-पूजकों का मुख्य गुरु था। आप के पूर्वपुरुष मक्के के प्रसिद्ध पूजनालय के पुजारी थे। आप ने जेरूजलम के मतो की मुख्यता पर श्रद्धा रक्खी, और प्रतिमा से संबद्ध देवताओ को छोड़ कर एकेश्वरवाद को ग्रहण किया। यहूदी मत का कथन था कि एक पैग़ंबर भविष्य में होने को है। आप ने कहा कि मैं वही होने वाला पैग़ंबर हूँ। यहूदियों को भी अपने नवीन मत मे समेटने के विचार से आप ने उन के खानपान-संबंधी नियम थोड़े ही से परि-वर्तन के साथ मान लिए, तथा इब्राहीम को अपना पूर्वपुरुष बतलाया। यद्यपि इस कथन में ऐतिहासिक तथ्य नहीं समझा जाता। ईसाई मत भक्तिपूर्ण एकेश्वरवाद को लिए हुए प्रधानतया कर्तव्य पर चलता था।

महात्मा मोहम्मद ने एकेश्वरवाद पर आधारित अपना कल्मा तो रक्खा, किंतु यहूदियों के नियम लेकर प्रधानतया विश्वासात्मक मुस्लिम धर्म चलाया। इस पर भी यहूदियों ने आप को पैग़ंबर न माना और अंत में उन को प्रसन्न करने का प्रयत्न भी इन्हों ने छोड दिया। इन्हों ने अपने पैतृक विचारों में जो भारी परिवर्तन किया, उस से मदीने में विभ्राट् का प्रारंभ हुआ इस गड़बड़ में

तर्कों के अतिरिक्त शस्त्रास्त्र-प्रहार की नौबत आई, जिस से दुःखित हो कर आप को मदीने से मक्के जाना पड़ा। यह घटना सन् ६२२ की है, जिस से मुसल्मानी हिजरी सन् का प्रारंभ होता है। धर्म-संबंधी मामलों मे शस्त्रास्त्र-प्रहार का झगड़ा दूसरों के कारण से उठा, किंतु मक्के में जाकर आप ने भी उसे चलाया या आप को वह परिस्थितियों के कारण चलाना पड़ा। जो हो, मुस्लिम धर्म-वृद्धि में बल-प्रयोग चल अवश्य पड़ा। मक्के में प्रसिद्ध प्रतिमालय था। वहाँ प्रबल पड़कर महात्मा मोहम्मद ने प्रतिमाएँ तोड़वा डालीं और उसी को अपने मत का पूजनालय बनाया। एक काला पत्थर उस मे ऐसा था जिस का पूजक चुंबन किया करते थे। यह रस्म आप ने मुसल्मानो के लिए भी जारी रक्खी। वहाँ हर साल एक मेला हुआ करता था। यह भी स्थापित रहा। उस मे अब भी मुसल्मान लोग मेले भर खटमल, मक्खी आदि तक की जीवहिंसा नहीं करते, केवल एक ऊँट की बलि दी जाती है। वहाँ पुरुष लोग बाल मुँड़वाते हैं तथा स्त्रियाँ थोड़ी सी लट कटवा डालती हैं। ये रीतियाँ हिंदुओं के तीर्थों से मिलती है। इंजील के पुराने खंड तौरीत में यहूदियों का धर्म कथित है। नए भाग में ईसाइयों का और क़ुरान में मुसल्मानों का। ज़बूर दाऊद की पुस्तक मानी गई है। यही चारों मुख्य धर्मपुस्तके हैं तथा मूसा, दाऊद, ईसा और मोहम्मद मुख्य पैग़ंबर। इन्हीं पुस्तकों मे से किसी को मानने वाले किताबी है।

महात्मा मोहम्मद ने प्रतिमा के प्रतिकूल बहुत कड़ाई से उपदेश दिया। एकेश्वरवाद तथा मोहम्मद का बसीठीपन, ये दोनों सिद्धांत मुसल्मानी मत के मुख्यांग हैं। ला इलाह इल्लिल्लाह, मोहम्मद रसूलिल्लाह (सिवा ईश्वर के कोई सबल नहीं, मोहम्मद ईश्वर के बसीठी हैं) इस मत का कल्मा है। जो इसे न माने, वह मुसल्मान नहीं। इस का पहला भाग तो 'केनोपनिषत्' का मुख्यांग है, केवल पैग़ंबरपन नया है। मोहम्मद के पीछे उत्तराधिकार का झगड़ा उठा, जिस से इस मत में सुन्नी, शिया के दो भाग हो गए। सुन्नी अबूबक्र, उमर, उस्मान और रसूल के दामाद एवं चचेरे भाई अली को ख़लीफ़ा मानते हैं और शिया उन्हीं अली तथा तत्पुत्र हसन और हुसैन को वे प्रथम तीन सुन्नी ख़लीफ़ाओं को ग़ासिब कहते हैं तथा उन पर

तबर्रा बोलते हैं, जिस से सुन्नी शियाओं के झगड़े भी हो जाते हैं। जब अरबों ने फ़ारस को जीता, तब फ़ारसी राजकुमारी बानो का हुसैन से विवाह हुआ। हसन के तथा इसी विवाह के वंशधर पैग़बर के संतान हैं। फ़ारस वाले अपनी राजकुमारी के कारण शिया हुए। इस प्रकार अधिकतर फ़ारसी मुसल्मान शिया हैं और अरबी एवं शेष मुसल्मान सुन्नी। प्रायः दो सौ वर्षों के पीछे मुसल्मानों में सूफ़ीवाद चला, जो सिंध में आकर हिंदू अद्वैतवाद से प्रभावित हो कर समय पर अहिंसा की ओर भी झुका। सूफ़ी इब्न महाशय जीवात्मा और परमात्मा को ब्रह्म की सत्ता के दो पटल मानते हैं। सूफ़ीमत मनुष्य में नफ़्स (इंद्रिय), रूह (आत्मा), क़ल्ब (हृदय) और अक़्ल (बुद्धि) मानता है तथा इंद्रियदमन श्रेय बतलाता है। कल्ब और रूह द्वारा साधन का कार्य चलता है। क़ल्ब पर प्रतिबिंब पड़ने से मनुष्य को बाह्य वस्तुओं का ज्ञान होता है। बुद्धि ज्ञान की मुख्य साधिका है। सूफ़ी लोग चार जगत मानते हैं, अर्थात् आलमे नासूत (भौतिक जगत), आलमे मलकूत या अरवाह (चित् जगत), आलमे जबरूत (आनंदलोक) तथा आलमे लाहूत (सत्संसार या ब्रह्मलोक)। क़ल्बवाला सिद्धांत हमारे बिंब-प्रतिबिंब-वाद से मिलता है। सूफ़ीमत ब्रह्मवाद एवं एकेश्वरवाद को प्रधानता देकर प्रेम-पूर्ण रागात्मिका भक्ति तथा विश्वासवाद को लेता हुआ पैग़ंबरवाद-गर्भित खुदावाद का भी सहायक था, किंतु अन्य मतों के देवी-देवताओं का अपमान नहीं करता था। वह भारतीय मत समुदाय की सहिष्णुता को पूर्णतया धारण किए हुए था, किंतु ख़ुदावाद की कर्कशता के कारण भारत में चल न सका।

हज़रत अली ने धर्म का मुख्यांश सत्य को माना। एक विजित व्यक्ति पर क्रुध हो जाने से आप ने इस कारण से उस का बध न किया कि ऐसा करने से वे ही क्रोध से विजित हो जावेंगे।

---

# संस्कृत साहित्य के इतिहास की कुछ प्रारंभिक बातें

[ लेखक—पं० गणेशप्रसाद द्विवेदी, एम्० ए०, एल्-एल्० बी० ]

यह किंचित् खेद का विषय है कि यद्यपि हिंदी ही संस्कृत का आधुनिकतम विकसित रूप है और यद्यपि हम संस्कृत साहित्यकारों के निकटतम वंशधर हैं, तब भी उस के उत्तमोत्तम ग्रंथों के संपादन तथा उस के महान इतिहास को लिपिबद्ध करने के महत्त्व को अभी तक समुचित रीति से नहीं समझ पाए।

पर इस देश के वर्तमान शासकों को संस्कृत भाषा तथा साहित्य का लोकव्यापी महत्त्व समझ लेने में विशेष देर न लगी। इस देश के शासन की पूरी बागडोर ठीक से इन के हाथ में आने भी नहीं पाई थी कि वारेन हेस्टिंग्स इस निष्कर्ष पर पहुँच गए कि हिंदू-जाति का यथोचित शासन उन्हीं के धर्मग्रंथों के अनुसार होना चाहिए। उन्हें अपने विचारों के अनुसार कार्य करने में देर न लगी। देश में संस्कृत के विद्वान पंडितों की कमी नहीं थी। अब भी शायद नहीं है, पर उन से काम लेनेवाला चाहिए। हेस्टिंग्स जानते थे उन से काम लेना। उन्हों ने कुछ विद्वानों को एकत्रित करके पहले स्मृतियों का अनुवाद कराया और इस का नाम रक्खा गया 'विवादार्णवसेतु'। पर इस विशाल ग्रंथ का अंग्रेजी संस्करण फ़ारसी के माध्यम द्वारा १७७६ में[1] तैयार हुआ, क्योंकि इस समय संस्कृत से अंग्रेजी भाषांतर करनेवाला कोई न मिला। यह ज़रा चक्करदार

---

[1] इस लेख में उद्धृत अब्दों को कथनविशेष के अभाव में खीष्टाब्द ही मानना चाहिए।

रास्ता था। हेस्टिंग्स को कुछ ऐसे विद्वानों की आवश्यकता हुई जो संस्कृत और अंग्रेज़ी दोनों ही पर अच्छा अधिकार रखते हों। इस समय कदाचित् उक्त प्रकार के एतद्देशीय विद्वान लभ्य नहीं थे और रहे भी हों तो उन से काम नहीं लिया गया। ऐसा कहने का सीधा कारण यही है कि आज देश में बहुसंख्यक ऐसे विद्वान उपस्थित हैं जो अंग्रेज़ी और सस्कृत दोनों ही पर समान अधिकार रखते हैं, पर न जाने क्यों विश्वविद्यालयों मे व्याख्यान देने के सिवा लिपिबद्ध-रूप में कोई स्थायी महत्त्व की वस्तु उन की लेखनी से नहीं निकल पाती।

अस्तु, जो हो, वारेन हेस्टिंग्स की ही प्रेरणा से चार्ल्स विल्किस नामक एक अंग्रेज विद्वान ने काशी में जम कर संस्कृत का अध्ययन किया। इसी विद्वान ने सब से पहले १७८५ मे यूरोप को संस्कृत साहित्य से कुछ सूक्ष्म-रीति से परिचित कराया। 'गीता' और 'हितोपदेश' का अंग्रेज़ी अनुवाद इस ने उक्त सन में प्रकाशित कराया था।

इस के पहले महान फ्रेंच साहित्यिक वाल्टेयर वेदों से परिचित होकर इन का गुणगान कर चुके हैं।[1] परंतु वाल्टेयर की जानकारी एक पादड़ी द्वारा रचित एक जाली ग्रंथ के आधार पर हुई थी। यह थी तो एक छोटी-सी बात, पर इस से एक बड़ा उत्पात आरंभ हो गया। यूरोपीय विद्वानों का एक दल ऐसा भी बन गया जो संस्कृत साहित्य ही नहीं बल्कि भाषा तक को जाली और नक़ली मानने लगा। डगलस स्टिवार्ट नामक एक प्रसिद्ध दार्शनिक विद्वान ने एक लंबे लेख में यह सिद्ध करने की चेष्टा की थी कि संस्कृत नाम की न कोई वास्तविक या मौलिक भाषा कभी थी और न उस का कोई मौलिक साहित्य ही कभी था। यह चालाक ब्राह्मणों की अनोखी सूझ है, जिस से उन्हों ने यूनानी साहित्य की नक़ल करके रख दी है। इस मत के मानने-वालों का एक ख़ासा दल ही तैयार हो गया और उस की यह धारणा बहुत दिनों तक बनी रही। सन् १८३८ में डबलिन के एक विख्यात प्रोफ़ेसर ने इस

---

[1] देखो वाल्टेयर के Essai sur les Maeurs et l' Esprit des Nations में Ezour Vedam.

मत को पुष्ट किया था। यह तो जब जर्मनी के मैक्स मुलर, बुह्लर, कील्होर्न तथा इंग्लैंड के मैक्डोनेल और कीथ ऐसे महारथियों ने अकाट्य प्रमाणों द्वारा एक स्वर से संस्कृत को और विशेष कर वैदिक साहित्य को संसार का प्राचीनतम मौलिक साहित्य सिद्ध किया तब कहीं जाकर उक्त विरोधी दल मौन हुआ। अभी कुछ विद्वान चीन के साहित्य को वेदों से भी पुराना बता रहे है पर यह धारणा क्रमशः निर्बल होती जा रही है।

अस्तु, विल्किंस के बाद सर विलियम जोन्स नामक एक विद्वान ने ग्यारह वर्ष तक भारतवर्ष मे रहकर संस्कृत का अच्छा अध्ययन किया और इन्हों ने ही १७८४ में बंगाल की एशियाटिक सोसाइटी की स्थापना कर सुसंगठित और आधुनिक वैज्ञानिक रीति से प्राचीन संस्कृत साहित्य के अध्ययन, लुप्त अथवा लुप्तप्राय संस्कृत के अनमोल ग्रंथरत्नों की खोज, उन की विभिन्न पांडुलिपियों का संग्रह, संशोधन तथा संपादन आदि कराने की नीव डाली। १७८९ में इन्हों ने स्वयं कालिदास के 'अभिज्ञानशाकुंतल' का अंग्रेज़ी अनुवाद करके प्रकाशित किया और पाश्चात्य विद्वानों ने इस का अभूतपूर्व स्वागत किया। जर्मनी का अमर कवि गेटे तो शकुंतला पर मुग्ध ही हो गया। जोन्स महाशय ने 'मनुस्मृति' का भी अनुवाद किया।

इन के बाद कोलब्रुक साहब ( १७६५-१८३७ ) ने संस्कृत साहित्य को लोकप्रिय बनाने में कोई बात उठा नहीं रक्खी। अभी तक पाश्चात्य विद्वानों का ध्यान वैदिक साहित्य की ओर नहीं आकर्षित हुआ था। यही पहले इस दिशा मे अग्रसर हुए। १८०८ में 'ऑन दि वेदांत' नामक इन का एक महत्त्व-पूर्ण लेख प्रकाशित हुआ। इस के प्रायः थोड़े दिन बाद ही एफ० रोसेन नामक एक जर्मन विद्वान बड़ी तन्मयता से वेदों के अध्ययन और संपादन मे लगे, पर अकाल में ही इन की मृत्यु हो जाने से इन का काम अधूरा रह गया। १८३८ में इन की मृत्यु के बाद इन का संपादित ऋग्वेद का प्रथम अष्टमांश प्रकाशित हुआ। पर वास्तव में वेदों के सर्वतोमुखी अध्ययन की परंपरा रुडाल्फ रॉथ (१८२१-९५) ने चलाई। साहित्य में अधिकतर इन्हों ने भाषातत्व पर ज़ोर दिया इन को वैदिक का कहा जाता है

१८४६ में प्रकाशित इन की एक छोटी-सी पुस्तक 'ऑन दि लिटरेचर ऐंड हिस्टरी अव् दि वेदाज़' ने तो पाश्चात्य साहित्यमर्मज्ञों में ख़ासी खलबली मचा दी।

फ्रांस के विद्वानों में संस्कृत का प्रचार एक विचित्र संयोग से हुआ। १८०२ में अलेग्ज़ैंण्डर हैमिल्टन नामक एक अंग्रेज़ विद्वान भारतवर्ष में संस्कृत का अच्छा अध्ययन करके विलायत लौट रहे थे। इसी बीच फ्रांस और इंग्लैंड में फिर से लड़ाई छिड़ जाने के कारण वह पेरिस में क़ैद कर लिए गए। उन्हें बहुत दिनों तक पेरिस के जेल में पड़े रहना पड़ा था, पर इस दीर्घ काल को उन्हों ने बहुत अच्छे काम में लगाया। कई फ़रासीसी विद्वानों को उन्हों ने संस्कृत भाषा और साहित्य की शिक्षा दी। इन में फ्रेडरिक श्लीगल नाम के एक जर्मन कवि भी थे। इस सम्मिलित अध्ययन के फलस्वरूप श्लीगल का 'आन दि लेंग्वेज ऐंड विज़डम अव् दि इंडियन्स' नामक महत्त्वपूर्ण ग्रंथ प्रकाशित हुआ। इस ग्रंथ ने जर्मनी के विद्वानों का ध्यान विशेषरूप से संस्कृत भाषा और साहित्य की ओर आकृष्ट किया। इन्हीं के सुझाने से भाषामर्मज्ञों को तुलनात्मक दृष्टिकोण से लैटिन, ग्रीक, जर्मन आदि के भाषातत्व की वैज्ञानिक गवेषणा करने की प्रेरणा मिली और इस का फल यह हुआ कि प्रसिद्ध भाषातत्वज्ञ फ्रैंज़ बॉप ने एक महत्त्वपूर्ण और बड़ा ग्रंथ तैयार किया जिस में संस्कृत तथा ग्रीक और जर्मन आदि भाषाओं के मूल शब्दों और रूपों की आदिम एकता सिद्ध करने का प्रयत्न किया गया। बॉप तो केवल अग्रणीमात्र थे, पर इन के ग्रंथ ने तत्कालीन विद्वत्समुदाय को इस विषय की ओर इतनी तीव्रता से आकर्षित किया कि भाषातत्त्व एक नया और अत्यंत महत्त्वपूर्ण विषय हो गया और दिन प्रति दिन इस के विद्यार्थियों की संख्या बढ़ती ही जा रही है। यह स्मरण रहे कि इन विद्वानोंद्वारा संस्कृत साहित्य और भाषा के अनुशीलन ने ही लोगों को यह सुझाया कि भाषाओं में एक प्रकार की समता है। और ज्यों-ज्यों खोज होती गई यह स्पष्ट होता गया कि जिसे हम इस समय 'समता' कह रहे हैं, वह किसी समय 'एकता' रही होगी फिर तो संसार के अनेक प्रमुख विद्वान अपनी सारी शक्ति से

इस ओर झुके और सप्रमाण और सोदाहरण उन्हों ने यह सिद्ध कर दिखाया कि प्राचीन आर्यभाषाओं का ( जिन में संस्कृत, पहलवी, ग्रीक, लैटिन तथा जर्मन आदि मुख्य हैं ) रूप किसी समय एक था, यानी किसी समय यह भाषाएँ एक थीं और ज्यों-ज्यों इस मूल-भाषा के बोलनेवालों की संख्या बढ़ती गई और वे भिन्न भिन्न देशों में जा-जा कर बसते गए, त्यों-त्यों देश काल तथा वायु आदि की परिस्थितियों के कारण उस मौलिक भाषा का रूप बदलता गया और फिर कालांतर में सभ्यता, संस्कृति, शिक्षा-दीक्षा तथा अनेक अन्य कारणों से उन की भाषा का रूप इतना परिवर्तित हो गया कि वह उस आदिम भाषा से बहुत भिन्न हो गया। इसी भाषासाम्य के आधार पर कुछ विद्वानों ने यह भी निष्कर्ष निकाला कि किसी युग में हमारी भाषा एक थी तो हमारे पूर्व-पुरुष भी एक ही रहे होंगे, या दूसरे शब्दों में हम सब एक ही 'रेस' अथवा जाति के प्राणी हैं। जो हो, इन प्रश्नों की आलोचना करने का यह स्थान नहीं है।

पाश्चात्य विद्वानोंद्वारा संस्कृत साहित्य की खोज और अध्ययन का फल यह हुआ कि एक शताब्दी के भीतर ही जिन ग्रंथों का अधिकांश भारतीय विद्वानों को पता भी नहीं रह गया था और जिन में से बहुत लुप्तप्राय और नष्ट-भ्रष्ट पांडुलिपियों के रूप में पड़े थे और निश्चय था कि यदि उन की खबर कुछ दिन और न ली जाती तो वे सदा के लिए लोप हो जाते, उन का इन पाश्चात्य विद्वानो ने उद्धार कर पुनः संस्कार किया। इसी बीच उन का स्वयं कहना यह है कि प्राचीन संस्कृत साहित्य इतना मिल गया है जो कि परिमाण में ग्रीस और रोम दोनों के संमिलित साहित्य से अधिक है। इस का अधिकांश इन लोगों ने नवीन वैज्ञानिक ढंग से अपने देशो में संपादित कर के प्रकाशित भी कर डाला है और सुयोग्य विद्वानों द्वारा उत्तमोत्तम ग्रंथों के अनुवाद भी प्रकाशित हो गए हैं। ये प्रकाशन सब से अधिक जर्मन में हुए हैं, फिर फ्रेंच और अँग्रेज़ी में। इस महान कार्य का सब से बड़ा केंद्र स्ट्रासबर्ग नाम के एक शहर में है। यह नगर मध्य-यूरोप में है और इस में अधिकतर जर्मनी और आस्ट्रिया के संस्कृतज्ञ काम करते हैं। इस के संपादन-विभाग में भिन्न भिन्न देश और जाति के लगभग तीस विशेषज्ञ काम कर रहे

है। पहले इस के प्रधान संपादक वियेना के प्रोफ़ेसर बुह्लर थे, पर १८९८ में इन की अकाल मृत्यु के कारण इस शुभ कार्य को बड़ी ठेस पहुँची। पर थोड़े ही दिनों बाद गॉटिंगन के प्रोफ़ेसर किलहॉर्न ने इस रिक्त स्थान की अच्छी पूर्ति की। अब यह अवस्था है कि संस्कृत का उल्लेख योग्य शायद ही कोई ऐसा ग्रंथ होगा जिस का विद्वज्जनोचित संपादन और अनुवाद इस संस्था ने न कर लिया हो।

यह कहते हुए भी लज्जा आती है कि भारतवर्ष में इस कोटि की कोई संस्था नहीं है जहाँ इस ढंग का कुछ काम होता हो। यों तो नाम लेने को बनारस के सरस्वतीभवन और गायकवाड़ की ओरियंटल सीरीज़ से संस्कृत के कुछ ग्रंथों का संपादन और प्रकाशन हो रहा है, पर इन के कार्य को भी हम बहुत कुछ भ्रांत दिशा में होनेवाला ही कहेंगे। वह इस लिए कि इन के सब प्रकाशनों का संपादन अंग्रेज़ी में ही होता है। जब कि जर्मनी, फ्रांस और इंग्लैंड वाले अपने देशवासियों के लाभ के लिए संस्कृत के अनमोल ग्रंथों का संपादन और अनुवाद आदि सब अपने अपने देश की भाषा में ही कर रहे हैं तो क्या वजह कि हम अपनी मातृभाषा हिंदी में उन का संपादन और अनुवाद आदि न करें? बनारस के सरस्वतीभवन के प्रकाशनों का श्रीगणेश, डाक्टर ए० वेनिस साहब ने किया था फिर क्रमशः महामहोपाध्याय डाक्टर गंगानाथ झा और महामहोपाध्याय गोपीनाथ कविराज के संपादकत्व में संस्कृत के अनेक लुप्तप्राय ग्रंथरत्नों का संशोधन और संपादन हुआ। इन प्रकाशनों में मूल तो देवनागरी लिपि में होता है, पर नोट, लेखकों की जीवनी, भूमिका और आलोचना तथा अनुक्रमणिकाएँ आदि सब अंग्रेज़ी में होती हैं। यह एक विचित्र बात है। बंगाल की एशियाटिक सोसाइटी तथा बड़ौदे की संस्था में सभी जगह यही हाल है। संस्कृत के वर्तमान भारतीय स्कालर जो आधुनिक ढंग से संस्कृत के ग्रंथों का संपादन कर रहे हैं, अधिकतर अंग्रेज़ी में ही काम कर सकते हैं। वे हैं तो भारतीय पर काम शायद अंग्रेज़ी भाषाभाषी संसार के हित के लिए कर रहे हैं। संभव है थोड़े से अंग्रेज़ी जाननेवाले भारतीय इन के श्रम से लाभ उठा सकें पर अधिकांश देशवासियों के लिए उन का श्रम इतना मूल्य-

वान नहीं है। यद्यपि बहुत-सा अमूल्य समय और शक्ति इस प्रयास में एक प्रकार से व्यय हो चुकी पर संस्कृत के क्षेत्र में आधुनिक ढंग से काम करनेवाले भारतीय विद्वानों से अब भी यदि यह आशा न की जा सके कि वह अपनी देशभाषा और देशवासियों के हित को ध्यान में रख कर ही अपनी शक्तियों का उपयोग करेंगे, तो फिर आगे करना व्यर्थ है।

संस्कृत साहित्य का इतिहासलेखन

जिन विद्वानों की ऊपर चर्चा हुई है, वह केवल संस्कृत साहित्य का अध्ययन और उस के उत्तमोत्तम ग्रंथों के संपादन और अनुवाद आदि ही अभी तक कर रहे थे। इन का ध्यान अभी संस्कृत साहित्य के इतिहासलेखन की ओर नहीं आकृष्ट हुआ था। और अभी इस के योग्य सामग्री भी नहीं इकट्ठा हुई थी। पर, जैसा कि हम ऊपर कह चुके है, जर्मनी में संस्कृत के अध्ययन का सब से बड़ा केंद्र बन गया था, और इतिहास लिखने का सूत्र-पात भी यहीं से हुआ। बर्लिन के प्रोफ़ेसर वीबर का ग्रंथ 'एकेडेमिकल लेक्चर्स आन इंडियन लिटरेचर' १८५० के लगभग प्रकाशित हुआ। इस के प्रायः दस वर्ष बाद १८५९ में मैडनहेड नामक स्थान से प्रोफ़ेसर मैक्समूलर की 'ए हिस्टरी अव् ऐंशंट संस्कृत लिटरेचर' नाम की पुस्तक प्रकाशित हुई। पर इस मे केवल वैदिक साहित्य की आलोचना की गई थी। इस के बाद लिपज़िग के प्रोफ़ेसर श्रोडर के 'इंडयन लिटरेचर ऐंड कल्चर' का नंबर आता है। अब तक के प्रकाशित ग्रंथों मे यह सब से अधिक पूर्ण पाया गया, पर यह विद्यार्थियों या साधारण पाठकों के इतने काम का नहीं जितना कि विद्वानों के। यह १८८७ में प्रकाशित हुआ था। इस के बाद १९०० में अंग्रेज़ी में पहले-पहल मैक्डोनेल साहब की 'ए हिस्टरी अव् संस्कृत लिटरेचर' प्रकाशित हुई। यह इंग्लैंड और भारत के विद्यार्थियों के लिए बड़ी उपयोगी सिद्ध हुई। भारतीय विश्वविद्यालयों में एम्० ए० और बी० ए० में संस्कृत लेनेवालों को तो यह पाठ्यपुस्तक की भाँति पढ़नी पड़ती है। पर जर्मनी के संस्कृतज्ञ विद्वानों की दृष्टि में इस ग्रंथ का कोई विशेष आदर नहीं हुआ। मैक्डोनेल साहब वास्तव में वैदिक साहित्य के ही पंडित थे और इन के इतिहास में भी यही कमी रह गई कि वैदिक साहित्य का

इतिहास तो इन्हों ने पर्याप्त विस्तार से लिखा और शेष के लिए अत्यंत संक्षेप से काम लिया है। पर यह कमी इन के प्रधान शिष्य आक्सफोर्ड के कीथ साहब ने कुछ अंशों में पूरी करने की चेष्टा की। कुछ वर्ष हुए 'क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर' नाम की इन की एक छोटी-सी पुस्तिका 'हेरिटेज अव् इंडिया सीरीज़' में निकली है। यह सिर्फ़ इस काम के योग्य है कि विदेशी पाठक वेदेतर संस्कृत साहित्य के संबंध में कुछ थोड़ी-सी मुख्य-मुख्य बातें जान सकें। संस्कृत के विद्यार्थी या विद्वान किसी को भी इस से संतोष नहीं हो सकेगा। मैक्डोनेल के बाद फिर विटरनीज़ नाम के एक जर्मन विद्वान ने ही इस विषय पर एक ऐसी पुस्तक लिखी जो विद्यार्थी और विद्वान दोनों ही के लिए समान रूप से उपादेय सिद्ध हुई। इस का नाम है 'ए हिस्टरी अव् इंडियन लिटरेचर'। यह दो जिल्दों में है और १९०७ में प्राग से प्रकाशित हुई थी। १९२६ में इस का अंग्रेज़ी अनुवाद प्रकाशित हुआ। इन के अतिरिक्त ओल्डेनबर्ग के निबंध और पिशल की एक छोटी सी पुस्तक भी इस विषय पर बहुत प्रसिद्ध हैं। प्रो० कीथ का एक संक्षिप्त इतिहास भी उल्लेख योग्य है। इन का रचा हुआ 'संस्कृत ड्रामा' एक बहुत प्रामाणिक ग्रंथ माना जाता है।

पर यह एक आश्चर्य की बात है कि विदेशों में, विभिन्न भाषाओं में, हमारे प्राचीन साहित्य के इतने इतिहास लिखे गए, पर अभी तक हमारी भारतीय भाषाओं में उस कोटि की पुस्तकें इस विषय पर नहीं लिखी गईं। अभी कुछ वर्ष हुए सुना गया था कलकत्ते के प्रसिद्ध संस्कृतज्ञ स्वर्गीय महामहोपाध्याय श्री हरप्रसाद शास्त्री बँगला में संस्कृत साहित्य का एक बृहद् इतिहास लिख रहे हैं। सुनकर बड़ी प्रसन्नता हुई थी पर इस शुभ-संवाद के थोड़े ही दिनों बाद शास्त्री जी के स्वर्गारोहण का शोक-संवाद सुनना पड़ा। अब पता नहीं इस उक्त ग्रंथ का क्या हुआ पर इतना निश्चित है कि अभी तक वह प्रकाशित नहीं हुआ।

हिंदी में भी अभी तक इस संबंध में विशेष कार्य नहीं हुआ है। कुछ पुस्तकें लिखी अवश्य गई हैं। इन में श्री सीताराम जयराम जोशी तथा श्री विश्वनाथ शास्त्री भारद्वाज और श्री महेशचंद्र प्रसाद की पुस्तकें उल्लेख्य हैं। परंतु अभी एक बृहत् प्रामाणिक ग्रंथ की बड़ी है

साधारण रीति से समूचा संस्कृत साहित्य दो भागों में विभक्त किया जा सकता है। एक तो वैदिक, जो कि ईसा के कम से कम २००० वर्ष पहले आरंभ होता है और प्रायः उन के २०० वर्ष पहले समाप्त हो जाता है। समाप्त होने के स्थान पर रूपांतरित होना कहना ज्यादा ठीक होगा क्योंकि किसी न किसी रूप में आज भी उस साहित्य और भाषा का अस्तित्व चला जा रहा है। पर वास्तव में बौद्धकाल के आस-पास पाणिनि आदि महान वैयाकरणों के अपूर्व और अश्रुतपूर्व प्रयास से भाषा इस प्रकार जकड़ दी गई कि उस का विकास वहीं रुक गया पर साहित्य का विकास अधिक कलापूर्ण रीति से होना आरंभ हुआ। यहीं से संस्कृत साहित्य का दूसरा भाग आरंभ होता है। अब तक के साहित्य में सरल उपासना, अग्नि, जल, वायु आदि प्राकृतिक देवों का आवाहन और पूजन तथा उत्तर-वैदिक काल में तत्त्वज्ञान और दर्शन आदि का ही प्राधान्य रहा। कड़े व्याकरण के नियमों से बद्ध होने के उपरांत इस में धार्मिक साहित्य की अपेक्षाकृत कमी और लौकिक साहित्य की वृद्धि होने लगी। वैदिक काल में साहित्य-क्षेत्र पंजाब और विशेष कर सिंध की तराइयों तक ही सीमित था, पर ख्री० पू० ५०० के लगभग आर्यगण गंगा-जमुना के मैदानों तक पहुँच गए थे और क्रमशः साहित्यिक कार्यकलाप का केंद्रस्थल काशी, प्रयाग आदि पूर्व के नगरों की ओर बढ़ता जा रहा था। इस समय साहित्य का विषय बहुत व्यापक हो चला था। क्रमशः गणित, ज्योतिष, धर्मशास्त्र तथा आयुर्वेद आदि वैज्ञानिक विषयों में भी प्रचुर परिमाण में उच्चकोटि का मौलिक साहित्य निर्मित हुआ। पाश्चात्य विद्वानों का मत है कि यहाँ का इस प्रकार का वैज्ञानिक साहित्य परिमाण और उत्तमता दोनों ही में प्राचीन ग्रीक और रोमन साहित्य से कहीं बढ़ कर है। धीरे-धीरे काव्य, नाटक, आख्यायिका आदि ललित-साहित्य की ओर भी आर्यों की प्रतिभा झुकी। इन के लिए कथा-सामग्री विशेष कर 'महाभारत' और 'रामायण' इन दो महाकाव्यों से ली जाती थी। यह एक तथ्य है कि परिमाण में अकेला 'महाभारत' होमर के दोनों 'इलियड' और 'ओडिसी' से

संस्कृत साहित्य का विस्तार

अठगुना है। ईसा की छठी शताब्दी के लगभग संस्कृत में कुछ गद्यकाव्य लिखने का भी चलन हुआ और 'कादंबरी' तथा 'दशकुमारचरित' का गद्य भी ऐसा विचित्र हुआ जिस के ढंग की कोई वस्तु संसार के किसी भी साहित्य में दुर्लभ है। ज्यों-ज्यों संस्कृत साहित्य का जीवन पुराना होता जाता था त्यों-त्यों वाह्याडंबर और अतिशयोक्ति का आधिक्य तथा वास्तविक तत्व की बातों की कमी होती जा रही थी। मैक्डोनेल का कहना है कि दसवीं शताब्दी के लगभग संस्कृत साहित्य में शाब्दिक इंद्रजाल के सिवा और कुछ रह ही नहीं जाता। यदि आधुनिक अंग्रेजी मस्तिष्क के दृष्कोण से तत्कालीन संस्कृत साहित्य की समीक्षा की जाय तो वास्तव में उस में शाब्दिक इंद्रजाल के सिवा और कुछ नहीं मिलेगा पर इन बातों पर विचार करने का अवसर यहाँ नहीं। यहाँ पर इतना ही कहेंगे कि अतिशयोक्ति और साथ ही अतिनम्र भाव से आत्मप्रकाश करने की प्रवृत्ति भारतीय मस्तिष्क की एक विशेषता रही है। अहंमन्यता का तो यहाँ तक अभाव है कि न जाने कितने लेखकों ने अपनी अमर कृतियों में अपना नाम तक देना उचित नहीं समझा, पर वर्णन ऐसा बढ़ा-चढ़ा कर और इतनी अतिशयोक्ति और आडंबरपूर्ण रूप से लिखा कि उसे हम आत्मप्रकाशन का एक महान प्रयास माने बिना रह ही नहीं सकते।

इतिहास का अभाव

अन्यान्य उपयोगी विषयों पर अनेक उत्तमोत्तम ग्रंथ होते हुए भी यह एक बड़े अचंभे की बात है कि इतिहास ऐसे परमावश्यक विषय पर हमारे प्राचीन आर्यों की लेखनी सदा से उदासीन रही है। राजनीतिक इतिहास की बात तो अलग रही अधिकांश लेखकों ने अपने ग्रंथों में अपना कुछ भी परिचय या रचनाकाल आदि देने की आवश्यकता नहीं समझी। इन बातों का महत्व ही वह कदाचित् नहीं जानते थे। संभव है उस समय इन बातों की कोई विशेष आवश्यकता न समझी गई हो पर भविष्य में, अर्थात् आधुनिक काल में प्राचीन लेखकों के परिचय और उन के समय आदि कितने महत्वपूर्ण प्रश्न सिद्ध होंगे इस का वे लोग स्वप्न में भी अनुमान नहीं कर सकते थे वैज्ञानिक रीति से को इन

बातों का ठीक-ठीक पता लगाने के लिए जो महान प्रयास करना पड़ेगा इस का यदि उन्हें कुछ भी अनुमान होता तो 'कवियों का कालनिर्णय' नाम का एक नया विषय ही आज न खड़ा हो जाता। एक-एक ख्यातनामा प्राचीन लेखक के कालनिर्णय के लिए विद्वानों में दस-दस वर्ष तक बहस चलती है, अपने-अपने सिद्धांत सिद्ध करने के लिए यह पाँच-पाँच सौ पन्ने के पोथे छपा डालते हैं और अक्सर ऐसा होता है कि इतने वाद-विवाद के बाद जो बात सिद्ध होती है उसी को कोई दूसरा विद्वान किसी नए पाए हुए शिलालेख आदि के प्रमाण के बल पर ग़लत साबित कर देता है। या तो फिर नए सिरे से खोज, वाद-विवाद, नए-नए प्रमाणों के आधार पर सिद्धांतों की परीक्षा आदि आरंभ होती है, और नहीं तो वह प्रश्न ही असाध्य समझ कर त्रिशंकुवत् लटकता हुआ छोड़ दिया जाता है और विद्वान अन्वेषक गंभीरतापूर्वक यह कहकर चुप हो जाते हैं कि जब तक कोई नया प्रबल प्रमाण न मिले तब तक हम लोगों को यह प्रश्न यों ही छोड़ देना पड़ेगा। बड़े खेद के साथ कहना पड़ता है कि संस्कृत साहित्य के इन बहुसंख्यक लेखकों में से ऐसे बहुत थोड़े से हैं जिन का परिचय और रचनाकाल विद्वानों को निर्भ्रांत-रूप से मालूम हो। संस्कृत साहित्य के सर्वश्रेष्ठ नाटककार कालिदास की ही तिथि अभी तक बिल्कुल निर्भ्रांत रूप से नहीं निश्चित हो सकी है।

संस्कृत साहित्य के इतिहास के लेखक को कुछ ऐसी कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है जो अन्यत्र नहीं देखने में आतीं। यहाँ अधिकांश प्राचीन साहित्य उस समय का है जब लिखने की कला प्रचलित नहीं थी। और यदि प्रचलित रही भी हो तो उस का व्यवहार व्यवसाय और शासनप्रबंध आदि में ही परिमित रहा होगा क्योंकि आज भी जब सब ग्रंथ छपे हुए मिल सकते हैं तब भी जब कभी प्रामाणिक पाठ का प्रश्न खड़ा होता है तो अधिकारी गुरु के मुख से निकले हुए पाठ के सामने मुद्रित पाठ का कोई मूल्य नहीं माना जाता। परंतु पहले हमें यह देख लेना चाहिए कि किस काल से लिपिकला के प्रचलित होने के प्रमाण हमें मिलते हैं सब से प्राचीन लिखित साहित्य के रूप में हमारे

भारतीयों का लिपिज्ञान

सामने अशोक के शिलालेख है जिन की तिथि ख्री० पू० २५० के आस पास है। परंतु इस से मैक्समूलर की भाँति यह निष्कर्ष नहीं निकालना चाहिए कि इस के पहले लोग लिखना नहीं जानते थे। इस के कई प्रमाण हैं। पहले तो पेलियोग्राफ़ी से ही यह सिद्ध होता है कि इस के शताब्दियों पहले लेखनकला का प्रचार था। भारत की सब से प्राचीन लिपि 'ब्राह्मी' लिपि के नाम से प्रसिद्ध है। कहा जाता है स्वयं ब्रह्मा ने इस की सृष्टि की थी इस से इस का यह नाम हुआ। पर यह बाँई ओर से लिखी जाती है। एक दूसरी लिपि जिस का प्रचार गांधार ( कंदहार या पूर्वी अफ़ग़ानिस्तान ) देश में था, 'खरोष्ठी' कहलाती है। प्रो० बुहलर ने इन प्राचीन लिपियों के संबध में बहुत छानबीन की है। उन्हों ने यह दिखलाया है कि खरोष्ठी का जन्म सेमिटिक ( अरब आदि देशों की ) लिपि से हुआ था जो कि ख्री० पू० पांचवीं शताब्दी के लगभग व्यवहृत होती थी। यह उर्दू-अर्बी की भांति दाहनी से बाईं ओर को लिखी जाती थी। परंतु भारत की वास्तविक लिपि ब्राह्मी है क्योंकि वर्तमान नागरी वर्णमाला के सभी वर्ण इसी से विकसित होते हुए आज इस अवस्था को पहुँचे हैं। परंतु ख्री० पू० ४०० की मिली हुई एक मुद्रा की लिपि दाहिनी से बाईं ओर को है जिस से विद्वानों की यह धारणा हो गई है कि ब्राह्मी आरंभ में इसी भांति लिखी जाती थी और इस के छियालीस अक्षरों की वर्णमाला सेमिटिक लिपि के बाईस चिह्नों से ही विकसित हुई होगी।

अब प्रो० बुहलर ने यह सप्रमाण सिद्ध कर दिया है कि ख्री० पू० ५०० तक छियालीस अक्षरों की पूरी ब्राह्मी वर्णमाला विकसित हो चुकी थी यद्यपि अशोक के शिलालेखों से यह स्पष्ट है कि उस समय एक-एक अक्षर के कई रूप लिखने में आते थे। एपीग्राफ़ी के विद्वानों का कटु अनुभव बतलाता है कि अशोक के लेखों में ही एक ही अक्षर आठ-आठ, दस-दस तरह से लिखा हुआ मिलता है। यह सब होते हुए भी यह स्पष्ट है कि देव-नागरी वर्णमाला ध्वनि और उच्चारण के ही आधार पर उद्भूत हुई थी। वर्णों के लिखित आकार या चिह्नों पर उतना ध्यान नहीं दिया गया था जितना कि उन की ध्वनि और पर वर्णमाला के स्वरों और व्यंजनों

आदि का विभाजन और उन का भाव-निर्देश उच्चारणस्थान के आधार पर ही निर्धारित हुआ है। हम निस्संकोच कह सकते हैं कि संसार की किसी भी भाषा की वर्णमाला इतनी पूर्ण और वैज्ञानिक नहीं है जितनी कि देवनागरी वर्णमाला। संसार के प्रमुख भाषा-मर्मज्ञों को इस की विशेषताओं पर विचार करते समय आश्चर्यचकित होना पड़ता है।[1] संस्कृत भाषा की कोई भी ध्वनि ऐसी नही है जो ठीक-ठीक इस में न हो।

यह सब तो ठीक है, पर यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि कब से लिखने की परिपाटी भारत में प्रचलित है। इतना तो सब विद्वान मानते हैं कि अशोक के शिलालेखों से शताब्दियों पहले से लोग लिखना जानते थे। अब प्रश्न यह है कि क्या प्राचीनतम ऋचाओं के रचनाकाल के साथ ही साथ लिखने की कला का भी चलन यहाँ पर आरंभ हुआ? इस प्रश्न के साथ ही कई महत्त्वपूर्ण प्रश्न उठ खड़े होते हैं। क्या कथित और लिखित भाषा का जन्म साथ ही होना अनिवार्य है? क्या लिपि के आविष्कार हुए बिना उस भाषा में साहित्यरचना संभव है? इत्यादि। पर इन प्रश्नों की मीमांसा का यह स्थान नहीं है। यहाँ पर हम केवल इतना ही कहेंगे कि विभिन्न वाह्य और आभ्यंतरिक प्रमाणों के आधार पर यह स्पष्ट है कि कम से कम खी० पू० आठवीं शताब्दी से लिखने का चलन अवश्य रहा होगा। इस के साथ ही यह भी स्पष्ट है कि भारत में लेखनकला बहुत साहित्य निर्मित होने के शताब्दियों बाद से प्रचलित हुई। क्योंकि यदि ऐसा न होता तो इस देश के साहित्य के संबंध में गुरु के मुख से निकले हुए शब्द पर इतना जोर न दिया जाता। जहाँ कहीं भी प्राचीन ग्रंथों में पढ़ने-पढ़ाने की चर्चा देखने में आती है वहाँ 'सुनने' पर ही जोर दिया गया है न कि पुस्तक से देखने या पढ़ने पर। लोग वाङ्मय को लिपिबद्ध कर रख छोड़ने में कई हानियाँ समझते थे। पहले तो प्राचीन ऋषियों को यह भय था कि एक बार ग्रंथ के लिख डालने पर फिर उस की अनेक प्रतिलिपियाँ करने की आवश्यकता

[1] मैकडानेल, 'हिस्ट्री अव् संस्कृत लिटरचर' पृ० १७

होगी क्योंकि उस समय प्रेस तो था नहीं। और ऐसी अवस्था में विभिन्न प्रतिलिपिकारों के हाथ में पड़कर कुछ दिन में पाठ इतना भ्रष्ट हो जाता कि मौलिक से उस की कोई तुलना ही नहीं हो सकती। यह आशंका निर्मूल नहीं थी। यही सब विचार कर ही ब्राह्मणों ने सहस्रों वर्ष तक वैदिक-साहित्य का आदान-प्रदान मौखिक-रूप से ही करना और सारे साहित्य को कंठस्थ रखने का महान प्रयास सहर्ष स्वीकार किया पर साहित्य को लिपि-बद्ध करने का प्रयास नहीं किया। फिर ब्राह्मणों को यह भी डर था कि जब सारा साहित्य लिखित रूप में आवेगा तो सर्वसाधारण को लाभ होना संभव हो जायगा और उन का व्यक्तिगत महत्त्व घट जायगा। फिर उन को कौन पूछेगा ? इसी से वह ज्यों का त्यों साहित्य अपनी संतति और शिष्यसंप्रदाय को कंठस्थ करा देते थे और उसी प्रकार समय आने पर यह संतति और शिष्य-वर्ग अपने वंशजों और छात्रों को याद करा देता। अपने जीवन के एक प्रधान ऋणशोध करने की भाँति वह इसे अपना मुख्य कर्तव्य समझते थे। यह अपूर्व प्रथा इसी देश की है और इसी के कारण अपने अंततः चार सहस्र वर्ष के जीवन काल में अगणित राजनीतिक और विरोधपूर्ण वैदेशिक घात-प्रतिघात को चपेटों में पड़कर भी यह साहित्य ज्यों का त्यों अपने असली मौलिक-रूप में आज तक हमारे सामने उपस्थित है। इस का उच्चारण आज भी वही है जो इस के रचनाकाल में था। इस के दो प्रधान कारण और हैं। वेदों के रचयिताओं ने मंत्रों और गानों के प्राकृत पाठ और गान को सदा के लिए अक्षुण्ण बना रखने के लिए प्रत्येक वेद का अलग-अलग 'प्रातिसाख्य' ( उच्चारण के नियम ) बना डाला था जिस से भविष्य में कभी भी विद्यार्थी को किसी ध्वनि के उच्चारण और शब्दों की मात्रा आदि के संबंध कोई द्विविधा न खड़ी हो। और फिर कई कारणों से वेदों का पठनपाठन द्विजातियों तक ही परिमित रक्खा गया था। शूद्रों को उन के पढ़ने का अधिकार नहीं था। इस के कई कारण हो सकते हैं, पर अधिकतर आधुनिक पाश्चात्य विद्वान समझते हैं कि ब्राह्मण सब को वेदाभ्यास का अधिकारी बना कर अपने व्यक्तिगत

अथवा                    मूल्य को आशंका में डालने के लिए तैयार नहीं थे

इन्हीं सब कारणों से लेखनकला प्रचलित होने के बहुत दिन बाद भी जो कुछ साहित्य लिपिबद्ध होता था उस का कोई महत्त्व नहीं था। जो कुछ मूल्य था वह अधिकारी ब्राह्मण के मुख से निकले हुए शब्द का। ऐसी दशा मे कोई प्रतिलिपि करने का कष्ट ही उठाना क्यों स्वीकार करता और फिर केवल धार्मिक साहित्य तक ही यह बात परिमित नहीं थी। कवियों का भी यही हाल था। उन का भी उद्देश्य यही रहता था कि लोग उन के छंदों को गा-गा कर सुनावें और सुननेवाले सुनें और याद करलें न कि लोग पढ़ें। अभी तक भारतवर्ष मे ऐसे पुराने ढर्रे के कवियों की कमी नहीं है जिन्हे इस बात की परवाह नहीं रहती कि उन का कोई संग्रह प्रकाशित हुआ या नहीं। वह अपना परिश्रम तभी सफल समझते हैं जब कुछ लोगों को उन के बहुत से पद्य कंठ हो जाते हैं।

पर इन बातों से केवल यही सिद्ध होता है कि प्राचीन आर्यों ने लिखित साहित्य का विशेष मूल्य नहीं समझा था, यह नहीं कि लोग लिखना ही नहीं जानते थे। लोग लिखना जानते थे पर उस का व्यवहार अधिकतर व्यवसाय-वाणिज्य और राजकीय कारबार मे ही होता था। साहित्य सब कंठाग्र रक्खा जाता था।

पहले कागज़ नहीं था। भोजपत्र और ताड़ के पत्तों से ही कागज़ का काम लिया जाता था। स्याही के स्थान पर लाल चंदन या गोरोचन व्यवहार में आता था। ताड़पत्र पर नुकीले लोहे या किसी और धातु के क़लम से अक्षर खुरच दिए जाते थे और फिर उन में कोई रंग भर दिया जाता था। इन के पन्ने बहुत बड़े बड़े होते थे और उन के बीच मे एक किनारे एक या दो छेद कर उसे डोरे से 'ग्रंथि' लगाकर बाँध देते थे। इसी से शायद संस्कृत में 'ग्रंथ' शब्द पुस्तक के अर्थ में व्यवहृत होने लगा। राजकीय आज्ञापत्र आदि या ऐसे लेख जिन को दीर्घ काल तक बचा रखना अभीष्ट होता था वह ताम्रपत्र पर खुदवाए जाते थे और फिर अशोक के समय से शिला और चट्टानों पर खुदवाए हुए लेखों का पता तो हम को है ही। बौद्ध-ग्रंथों में लकड़ी पर लिखने की प्रथा की भी चर्चा है पर यह प्रथा बहुत पुराने

लेखनसामग्री

समय में थी और अधिक दिन तक नहीं रही। पर ताड़ के पत्तों पर पांडुलिपियाँ लिखने की प्रथा तो अब भी काशी और नदिया ऐसे संस्कृत शिक्षा के प्राचीन केंद्रों में प्रचलित है। काग़ज़ आदि अभिनव लेखनसामग्रियों के होते हुए भी प्राचीन शैली के पंडितों को जब पांडुलिपि तैयार करनी होती है तो वह उसी पुरानी पद्धति से काम लेते हैं। काग़ज़ आदि को वह अपवित्र समझते हैं। अन्य देशों में पांडुलिपि के लिए चमड़ा व्यवहृत होता था पर यहाँ वह इस काम के लिए सदा से अपवित्र समझा गया है। पर भोजपत्र और ताड़ के पत्ते दोनों ही थोड़े दिन में नष्ट हो जाते हैं और यही कारण है कि आज जितनी भी हमारी प्राचीन पांडुलिपियाँ देश और विदेश के विभिन्न पुस्तकालयों में सुरक्षित हैं वे अधिक पुरानी नहीं हैं। बहुत कम पांडुलिपियाँ ऐसी हैं जो चौदहवीं शताब्दी से पुरानी हों। सब से प्राचीन पांडुलिपियाँ ग्यारहवीं और बारहवीं शताब्दी की हैं। भारत को प्राचीनतम पांडुलिपियाँ नैपाल, जापान और पूर्वी तुर्किस्तान में मिली हैं। जापान में मिली हुई कुछ पांडुलिपियाँ छठीं शताब्दी तक की हैं और ये ताड़पत्र पर लिखी हुई हैं। सन् १९०० में एम्० ए० स्टीन महोदय ने खोतन के पास तकलमकान के रेतीले मैदानों में से क़रीब ५०० लिखे हुए लकड़ी के पट्टे खोद निकाले हैं। ये चौथी शताब्दी के या इस से भी कुछ पहले के लिखे हुए हैं। स्टीन साहब तथा कुछ जर्मन अन्वेषकों को ईसा की पहली शताब्दी के लिखे हुए कुछ पांडुलिपियों के अंश मिले हैं।

परंतु अधिकांश पांडुलिपियाँ जो आज हमारे सामने हैं वह काग़ज़ पर लिखी हुई हैं, परंतु काग़ज़ का आविष्कार और लिखने के लिए उस का व्यवहार मुसलमानों के आने के बाद से शुरू हुआ है। सब से पुरानी काग़ज़ की पांडुलिपि तेरहवीं शताब्दी की है।

मौखिक पठनपाठन का प्राधान्य होते हुए भी भारतवर्ष में उत्तमोत्तम ग्रंथों की पांडुलिपियाँ बनवाकर उन्हें पुस्तकालयों में सुरक्षित-रूप से रखने की प्रथा बहुत नई नहीं है। महाकवि-बाणभट्ट का समय ६२० के लगभग माना गया है वह एक अपना

प्राचीन

पढ़नेवाला रखते थे जिस से यह स्पष्ट है उन का एक निजी पुस्तकालय रहा होगा। 'पुस्तकालय' आधुनिक शब्द है, पहले इस को 'सरस्वती भांडागार' कहते थे। ग्यारहवीं शताब्दी में धार के राजा भोज के यहाँ एक विशाल पुस्तकालय था। इसी प्रकार क्रमशः राजाओं तथा विद्या के प्रेमी अन्य धनिकों तथा कुछ बड़े-बड़े संपन्न विद्वानों को पांडुलिपियाँ संग्रहीत करके पुस्तकालयों में रखने का शौक़ बढ़ा। पर देश में पांडुलिपियों के सब से बड़े संग्रह देशी राजाओं के प्रासादों और कुछ प्राचीन मंदिरों में, खास कर जैनमंदिरों में, पाए गए। देश में सब से बड़े संग्रह जैनियों ही के पास निकले। डा० बुहलर ने कंबे के दो जैन पुस्तकालयों मे ३०,००० और तंजोर के राजप्रासाद में १२,००० पांडुलिपियाँ देखीं; इस के बाद १८६८ से पांडुलिपियों की खोज का एक अलग विभाग ही ब्रिटिश सरकार ने स्थापित किया। कोलब्रुक तथा अन्य विद्वान बहुसंख्यक पांडुलिपियों का पता लगा चुके थे पर बहुत काम रह गया था और उक्त साल से ह्विटली स्टोक्स साहब ने, जो एक प्रसिद्ध विद्वान थे और उस समय भारतीय कार्उसिल के मंत्री (सेक्रेटरी) थे २४,०००) संस्कृत पांडुलिपियों की खोज के लिए बजट में स्वीकृति करा दी। तब से अगणित पांडुलिपियों की खोज हो चुकी है और हो रही है। देश के प्रसिद्ध विद्वानों द्वारा प्राप्त पांडुलिपियों की तालिका, जिस में ग्रंथ और ग्रंथकार के नाम, समय और विषय लिखे रहते है, बनवाकर प्रकाशित की जाती है।।ये, सर्व रिपोर्टें जिज्ञासुओं के लिए अमूल्य होती हैं। इस प्रकार की प्रकाशित तालिकाओं मे राय बहादुर हीरालाल की संस्कृत और प्राकृत पुस्तकों की तालिका[1] विशेष-रूप से उल्लेख योग्य हैं। अधिकांश पांडुलिपियों का पता लगाया जा चुका है पर अब भी बहुत सा काम शेष है।

---

[1] Catalogue of Sanskrit and Prakrit Books

## हिंदुस्तानी एकेडेमी द्वारा प्रकाशित ग्रंथ

(१) मध्यकालीन भारत की सामाजिक अवस्था—लेखक, मिस्टर अब्दुल्लाह यूसुफ अली, एम्० ए०, एल्-एल्० एम्० । मूल्य १।)

(२) मध्यकालीन भारतीय संस्कृति—लेखक, राय बहादुर महामहोपाध्याय पं० गौरीशंकर हीराचंद ओझा । सचित्र । मूल्य ३)

(३) कवि-रहस्य—लेखक, महामहोपाध्याय डाक्टर गंगानाथ झा । मूल्य १।)

(४) अरब और भारत के संबंध—लेखक, मौलाना सैयद सुलैमान साहब नदवी । अनुवादक, बाबू रामचंद्र वर्मा । मूल्य ४)

(५) हिंदुस्तान की पुरानी सभ्यता—लेखक, डाक्टर बेनीप्रसाद, एम्० ए०, पी-एच्० डी०, डी० एस्-सी० ( लंदन ) । मूल्य ६)

(६) जंतु-जगत—लेखक, बाबू ब्रजेश बहादुर, बी० ए०, एल्-एल्० बी० । सचित्र । मूल्य ६॥)

(७) गोस्वामी तुलसीदास—लेखक, रायबहादुर बाबू श्यामसुंदरदास और श्रीयुत पीतांबरदत्त बड्थ्वाल । सचित्र । मूल्य ३)

(८) सतसई-सप्तक—संग्रहकर्ता, राय बहादुर बाबू श्यामसुंदरदास । मूल्य ६)

(९) चर्मबनाने के सिद्धांत—लेखक, बाबू देवीदत्त अरोरा, बी० एस्-सी० । मूल्य ३)

(१०) हिंदी सर्वे कमेटी की रिपोर्ट—संपादक, रायबहादुर लाला सीताराम, बी० ए० । मूल्य १॥)

(११) सौर-परिवार—लेखक, डाक्टर गोरखप्रसाद, डी० एस्-सी०, एफ्० आर० ए० एस्० । सचित्र । मूल्य १२)

(१२) अयोध्या का इतिहास—लेखक, रायबहादुर लाला सीताराम, बी० ए० । सचित्र । मूल्य ३)

(१३) घाघ और भड्डरी , पंडित रामनरेश त्रिपाठी मूल्य ३)

(१४) वेलि क्रिसन रुकमणी री—संपादक, ठाकुर रामसिंह, एम्० ए० और श्री सूर्यकरण पारीक, एम्० ए० । मूल्य ६)

(१५) चंद्रगुप्त विक्रमादित्य—लेखक, श्रीयुत गंगाप्रसाद मेहता, एम्० ए०। सचित्र । मूल्य ३)

(१६) भोजराज—लेखक, श्रीयुत विश्वेश्वरनाथ रेउ । मूल्य ३॥) सजिल्द, ३) बिना जिल्द ।

(१७) हिंदी उर्दू या हिंदुस्तानी—लेखक, श्रीयुत पंडित पद्मसिंह शर्मा। मूल्य सजिल्द १॥), बिना जिल्द १)

(१८) नातन—लेसिंग के जर्मन नाटक का अनुवाद । अनुवादक—मिर्ज़ा अबुलफ़ज़्ल । मूल्य १)

(१९) हिंदी भाषा का इतिहास—लेखक, श्रीयुत धीरेंद्र वर्मा, एम्० ए० । मूल्य सजिल्द ४), बिना जिल्द ३॥)

(२०) औद्योगिक तथा व्यापारिक भूगोल—लेखक, श्रीयुत शंकरसहाय सक्सेना । मूल्य सजिल्द ५॥), बिना जिल्द ५)

(२१) ग्रामीय अर्थशास्त्र—लेखक, श्रीयुत ब्रजगोपाल भटनागर, एम्० ए० । मूल्य ४॥) सजिल्द; ४) बिना जिल्द ।

(२२) भारतीय इतिहास की रूपरेखा ( २ भाग )—लेखक, श्रीयुत जयचंद्र विद्यालंकार । मूल्य प्रत्येक भाग का सजिल्द ५॥) बिना जिल्द ५)

## हिंदुस्तानी

### तिमाही पत्रिका

की पहले तीन वर्ष की कुछ फ़ाइलें अभी प्राप्त हो सकती हैं। मूल्य पहले वर्ष का ८) तथा दूसरे और तीसरे वर्ष का ५) ।

प्रकाशक

हिंदुस्तानी एकेडेमी

संयुक्तप्रांत, इलाहाबाद

सोल एजेंट

इण्डियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद

नोबेल पुरस्कार-प्राप्त

प्रसिद्ध नाट्यकार

# जॉन गाल्सवर्दी

की

## चार अमूल्य रचनाएँ

१—न्याय—'जस्टिस' नामक नाटक का अनुवाद। अनुवादक—श्रीयुत प्रेमचंद। मूल्य २।)

२—हड़ताल—'स्ट्राइफ़' नामक नाटक का अनुवाद। अनुवादक—श्रीयुत प्रेमचंद। मूल्य २)

३—धोखाधड़ी—'स्किन गेम' नामक नाटक का अनुवाद। अनुवादक—श्रीयुत ललिताप्रसाद शुक्ल, एम्० ए०। मूल्य १।।।)

४—चाँदी की डिबिया—'सिल्वर बॉक्स' नामक नाटक का अनुवाद। अनुवादक—श्रीयुत प्रेमचंद। मूल्य १॥)

सभी पुस्तकों पर सुंदर सुनहरी कपड़े की मज़बूत जिल्दें हैं।

---

प्रकाशक

हिंदुस्तानी एकेडेमी

संयुक्तप्रांत, इलाहाबाद

सोल एजेंट:

इंडियन प्रेस लिमिटेड, इलाहाबाद

# हिंदुस्तानी

हिंदुस्तानी एकेडेमी की तिमाही पत्रिका

भाग ४ } अक्तूबर १९३४ { अंक ४

## डिंगळ और काव्यदोष

[ लेखक—श्रीयुत नरोत्तमदास स्वामी, एम० ए० ]

( १ )

राजस्थानी भाषा के एक साहित्यिक रूप का नाम डिंगळ है। डिंगळ का साहित्य प्रधानतया वीर-रसात्मक है। द्वित्त और संयुक्त वर्णोंवाले शब्दों का प्रचुर प्रयोग उस की एक विशेषता है। ऐसे शब्दों से वीर-रसोपयोगी ओज-गुण की व्यंजना में बड़ी सहायता मिलती है, अतः वीर-रस की कविता में उन का ग्रहण स्वाभाविक ही है। बोलचाल की भाषा में ऐसे शब्द बहुत कम प्रयुक्त होते हैं, क्योंकि उन के उच्चारण में कठिनता होती है। अपभ्रंश-काल के पीछे राजस्थानी का विकास होने लगा तो अपभ्रंश के कज्ज, कम्म आदि शब्द धीरे धीरे काज और काम आदि बन गए, पर कविता में कज्ज और कम्म आदि का ही बोलबाला रहा। आरंभ में बोल-चाल की भाषा और इस काव्य-भाषा में कोई विशेष अंतर न था, केवल कतिपय शब्दों के रूपों में ही विभिन्नता थी; पर धीरे धीरे अंतर बढ़ता गया। आगे चल कर तो कविजन शब्दों को द्वित्त वर्णोंवाले बनाने के लिए जान-बूझ कर उन की कपाल-क्रिया करने लगे। धीरे धीरे यह काव्य-भाषा एक कृत्रिम भाषा बन गई और संस्कृत की भाँति

बहुत कुछ स्थिर हो गई—उस का विकास रुक-सा गया। यही काव्य-भाषा आगे चल कर 'डिंगळ' कहलाई।

डिंगळ मुख्यतया चारण-भाटों की काव्य-भाषा है। डिंगळ-साहित्य के अधिकांश लेखक चारण-भाट ही हैं। डिंगळ के अतिरिक्त साधारण बोल-चाल की राजस्थानी में भी विस्तृत साहित्य वर्तमान है।

इस का नाम डिंगळ क्यों पड़ा और कब पड़ा—इस विषय में निश्चित रूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता। इतना निस्संदिग्ध है कि यह नाम प्राचीन नहीं है। डिंगळ नाम पड़ने के कारण और डिंगळ शब्द के अर्थ विभिन्न विद्वानों ने जो जो बतलाये हैं उन का उल्लेख हम नीचे किए देते हैं—

( १ ) बहुत से विद्वानों की सम्मति में इस प्राचीन काव्य-भाषा का 'डिंगळ' यह नाम 'पिंगळ' शब्द के साम्य पर रक्खा गया है। वैष्णव कवियों की अमर वाणी ने ब्रजभाषा को वह महत्व प्रदान किया कि राजस्थान में भी वह लोकप्रियता प्राप्त करने लगी और राजस्थान के कवि भी ब्रज की ओर झुके। अब राजस्थान के कवि दो प्रकार की भाषाओं में काव्य-रचना करने लगे। धीरे धीरे ब्रज को पिंगळ कहने लगे और बाद में पिंगळ के ही नाम-साम्य पर राजस्थान की काव्य-भाषा डिंगळ कही जाने लगी।[1]

---

[1] ब्रजभाषा के इस उत्थान के पूर्व प्रायः समस्त पश्चिमोत्तर भारत की साहित्यिक भाषा राजस्थानी थी। कबीर आदि प्राचीन कवियों की भाषा को देखने से इस सिद्धांत की पुष्टि होती है। अवश्य ही उस राजस्थानी में स्थानीय बोलियों का संमिश्रण रहा होगा। राजस्थानी की इस प्रधानता का कारण यही था कि राजस्थानी आरंभ से ही साहित्यिक भाषा थी। अपभ्रंश के पीछेवाले समय में गुजरात से लेकर ब्रज एवं अंतर्वेद तक के बड़े भू-खंड में एक ही भाषा—साधारण विभिन्नताओं के साथ—बोली जाती थी, जिस को हम प्राचीन राजस्थानी कहेंगे। आधुनिक राजस्थानी, गुजराती, ब्रज आदि का विकास इसी प्राचीन राजस्थानी से हुआ है। कबीर की भाषा और उस की प्रामाणिकता आदि के विवेचन के लिए एक स्वतंत्र निबंध की है।

डाक्टर टैसीटोरी का कथन है कि डिंगळ आरंभ में एक विशेषण शब्द था और उसका अर्थ है अनियमित, या गँवारू। डिंगळ कविता साहित्य-शास्त्र के काव्य रचना-संबंधी नियमों को नहीं मानती थी, अतः उस का यह नाम पड़ा। जिस समय यह नाम पड़ा उस समय ब्रजभाषा या पिंगळ, डिगळ से ऊँची समझी जाती होगी।[1]

श्रीयुत गजराज ओझा कहते हैं कि 'ड' अक्षर डिगळ भाषा मे प्रचुरता से प्रयुक्त होता है और डिंगळ की एक विशेषता कहा जा सकता है। इसी कारण पिंगल शब्द के साम्य पर इसका नाम डिंगळ रक्खा गया।[2]

( २ ) डाक्टर हरप्रसाद शास्त्री का कहना है कि इस भाषा का नाम आरंभ मे डगळ या डगर था। बाद में ब्रजभाषा की प्रधानता होने पर ब्रज के पिंगळ नाम के साम्य पर इस शब्द को डिंगळ बना दिया गया। उन का कथन है कि कविराज महामहोपाध्याय मुरारिदान भी इस विषय में उन से सहमत हैं।[3]

( ३ ) श्रीयुत पुरुषोत्तमदास स्वामी के अनुसार डिगळ शब्द *डिम्+गळ* इन दो शब्दों से बना है। उन का कहना है कि *डिम्* का अर्थ डमरू की ध्वनि है तथा *गळ* का तात्पर्य गले से है; डमरू को ध्वनि रणचंडी का आवाहन करती तथा वीरों को उत्साहित करने वाली होती है, डमरू वीर-रस के देवता महादेव—प्रमथ—का बाजा है; जो कविता गले से निकल कर डमरू की डिम-डिम ध्वनि की तरह वीरों के हृदयों को उत्साह से भर दे उस को डिंगळ कहेंगे और

---

[1] 'जर्नल अव् दि एशियाटिक सोसाइटी अव् बंगाल', जिल्द १०, संख्या १०, १९१४, पृ० २७६।

[2] 'नागरी-प्रचारिणी-पत्रिका', नवीन संस्करण, भाग १४, अंक १, पृष्ठ १२१–१२४।

[3] 'प्रिलिमिनरी रिपोर्ट अन दि आपरेशान इन सर्च अव् मैनुस्क्रिप्ट्स अव् बार्डिक क्रानिकल्स', एशियाटिक सोसाइटी अव् बंगाल , पृ० १५।

डिंगळ भाषा में ऐसी कविता की प्रधानता होने के कारण उस का नाम भी डिंगळ पड़ गया।[१]

( ४ ) एक अन्य मतानुसार डिंगळ का मूल *डिंभ+गळ* है। *डिंभ* का अर्थ है बालक और *गळ* का अर्थ है गला। अतः डिंगळ का अर्थ हुआ बालक की भाषा या बालक की-सी भाषा। जैसे प्राकृत का नाम बालभाषा है, उसी तरह यह डिंभगळ कहलाई जिस से बिगड़ कर डिंगळ कहलाने लगी।

हमारी सम्मति में डिंगळ यह नाम पिंगळ के साम्य पर पड़ा है, पर इस के जो कारण या इस शब्द के जो अर्थ ऊपर बताए गए हैं वे ठीक नहीं हैं। यह नाम किसी व्यक्ति-विशेष द्वारा सोच समझ कर, या किसी अर्थ को ध्यान में रखकर, नहीं रक्खा गया है।[२]

डिंगळ का साहित्य-शास्त्र अपनी निज की बहुत-सी विशेषताएँ रखता है। इसी प्रकार उस का छंद-शास्त्र भी विशेषता-परिपूर्ण है। इस निबंध में हम डिंगळ साहित्य-शास्त्र के अनुसार काव्य-दोषों का परिचय पाठकों को संक्षेप में करावेंगे।

डिंगळ के साहित्य-शास्त्र मे काव्य के दोषों की संख्या दस है। काव्यादर्शकार आचार्य दंडी के बताए हुए दस दोषों से इन का कोई संबंध नहीं। इन के नाम इस प्रकार हैं —

( १ ) छबकाळ दोष
( २ ) पाँगळो दोष
( ३ ) जात-विरुध दोष
( ४ ) पखतूट दोष
( ५ ) निनंग दोष
( ६ ) हीण दोष

---

[१] 'नागरी-प्रचारिणी-पत्रिका', भाग १४, अंक २, पृष्ठ २२४–२५।

[२] इस विषय का और डिंगळ-साहित्य की अन्यान्य बातों का विवेचन हम अपने एक दूसरे लेख में कर रहे हैं जो प्रकाशित होगा।

( ७ ) अपस दोष

( ८ ) बहरो दोष

( ९ ) नाळछेद दोष

(१०) अंध दोष [1]

दोषों के ये नाम साभिप्राय हैं। जैसे शरीर में अंधता, कुष्ठ, पंगुत्व, पक्षाघात, बधिरत्व आदि दोष होते हैं वैसे ही कविता के शरीर में ये दोष होते हैं। इन के शब्दों के अर्थ इस प्रकार हैं—

( १ ) छबकाळ=जिस के शरीर में सफ़ेद ( अर्थात् कुष्ठ के ) दाग़ हों।

( २ ) पाँगळो=पंगु, लूला।

---

[1] दोषों के नामों की यह कल्पना विचित्र और नवीन है। संस्कृत के किसी साहित्य-ग्रंथ में ऐसी कल्पना देखने में नहीं आई। हाँ, महाकवि केशवदास की 'कवि-प्रिया' में दोषों के नाम इसी प्रकार के हैं। संभव है उन्होंने यह कल्पना डिंगळ के साहित्य-शास्त्र से ली हो। केशव ने जो दोष बताए हैं, उन के नाम ये हैं—

(१) अंध, (२) वधिर, (३) पंगु, (४) नग्न, (५) मृतक। इन के लक्षण इस प्रकार दिए गए हैं—

(१) अंध विरोधी पंथ को।
(२) वधिर सु शब्द-विरुद्ध॥
(३) छंद-विरोधी पंगु गनि,
(४) नग्न जु भूषण-हीन।
(५) मृतक कहावै अर्थ बिनु।
केशव सुनहु प्रवीन॥

पंथ = कवि-संप्रदाय, कवियों की बाँधी हुई रीति।

भूषण = अलंकार।

इन में अंध, वधिर और पंगु ये तीन नाम डिंगळ के काव्य-दोषों में भी आते हैं पर लक्षण सर्वथा भिन्न हैं। इन पाँच दोषों के अतिरिक्त और भी दोष केशव ने बताए हैं, पर इन को प्र दी है

( ३ ) जातविरुध=जिस की जाति का पता नहीं ।

( ४ ) पखतूट=पक्षाघातवाला ।

( ५ ) निनंग=पागल, बावला ।

( ६ ) हीण=नपुंसक ।

( ७ ) अपस=निरर्थक ।

( ८ ) बहरो=बहरा ।

( ९ ) नाळछेद=नाल-भ्रष्ट ।

(१०) अंध=अधा ।

इन दोषों के लक्षण और उदाहरण नीचे दिए जाते हैं—

( १ ) छबकाळ दोष—जब कविता के बीच-बीच में अन्यान्य भाषाओं के शब्दों, क्रिया-पदों, सर्वनामों, अव्ययों या शब्द-समूहों का प्रयोग किया जाता है, तब यह दोष होता है। ऐसे शब्द या पद खीर मे मूसल की तरह खटकते हैं और ऐसे मालूम होते हैं जैसे शरीर मे कोढ़ के सफ़ेद दाग़ ।[१]

उदाहरण—

( १ ) चित वह लगै रामरे चरणाँ,
नह जब लग निसतारो ॥

यहाँ 'जब लग' यह शब्द-समूह व्रजभाषा का है ।

( २ ) तक्यो न मन हरि-पग जिह ताँई,
पार न उतरै प्रानी ॥

यहाँ 'प्रानी' यह व्रजभाषा का शब्द है; डिंगळ में 'प्राणी' होना चाहिए ।

( ३ ) पग्यो न दिल प्रभुरे पद-पंकज,
भिसत न त्याँ तक भेंटै ॥

---

[१] (क) कहै वळे छबकाळ विरुध भाखा विसतारै ।
( रघुनाथ-रूपक )
(ख) विसतारै भाखा विरुध कहै वळे छबकाळ ।
)

यहाँ 'भिसत' शब्द फ़ारसी और 'भेंटै' शब्द व्रज का है।

( ४ ) भैरव देव अदेव भलाँ ई,
निरखो फिर-फिर नैनाँ।
मुगत-तणो सीतारो मालक,
हर विन दाता है नाँ॥

यहाँ 'नैनाँ' शब्द व्रजभाषा का है, डिंगळ में इस का रूप 'नैणाँ' है; उसी का प्रयोग होना चाहिए था, पर ऐसा करने से तुक नहीं मिल सकती।[1]

( २ ) पाँगळो दोष—जब छंद में नियमित मात्राओं से कम या अधिक मात्राएँ अथवा अक्षर हों तब पाँगळो दोष होता है।[2]

उदाहरण—

( १ ) हालै जिण अगर घूमता हसती,
ताता गयण, झूमता तुरंग।

यहाँ दूसरे चरण में पंद्रह मात्राएँ होनी चाहिए पर हैं सोलह, अतः पाँगळो दोष है।

( २ ) सुजस आठ दिसाँ सरसावै,
आठूँ दिस खावै अर ताप।

यहाँ पहले चरण में सोलह मात्राएँ होनी चाहिए पर हैं पंद्रह ही।

( ३ ) जातविरुध दोष—जिन छंदों का मेल एक गीत में नहीं होना चाहिए उन का मेल जब कर दिया जाता है तब यह दोष होता है। किसी

---

[1] श्री गजराज ओझा ने अपने 'डिंगळ भाषा' नामक निबंध में लिखा है कि यह दंडी का देश-काल-कला-लोक-न्यायागम-विरोधी दोष है। यह भूल से लिखा गया जान पड़ता है।

[2](क) पाँगळो छंद भाखै प्रगट वध-घट कळा बखाणजे।
( रघुनाथ-रूपक )

(ख) पंगु दोख जो है प्रगट वध-घट कळा वणाव।
(

किसी के मतानुसार एक ही गीत में एक से अधिक प्रकार के छंदों का प्रयोग किया जाय, यानी एक ही गीत में भिन्न प्रकार के छंदों का मेल किया जाय, तब भी यह दोष होता है।[१]

उदाहरण—

गीत—अवनीमें जिके भलाँ ई आया,
करै सदा सुकृतरा काम।
दान सदा बित सारू देवै,
नित रसणा लेवै हर-नाम ॥१॥
गिणजे सद ज्याँरी जिंदगाणी,
ऊभै विरद धरिया अखत।
प्रारंभै दोलत पुन पाणाँ,
पुणै सुवाणाँ सीतपत ॥२॥
धन वे पुरख वडापण-धारी,
खलक-सिरोमणि सुजस खटै।
उमगै दान ऊधमै आचाँ,
राम-राम मुख-हूँत रटै ॥३॥
देह जिकण वाताँ पे दोई,
तिके सदा ई तीखा।
बीजा जड़-जंगम वसुधारा,
सारा जीव सरीखा ॥४॥

---

[१] (क) विच अवर अवर ढाळो वणै जात-विरुध सो जाणजे।

( रघुनाथ-रूपक )

(ख) अवर अवर कळ गीत इम, अवस दुवाळे आण।
नाम दोष तिणनूँ निपट, जात-विरुध सो जाँण ॥

( पिंगळ-कोष )

इस गीत में चार छंद हैं और वे चारों ही भिन्न प्रकार के हैं। इन में से पहले तीन का तो मेल हो सकता है पर चौथे का मेल वर्जित है।

( ४ ) पखतूट—जब गीत की कुछ जोड़ें तो पक्की हों और कुछ कच्ची हों यानी गीत के कुछ छंदों मे तो अनुप्रास लाया जावे और कुछ में न लाया जावे तब पखतूट दोष होता है।[1] अन्य मतानुसार जब अनुप्रास का प्रयोग न हो तब यह दोष होता है।[2]

उदाहरण—

गीत—अठे रामरा सुभड, ने सुभड रावण उठी ,
लंकरे जोर वर खेत लड़वा।
तीर सेलाँ छुराँ झीक तरवारियाँ ,
वाजिया विने ही रंभ वरवा ॥१॥
उडै पग-हाथ, किरका हुवै अंगरा ,
वहै रत जेम सावण वहाळा।
आप आपोपरी जोयने आडियाँ ,
लडै रिण भला भला तिराताळा ॥२॥
तहक नीसाँण हरखाँण गिरवाँण तन ,
चिताँ सरसाँण रंभ गाँण चालै।
निडर रिख-राँण गह पाँण वीणा नचै ,
भाँण रथ ताँण घमसाँण भालै ॥३॥

यहाँ पहले दो छंदों में अनुप्रास नहीं और तीसरे में वह एकाएक आ जाता है।

---

[1] तठे दोख पखतूट जोड़ पतळी अर जालम।
( रघुनाथ-रूपक )

[2] पुणे जोड़ पतळी निपट सो पखतूट सुणात।
( डिंगळ-कोष

उन्हीं भाषाओं में और भी कविता की हो, इस में विशेष आश्चर्य की बात नहीं मालूम होती।

इन दोनों संग्रहों के आधार पर केवल भाषा ही की सहायता से भी इतना और निश्चय होता है कि यह 'डाक' या 'घाघ' पूर्व प्रदेश के रहने वाले थे। इन दोनों संग्रहों की विषयानुक्रमणिका को भी देख कर, इन का पुरबियापन ही सिद्ध होता है। पूर्वीय भाषाओं मे भी अनेक भेद हैं। अतः अब यह प्रश्न उठ सकता है कि यह मुख्य रूप से किस भाषा मे रचा गया। इस का उत्तर बहुत ही कठिन मालूम होता है। मैथिलों का कहना है कि यह प्रधान रूप से मैथिली में रचा गया। अंततः जो संग्रह मिथिला मे प्रसिद्ध है उस के आलोचन से तो यही निश्चय होता है; तथा इस को पुष्ट करने के लिए श्री त्रिपाठी जी के भी संग्रह से कुछ सहायता मिल जाती है। जैसे घाघ की पहली कहावत ही को लीजिए—

बनिया क सखरच ( सहखर्च ) ठकुर क हीन।
बइद क पूत व्याधि नहिं चीन॥
पंडित चुपचुप बेसवा मइल।
कहैं घाघ पाँचो घर गइल॥

इस में 'क' षष्ठी का चिन्ह है और यही स्वरूप मैथिली में है। 'नहि' यह भी मैथिली का शुद्ध स्वरूप है। हिंदी में 'नहीं' दीर्घ होता है। इसी प्रकार 'मइल', 'गइल' भी मैथिली ही के स्वरूप मालूम होते हैं। कविता में होने पर भी यदि ये मैथिली के शुद्ध स्वरूप से मिलते-जुलते हों, तो उन्हें अन्य भाषा के शब्द कहने का क्या प्रमाण है?

और भी लीजिये—

कहावत ५९ में 'चारि' शब्द मैथिली ही है। हिंदी में 'चार' होता है चाहे वह पद्य हो या गद्य। इसी प्रकार कहावत ६९ में 'हरहट' शब्द है। कहावत ८४ में 'मारि के टरि रहु, खाइ के परि रहु' है, यद्यपि इस का मैथिली में स्वरूप 'मारि क ससरी, खा क पसरी' यह है तथापि 'परि रहु', 'टरि रहु' आदि शब्द मैथिली परिशुद्ध ही के मालूम होते हैं इसी लिए 'साठी (क० १६६), 'मन्थर

झब्बर' ( क० २०४ ) के जो अर्थ श्री त्रिपाठी जी ने दिए हैं जरा खटकते है। 'साठो' का अर्थ उन्हों ने धान दिया है। यह सर्वथा शुद्ध नही कहा जा सकता है। देखने में यह धान-सा मालूम होता है, किंतु यह धान है नहीं। धान शब्द से हम उस फ़सल को समझते है जो कातिक या अगहन या पूस में काटी जाती है। और 'साठी' तो भदई की फ़सल है, जो कुआर के आते-आते कट जाती है। और भी एक बात है। धान का रंग पीला या लाल-सा होता है। साठी का रंग नीला या काला होता है। 'झब्बर झब्बर' का शुद्ध स्वरूप 'हब्बर हब्बर' है। अस्तु, इस का अर्थ जो श्री त्रिपाठी जी ने किया है 'रुक रुक कर' यह बहुत ही खटकता है। मेरी समझ में तो इस का अर्थ ठीक उलटा है। हवा के झोंकों में लगातार बहते रहने मे ही यहाँ तात्पर्य है, और यही अर्थ भी है तथा इसी अर्थ में मिथिला में अभी भी प्रयुक्त होता है। और पुरवैया-हवा का परिचय भी तो मेरी समझ मे मिथिला ही मे विशेप कर हो सकता है। इत्यादि अनेक उदाहरण दिए जा सकते हैं। इस के अतिरिक्त एक और भी बात है। पूर्ण विद्वान हो कर अपने देश में प्रतिष्ठा प्राप्त कर भिन्न भिन्न प्रदेशों में जा कर अपनी प्रतिष्ठा को फैलाना यह प्रथा विशेष रूप से मैथिलों ही में बहुत ही पूर्व काल से चली आती है। इसी लिए मिथिला से निज़ाम ( हैदराबाद ) की राजधानी, तथा पेशवा के भी यहाँ, तथा प्रायः प्रत्येक राजवाड़ों मे मैथिलों ने विशेप सम्मान, ज़मीदारी आदि भी प्राप्त किए है। जहाँ तक मुझे ज्ञात है यह प्रथा व्यक्ति-विशेष को ले कर दाक्षिणात्यों में भी थी, किंतु विशेप रूप से केवल मिथिला ही में चली आती है। इसी लिए मै तो यही समझता हूँ कि 'डाक' भी एक विशेष विद्वान थे और वे थे मिथिला ही की तरफ के रहने वाले, किंतु उन्हों ने अन्य प्रांतों में भी भ्रमण किया, और उन-उन प्रदेशों की भाषा में भी कविता की। इन की मुख्य भाषा मैथिली थी, अतएव अन्य प्रांतों की कहावतों में भी मैथिली के परिशुद्ध शब्द अनेक पाए जाते हैं।

इस के समर्थन के लिए मिथिला के संग्रह से अनेक उदाहरण भी देना उचित मालूम होता है। इस के आगे केवल मिथिला के संग्रह ही के आधार पर सब कुछ लिखा जा रहा है

१—मिथिला में मंगलाचरण में 'श्री दुर्गा माधव गणेश' का उल्लेख, वन्दना आदि देख पड़ती है, और 'डाक' ने भी इस को स्वीकार किया है।

यथा—

गिरिजा गिरा ओ गोविंद गणेश।
सकल काज में सुमिरो गिरिजेश॥ इत्यादि।

२—'जन्म रासि सौं' (भा० १ पृ० ३) यहाँ 'राशि' में तालव्य के स्थान पर दंत्य 'स' का प्रयोग हुआ है। यह सभी को ज्ञात है कि यह मागधी का चिह्न नहीं है। मागधी में तो केवल तालव्य ही होता है। और मैथिली को छोड़ कर अन्य पूर्वी भाषाओं में भी दंत्य का समावेश नहीं है। मैथिली में यह पाली से आया हुआ मालूम होता है। 'सौं' यह पंचमी कारक का चिह्न है। इस का स्वरूप क्रमिक 'सन्तो', 'सओं', 'सो' वा 'सौं' रहा है। आधुनिक मैथिली में प्रायः 'सँ' देख पड़ता है।

३—'कें' या 'कैं' ( वामन कें मार पृ० ३; जन्म मास कैं पृ० ४ ) भी द्वितीया कारक में मैथिली में आता है।

४—'गर्भाष्टम वाभन केर काल', 'बारहम वर्षे वैश्य केर बाल, मुख्य समय हेतु सबहिँ बेहाल।' ( पृ० ४ ) इस से तथा यज्ञोपवीत-संस्कार के निमित्त 'उपनयन' शब्द ही के प्रयोग से यह मालूम होता है कि यह मैथिल ही थे। गर्भाष्टम में उपनयन तथा वर्षशुद्धि के विचार आदि का सर्वथा प्रचार मिथिला ही में चला आता है।

५—कार्य-मात्र में विशेष-विशेष अर्ध-प्रहरों का ( जिसे मिथिला में अधपहरा कहते हैं ) सर्वथा निषेध मिथिला ही में राजा से ले कर छोटे से छोटे शूद्र तक को मालूम रहता है, और उसे वे बड़ी सावधानी से व्यवहार में लाते हैं।

६—एक कहावत है—

जौँ कन्या नहिँ रक्खा योग।
शुद्ध जानि करु विवाह सुभोग॥

पृ० ५

इस से भी डाक का मैथिल होना सिद्ध होता है। विवाह में शुद्धाशुद्ध का विचार विशेष-रूप से जैसा कि 'डाक' ने कहा है मिथिला ही में देख पड़ता है।

'हरब' ( भाग देना ), 'शिरमदिशि' ( सिरहाने की तरफ ), 'गोड़कट खाट' ऐसी खटिया जिस पर सोने से पैर नीचे ही लटकता रहे ( जिसे श्री त्रिपाठी जी के संग्रह मे कहावत २ में 'नसकट' कहा है ) 'कपटी मित्र कोसलिया माय, बुडिबक बेटा टेटा जमाय' ( पृ० १२ ) 'लागनि' ( हल का वह हिस्सा जिस जोतने के समय जोतने वाला पकड़ रहता है ); 'थोड़ थोड़ बेचिक कीनथि माछ, ताहि घर लक्ष्मी खल खल नाच' ( पृ० १४ ); 'माटिक मोल अन्न बिकाय' ( पृ० १७ ); 'सुख सुखराती देव उठान, तकरे बारहें करहु नवान' ( पृ० २० ); 'गुम की लावए' ( गरमी के महीनों में जब कि बिल्कुल हवा न हो और खूब गरमी बोध हो ) ( पृ० २१ ); 'भुमुआय' ( खूब जोरों मे एक-बार्गी बौछार का आना ) ( पृ० २२ ); 'खाली घैलें मूँह बिदोड़' ( भाग २—पृ० ८ ); 'कोदरिकट्टा मेघ' ( पृ० ८ ) 'घाम'—पसीना ( पृ० २९ ); 'बसात' ( भा० ३ पृ० ४ ) 'इजोडिया' ( पृ० १० ); 'रतनक मोल अन्न बिकाय' ( पृ० ११ ) इत्यादि सैकड़ों परिशुद्ध मैथिली शब्दों को देख कर यह मालूम होता है कि इन कविताओं का रचनेवाला मैथिल छोड़ कर अन्य नही हो सकता है। इन्हीं सबों के आधार पर मै 'डाक' को मैथिल मानता हूँ तथा उन की भाषा को मैथिली मानता हूँ। प्रायः इन्हीं कारणों से श्रीयुक्त पीर मुहम्मद यूनिस ने इन्हें चंपारन और मुजफ्फरपुर की तरफ के रहने वाले कहा है, जो श्री त्रिपाठी जी की 'घाघ की जीवनी' पृ० १५ पर उद्धृत है।

दूसरा प्रश्न यह होता है कि यह थे कौन ? 'डाक' के किसी भी वचन से इन का स्पष्ट परिचय नही ज्ञात होता है। दंतकथा के ऊपर निर्भर रह कर इन को ज्योतिषाचार्य वराहमिहिर का पुत्र भी कहना संगत नहीं मालूम होता है। दंतकथा को छोड़ कर अन्य प्रमाण तो है ही नहीं, प्रत्युत विरुद्ध मे हो दो एक प्रमाण दिखाए जा सकते हैं। वराहमिहिर का समय छठी शताब्दी माना जाता है। यदि उन्हीं के पुत्र 'डाक' रहे हों, तो उन की कविताएँ ये कभी नहीं हो सक्तीं जैसा कि मैं ने पहले भी कहा है इस संग्रह में कोई भी ऐसा शब्द

नहीं है, जो १५ वीं शताब्दी के पूर्व का हो। यह वराहमिहिर कोई दूसरे ही रहे हों, यह भी ठीक नहीं कह सकते।

'डाक' के वचनों को पढ़ने से यह मालूम होता है कि यह जात के अहीर थे, इस में कोई भी संदेह नहीं है; क्योंकि कम से कम बीस बार इस संग्रह में 'कहथि गोआर'; 'कह डाक गोआर' 'कह शेष गोआर' 'कहल गोआर'; 'सुंदर डाक गोआर'; इत्यादि का उल्लेख मिलता है। अथ च यह जात के अहीर थे, इतना ही कह देने से काम नही चल सकता है। क्योंकि इस संग्रह मे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्रों के प्रत्येक कर्म के विधान के ऊपर सूक्ष्म-विचार देख कर यह अनुमान करना पड़ता है कि यह ब्राह्मण को छोड़ कर अन्य जाति के नहीं हो सकते हैं। ब्राह्मणों ही में इस प्रकार की स्वाभाविक विद्वत्ता सदा से चली आई है। किंतु प्रत्यक्ष के सामने अनुमान शिथिल हो जाता है। अब यह विचारना है कि अहीर होते हुए भी 'डाक' ऐसे प्रकांड ब्राह्मणवत् विद्वान कैसे हुए। 'आत्मा वै जायते पुत्रः' अगर इस को प्रमाण मानें तो उक्त दंतकथा के सहारे यह कहा जा सकता है कि 'डाक' के पिता कोई विशिष्ट विद्वान ब्राह्मण ही रहे होंगे और अपने पिता के ब्रह्मतेज के कारण अथवा पूर्व-जन्म के किसी पुण्य विशेष के पाकोन्मुख दशा प्राप्त होने ही से ये इस प्रकार के विद्वान हुए। क्योंकि भाग तृतीय के एक वचन से यह ज्ञात होता है कि यह भविष्य के ज्ञाता थे।

लगहरि गाय पिआवथि वाछा।
विघ्न दोष सब विसरू पाछाँ॥
'डाक' अग्र-जानी ई देखि।
शुभ यात्रा कहथि सब लेखि॥ ( पृ० ४ )

यदि यह 'अग्र-जानी' थे तो 'भून-जानी' भी अवश्य रहे होंगे। ऐसी अवस्था में संभव है कि ऐसे-ऐसे वचनों का निर्माण इन्हों ने किया होगा। तथापि मैं इन्हें शुद्ध अहीर कहने में कदापि सहमत नहीं हूँ।

अब यह प्रश्न है कि इन का जन्म-समय क्या था? भाषा की दृष्टि से बड़ी आसानी से मैं कह सकता हूँ कि पंद्रहवीं शताब्दी के पूर्व इन का समय

नहीं कहा जा सकता है। और इस तरफ के लिए एकमात्र प्रमाण ग्रंथ के आधार पर यह देख पडता है कि यह अठारहवीं शताब्दी के पूर्व रहे होंगे। क्योंकि मिथिला में माने जानेवाले गौने के प्रसंग के जितने शुभ मुहूर्त्त हैं, तथा जितने अशुभ मुहूर्त्त हैं उन सबों का उल्लेख 'डाक' ने किया है ( भा० १, पृ० ६-७) किंतु एक विशेष मुहूर्त्त का उल्लेख इन्होंने नहीं किया, जिस के प्रारंभिक काल का ज्ञान प्रायः सभी मैथिलो को निश्चित रूप से ज्ञात है। मिथिला में हरिशयन के समय ( आषाढ़ शुक्ल १९ से ले कर कार्तिक शुक्ल ११ तक मे ) कोई भी वैवाहिक कार्य नहीं होता। किंतु महामहोपाध्याय सचल मिश्र जी ने यह सिद्धांत दिया था कि यात्रा-मात्र के लिए विजयादशमी शुभ है, अतः द्विरागमन भी विजयादशमी में हो सकता है। और तब से यह प्रथा मिथिला मे प्रचलित हो गई। किंतु इस प्रथा का उल्लेख 'डाक' के वचनों में नही देख पड़ता है। इस से अनुमान किया जा सकता है कि 'डाक' का जीवन-काल इस से पूर्व ही रहा होगा। पंडित सचल मिश्र अठारहवीं शताब्दी में वर्तमान थे, यह पूना के पेशवा माधवराव नारायण के दिए हुए दानपत्र से स्पष्ट मालूम होता है, और इन के वंशज अभी वर्तमान हैं। अतः 'डाक' का समय पंद्रहवीं शताब्दी के बाद और अठारहवीं के पूर्व हो कहना होगा। सोलहवीं शताब्दी मान सकते हैं।

अब मैं उन के वचनों के संग्रह के संबंध में कुछ निवेदन करना चाहता हूँ। मुझे खेद है कि श्री त्रिपाठी जी को मिथिला मे प्रचलित तथा प्रकाशित संग्रह का कुछ भो पता नहीं था, अन्यथा वे कभी यह नहीं लिखते कि "घाघ की कहावतों का जितना प्रचार अवध मे और कन्नौज के आस पास है, इतना युक्त-प्रांत के या बिहार के किसी जिले में नही है।" मुझे तो ऐसा मालूम होता है कि जितनी कहावतें श्री त्रिपाठो जी ने प्रकाशित की है उन से अधिक नहीं तो कम भी नहीं कहावतों का संग्रह मिथिला में वर्तमान है। अच्छा तो यह होता कि इन कहावतों का एक द्वितीय भाग निकाला जाता जिस से सब की आलोचना करने की एकत्रित सामग्री सब को मिल जाती

मिथला के संग्रह में निम्नलिखित विषयों पर डाक की कहावतें प्रसिद्ध हैं :—

*कार्य-मात्र के लिए मंगलवचन, तिथिनाम-ज्ञानवचन*—सिद्धियोग; निंदितयोग; दग्धतिथि; ताराविचार तारा-नामकथन; होडा-चक्र—चंद्रमा-विचार—प्रसवार्थ प्रसूतिका का गृहप्रवेश समय—कुत्सितयोग में जन्मफल—प्रसूती-स्नान दिन—नवजात शिशु का प्रथमस्तन्यपान-दिन—मुण्डन दिन—कर्णवेध विचार—खड़ियाधरने का दिन—उपनयन विचार—विवाह—वधू-प्रवेश—द्विरागमन—शुक्रांध तथा संमुख शुक्र का विचार—द्विरागमन-समय के और भी उपाय—घर बनाने के पूर्व भूमि शुद्धि का विचार—वास्तु-विचार—शत्रु-मित्र विचार—घर बनाने मे ग्रहों की दशा का विचार—घर के परिमाण का विचार—चंद्रमंडल और सूर्यमंडल विचार—वास्तुखात विधि—घर छवाने की विधि—घर के समीप शुभ और अशुभ वृक्षों का फल और उन का नाम निर्देश—गृहस्थों के लिए त्याज्य वस्तु—गृहस्थों की सयमनीति।

*खेती-प्रकरण*—बैल खरीदना—हलचक्र-कथन—हल को प्रथम बार खेत मे जोतने का विचार—धान रखने का स्थान—बीज बोने और हल चलाने का विचार—श्रीपंचमी में हल की पूजाविधि और उस का शुभाशुभ विचार—श्रीपंचमी के दिन हल और बैल की चेष्टाओं का विचार—खेत जोतने का विचार—धान बोने तथा रोपने का विचार।

*वर्षफल-प्रसंग*—सावन कृष्ण एकादशी का शुभाशुभ विचार—सावन शुक्ल सप्तमी का—नींबू, आम, मटर आदि का विचार—कर्क संक्रांति से वर्ष-फल विचार—आर्द्रानक्षत्र में वर्षा न होने से वर्षफल विचार—पूस के अमावस ले कर विचार—सस्ता, महँगी, अतिवृष्टि, अनावृष्टि समय-विचार—हवा-विचार—सक्रांति के दिन को ले कर वर्षफल विचार—दुष्ट वर्ष का लक्षण—शिवरात्रि को ले कर वर्ष-विचार—पर्व-विचार—दीवाली और गोमहिष-पूजन का फल—होलिकादाह और उस समय के वायु का फल—आषाढ़ी पूर्णिमा के वायु का फल—चंद्र-सूर्य-ग्रहण का विचार।

*वर्षाविचार*—मेघप्रवेश-लग्नफल—मेघ के दर्शन ही से वर्षा का विचार—स्वाती की वृष्टि और धान का विचार—पूस के महीने में वर्षा का विचार

वर्षा का गर्भाधान विचार—वर्षा और वायु का संबंध-विचार—वर्षा और शिवरात्रि के संबंध-विचार—जेठ की पूर्णिमा के संबंध-विचार—वर्षा या बदली का लक्षण।

*यात्राविचार*—भद्वा-गोधूली-विहित दिन, तिथि और नक्षत्र—योगिनी-दिक्शूल—कालचक्र—यात्राकाल में भोजन—सगुन और असगुन आदि का विचार—खंजन दर्शन—छींक—छिपकिली का गिरने का शुभाशुभ फल।

*प्रकरण विशेष*—बाल बनाने का दिन—नए वस्त्र पहनने का दिन—नवान्नभक्षण-दीक्षा लेने की विधि—दोस्ती जोड़ने का दिन। यह तो केवल प्रथम भाग की विषयानुक्रमणिका है। इन में प्रत्येक विषय को ले कर दो चार कभी-कभी आठ-दस भी कहावते हैं। इसी प्रकार द्वितीय भाग और तृतीय भागों का भी विस्तृत विवरण है जिसे स्थानाभाव के कारण देने की आवश्यकता नहीं।

अंत मे नमूने के तौर पर पाठकों के विनोदार्थ कुछ कहावतों का उल्लेख यहाँ किया जाता है:—

शनि रवि मंगल तीनू लेखा।
श्रवण धनिष्ठा ओ अस्लेखा॥
ओहि राति जौं बालक होय।
मातु पिता संहारय सोय॥
अपने मरए कुल भरि संहार।
रासि गुनइत बाभन मार॥

गुरु शुक्र चंद शनीचर दिन।
कहथि 'डाक' वधू प्रवेश नवीन॥
आठ षाट बारह बुधवार।
रिक्तहुँ त्यागी कहथि 'गोआर'॥

सीमरि तेतरि ओ पुनि तार।
तूति डुमरि अरु वट विस्तार

जामुन, अंडरी गाछ जौं होए।
कहए 'डाक' नासए पुनि सोए॥

कपटी मित्र कोसलिया माय।
बुडिबक बेटा टेटा जमाय॥
कहथि 'डाक' चारू परिहरी।
बुडिबक सन ससुरो नहिँ करी॥
महतम सौं बहिआ भेल बरी।
कहथि 'घाघ' से संतापें मरी॥

खयनहु मरी बिन खयनहु मरी।
कहथि 'डाक' जे सँय्यम करी॥

थोड कय जोतिह अधिक महि-अबिह, उंचकय बन्हिह आरि॥
जौं खेत तैओ नहिँ उपजहु, 'डाक' कएँ पढ़िहह गारि॥

छोट छोट घर बान्ही चौबरा।
तामे फार जोताबी हरा॥

आषाढ रोपी तान वितान।
साओन रोपी लवि कएँ धान॥
भादव रोपी ककोडाक वान।
तीनू काटी एक समान॥

जाही होए छेदा वेदा, ताही चुभाबी गाय॥
ताही होए होलाहोली, पुहमी रकत लोटाय॥

पानी वरिसय आधहिं पूस।
आधा गहुम आधा भूस॥

गामक ठक ठक बाँसक वान।
हाथ मूह दय चिक्का कान

ताहू सौं जौं भेटय अलहाबी।
की होइ राजा की अधिकारी॥

उत्तर छीकैं मान ग्मान।
सर्व सिद्धि लए कोन इलाज॥
पूर्ब क छिका मृत्यु हँकार।
अग्निकोन में दुःख क भार॥
सबहि क छिका कहि गेल 'डाक'।
अपने छिक्कें नहिँ करु काज॥
आकाश क छिक्कें जे नर जाय।
पलटि अन्न मंदिर नहिँ खाय॥

केरा रोपी काटी नहिँ पात,
केरे देतहु धोती ओ भात॥

फागुन केरा रोपल जाय।
आम्र मास फल बैसल खाय॥
भादव भदवा सीनो वारि।
केरा रोपी दील विचारि॥

चइत मूदि पडिवा जहि वार।
'डाक' करै छथि तकर विचार॥
रवि सोखा मंगल बरखा।
बुध में महगी काटह चरखा॥

आखाढ़ नवमी शुक्ल पखा,
की कर पंडित लेखा जोखा॥
बरिसय मेघ जौं मूसरधार,
भीम समुद्र में बगडा चार॥

फागुन मंगल होए पाँच।
पूसहु में पँच कुबडा नाच

काल पड़ए तहि सालहिं घोर ।
'भाँडरि' सुनह बात (एक ?) मोर ॥

जौं देखी कोदरि-कट्टा मेह ।
ताहि बीच में बातक नेह ॥
जाए खेत में बान्ही आरि ।
'डाक' कहैं छथि समय विचार ॥
ने ओहि दिन नें प्रात दिवस ।
वर्षा होअय अधिक अवस ॥

यत मास गर्भ नारि के नाम ।
यत जन बैसल छथि ओहि ठाम ॥
जोड़ि अक्षर सब हो यत अंक ।
सातें हरनें बाँचय जे निरंक ॥
'डाक' कहथि एक दुइ ओ पाँच ।
बाँचय पुत्र करविअह नाँच ॥
एहि सौं आन जौं बाँचए आबि ।
कन्या देखने बड़ सुख पाबि ॥

अक्षर दुइगुन चौगुन मात्रा ।
नामे नामे करी एकत्रा ॥
तीन अंक सौं भाग करी ।
भाग-शेष सौं उत्तर भरी ॥
एकें शून्यें पहिने पति ।
दुइ रहय तँ जाय युवति ॥

सुतब उठब पाँजर मोड़ा ।
ताहि बीच में जनमल छौंड़ा ॥
राजाक बेटा रामलाल ।
आठ बर्खो में 'डाक' नेहाल ॥

बतहाक चौदह बतहिक आठ।
अन्न त्यागि कए जीवन काट॥

बाभन कूकूर हाथि।
तीनू जातिहिं खाथि॥
कायथ कौआ रोड़।
तीनू जाति बटोर॥

डाक ने कौओं में भी ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र वर्ग होने का वर्णन किया है। जैसे—

तनु अति कारी बडका लोल।
पैघ काक अति ऊँचहि बोल॥
ताहि काक कएँ बाभन जान।
कहथि 'डाक' जे आन नहिँ मान॥
पिंगल आँखि नील रंग ठोर।
सब देह कारी छत्री सोर॥
पांडु नील रंग चोंच ओ देह।
कहथि 'डाक' जे वैश्य कहि लेह॥
मसमक रंग दुबर शरीर।
कर कर बाजए रह नहिँ थीर॥
ताहि 'डाक' कह सूद्र पुकारि।
एहि सौं आन थिक अन्त्यज हारि॥

वाम भाग में बाजए गीदर।
मन वान्छित फल पावहु शीघर॥
सम्मुख दहिन जौं बोल सियार।
महा अशुभ कहथि 'डाक' गोआर॥

सरदी सुंघनी बलक छिक्का।
डाक' कहथि जे ई सब फिक्का॥

पौष इजोडिया सप्तमी, अष्टमी नवमी बाज।
'डाक' जलद देखए प्रजा, पूरय सब विधि काज॥

इत्यादि अनेक अच्छी अच्छी कहावतें इस में हैं, जो कि प्रायः श्री त्रिपाठी जी के संग्रह में नहीं देख पड़ती हैं।

मिथिला के संग्रह में 'डाक' के नाम के साथ-साथ एक 'भाँडरी' का भी नाम देख पड़ता है। मालूम होता है कि इसी को श्री त्रिपाठी जी ने 'भड्डरी' कहा है और उन की कहावतें भी दी हैं। इस 'भाँडरी' के परिचय ढूँढने में बहुत कुछ ग्रंथ ही की सहायता मुझे मिलती है। इस संग्रह में कम से कम बीस बार 'भाँडरी' का नाम आया है जैसे कभी "कहए 'डाक' सुनु 'भाँडरी' "; कभी "कहहि 'डाक' सुनु 'भाँडरी' "; कभी "कहथि 'डाक' सुनु 'भाँडरि' सिद्धि"; कभी फिर "'भाँडरि' सुनह बात ( एक ? ) मोर"; कभी तो "'डाक' कहए सुनु 'भाँडरि' रानी" और फिर कभी "सुन 'भण्डरि' कह 'डाक' गोआर" तथा "कहत 'डाक सुन 'भण्डरी'" और कहीं 'भाडी' भी पाठ है। इस को देख कर मालूम होता है कि 'भाँडरी' स्त्री का नाम है, पुरुष का कदापि नहीं, क्योंकि 'भाँडरी' को रानी कह कर कई बार कहा गया है। इस के बाद यह प्रश्न होता है कि इस 'भाँडरी' से 'डाक' का क्या संबंध है। इस के तीन प्रकार के समाधान अभी मेरे मन में आते हैं—

( १ ) 'भाँडरि सिद्धि' यह देख कर कहा जा सकता है कि योगिनियों मे कोई 'भाँडरि' नाम की सिद्धि है, जिस के प्रभाव से 'डाक' भूत भविष्य को जानने वाले हुए होंगे। इसी लिए उन्हीं को लक्ष्य कर ये सब कहावतें 'डाक' ने कही होंगी।

२—" 'भाँडरि' रानी" इस पद से यह मालूम होता है कि 'भाँडरी' किसी प्रदेश के राजा की रानी का नाम रहा होगा और राजा या उन की रानी के 'डाक' प्रियपात्र थे, जिस के कारण 'डाक' ने उसी रानी के नाम पर कहावतें कहीं। इस प्रकार की प्रथा प्राचीन काल से चली भी आ रही है। इस की पुष्टि के निमित्त एक और भी प्रमाण ग्रंथ में मिलता है। 'डाक' ने कुछ कहावतें किसी राजा को लक्ष्य कर कही हैं जैसे—

कहए 'डाक' निश्चय भूपाल।
देशक राजा मरए ओहि साल॥

तथा—

चैतवदि पडिवा फल इहे।
सुनिले राजा 'डाक' हि कहे॥

इन दोनों स्थानों में 'भूपाल' और 'राजा' शब्द किसी एक राजा को लक्ष्य करता है। संभव है कि यह निरर्थक हो, जैसा कि एक स्थान मे "कहए 'डाक' तों सुनह रावण", रावण का भी उल्लेख है, किंतु ऐसा मानने से अनवस्था होगी। इस स्थिति में संभव है कि एक राजा जो कि 'डाक' के आदर-पात्र रहे हों, उन्हीं की रानी 'भाँडरी' रही हो।

३—तीसरा अनुमान यह है कि 'भाँडरी' डाक ही की अति प्रियपात्र स्त्री रही हो। इस में भी कुछ ग्रंथ से प्रमाण मिलते हैं। जैसे—

सुतहु पिया निचिन्त भय, बन्हए ने सारिक आरि॥
तुम जाओ पिय मालवा, मैं जाती गुजरात॥
कातिक कन्ता सिकियो न डोलय, कहाँक रख वह धान॥

ये कहावतें स्पष्ट रूप से पति ही को लक्ष्य कर कही गई हैं। संभव हो कि 'भाँडरी' ने ही इन कहावतों को कहा हो। मुझे यही संबंध समुचित मालूम होता है, और ऐसी स्थिति में 'डाक' ने अपनी ही स्त्री 'भाँडरी' के लिए 'रानी' आदि शब्द का प्रयोग किया है। इन बातों को देखते हुए मैं श्री त्रिपाठी जी से सहमत नहीं हो सकता, यह तो स्पष्ट है। और न मैं रायबहादुर दिनेशचंद्र सेन ही से सहमत हूँ, कि यह डाक या घाघ या खाना का समय ईसा की दशवीं शताब्दी में था। यह तो समझ में भी नहीं आता।

इस 'डाक' की मृत्यु के संबंध में जो कथा और कहावत श्री त्रिपाठी जी ने कही है, वही मिथिला में भी प्रसिद्ध है। अतः मैं उस का उल्लेख यहाँ करना व्यर्थ समझता हूँ।

# चित्रकार "कवि" मोलाराम की चित्रकला और कविता

[ लेखक—श्रीयुत मुकंदीलाल, बी० ए० ( ऑक्सन ), बैरिस्टर-एट्-लॉ ]

## [ २१ ]

## मेदिनीशाह

पृथिवीपत शाह का पुत्र और उत्तराधिकारी मेदिनीशाह अपने पिता की मृत्यु के बाद गढ़वाल के राजसिंहासन पर बैठा। मेदिनीशाह का राज्यकाल टेहरी की वंशावली के अनुसार सन् १६१४–१६६० है। पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी ने सन् १६७६–१६९९ दिया है। बेकेट की सूची के अनुसार मेदिनीशाह ने ४६ वर्ष राज्य किया, और ६२ वर्ष की उम्र में सन् १७१७ में शरीर त्याग किया। अल्मोड़ावाली गढ़राज-वंशावली जो ऐटकिंसन ने दी है, उस मे पृथिवीपत शाह का समय सन् १६४०–१६६० दिया है। और मेदिनीशाह को पृथिवीशाह का उत्तराधिकारी बता कर मेदिनीशाह के पुत्र फ़तेहशाह का समय सन् १६८४–१७१६ दिया है। अल्मोड़ा की सूची के अनुसार मेदिनीशाह का राज्यकाल सन् १६६०–१६८४ है। हमारी राय में ( जैसा हम पहले भी कह चुके हैं ) अल्मोड़ावाली सूची सही है, और मेदिनीशाह का राज्यकाल सन् १६६०–१६८४ है। अर्थात् मेदिनीशाह २४ वर्ष गढ़वाल के राज्यसिंहासन पर रहा। परंतु मेदिनीशाह अपने पिता पृथिवीशाह के जीवन-काल में ही राज्यकार्य में बहुत दख़ल देता था, और गढ़वाल के शासन मे उस की बहुत चलती थी। सुलैमान शिकोह गढ़वाल में सन् १६५८ में आया था। मेदिनीशाह

मेदिनीशाह का ठीक समय सन् १६६०–८४ ई०

ने अपने पिता पृथिवीशाह की इच्छा के विरुद्ध सुलैमान को औरंगज़ेब के हवाले कर दिया था।

औरंगज़ेब मेदिनीशाह को बहुत मानता था। मेदिनीशाह औरंगज़ेब के दरबार में बहुत रहने लगा था। मेदिनीशाह के समकालीन कुमाऊँ के राजा बाज़बहादुर और उद्योतचंद थे। ऐटकिसन के अनुसार बाज़बहादुर का समय सन् १६३८–१६७८ और उद्योतचंद का समय सन् १६७८–१६९८ है। गढ़वाल के 'गज़ेटियर' के अनुसार मेदिनीशाह के समय में बाज़बहादुर और उद्योतचंद ने गढ़वाल के बधाण परगना पर हमला किया। उद्योतचंद ने पहिले सन् १६७८ में मात खाई। लेकिन दूसरे साल गणाई और पंडुवाखाल हो कर लोहवा और चाँदपुर में अपनी सेना को लेकर आया। उस ने चाँदपुर गढ़ पर आक्रमण किया। मेदिनीशाह ने डोटी के राजा रैंका की सहायता माँगी। उस से चंपावत पर हमला करवाया। और स्वयं मेदिनीशाह ने दूणागिरी और द्वारा ( हाट ) पर अधिकार किया। दो वर्ष तक लड़ाई चलती रही। अंत में मेदिनीशाह और रैंका राजा हार गए। अल्मोड़ा के राजा ने दूणागिरी और द्वारा में कुछ सेना गढ़वालियों को रोकने के लिए रख दी।[1]

मेदिनीशाह के समकालीन और उन से उस की लड़ाई

मोलाराम के अनुसार जब पृथिवीशाह—

देह तजी तब स्वर्ग हि पायो।<br>
मेदिनीशाह भये सुत तिन के॥<br>
कहूँ सुजस अब सुनियो इन के।<br>
ख़बर गई दिल्ली में जब हीं॥<br>
भेज्यो ऐंची गढ़ महिं तब हीं।

मेदिनीशाह का औरंगज़ेब की सहायता करना

---

[1] 'गढ़वाल डिस्ट्रिक्ट गज़ेटियर', ( १९१० ) पृष्ठ ११८

खिलत साथ पार्चा दीन्यो,
इत आवो तुम हुकुम हि कीन्ह्यो ॥
मेदनीशाह चले संग ताके।
फतेहशाह सुत राज में राखे ॥
दिल्ली जाय सलाम ही कीन्ह्यो।
देखि बादशाह हुकुम ही दीन्यो ॥
तुम क्यूंठलगढ[1] साधो जाई।
इत की फौजें हारि के आई ॥
जाकी वह गढ़ भयो मवासी।
हमरी उन कई फौज विनासी ॥
सुनी मेदनीशाह यह, झुकि के कियो सलाम।
कह्यो मै हजरत जात हूँ, यही हमारो काम ॥
करि सलाम हजरत को धायो।
गढ़ सों अपनो कटक मँगायो ॥

जो गढ़वाली सेना मेदिनीशाह गढ़वाल से औरंगजेब की सहायता के लिए, क्यूंठल के राजा पर आक्रमण करने को ले गया था, उस का विवरण हम इस से पूर्व दे चुके हैं।

संग लोभी वधाणी तिन के।
तुपक सरोही कर्मंहि जिन के ॥
ऐसी गढ़ सों फौजें धाई।
जाय क्यूंठल सबैहि घिराई ॥
मेदिनीशाह मंत्र ठहरायो।
सब मंत्रिन को इहै सुनायो ॥

मेदिनीशाह का क्यूठल-गढ़ पर आक्रमण

[1] क्यूंठलगढ़, पंजाब में एक पहाड़ी राज्य है, जो गढ़वाल व सिरमौर से मिला है इस को कैठल भी कहते थे

पानी रसत बंद करि राखो।
भली बुरी तिनसों मत भाखो ।।
बठफर गढ चहुँ पास फिरायो।
अंदर जान कोई नहि पायो ।।
गढ महिं बैठि कतल अरि कीने।
पड़े पाय मुख महिं तृण दीने ।।

क्यूंठलगढ़ पर विजय-प्राप्ति का समाचार जब दिल्ली के बादशाह (औरंगज़ेब) के पास पहुँचा तो उस ने मेदिनीशाह को अपने पास बुलाया।

मेदिनीशाह का औरंगजेब के दरबार में सम्मान और पारितोषिक पाना।

मेदनीशाह दिल्ली में आये।
बहु आदर से पास बुलाये ॥
हजरत कह्यो कुछ अर्जी लाओ।
जो तुम माँगो सोही पाओ ॥
राजा कहि मेहर जो कीजे।
दून हमारी हमको दीजे ॥
बहोत दिनन से छूट रही है।
बूझी तुम हम अर्ज कही है ॥
पट्टा तुरत लिखाय मँगाया।
ठपिके सही कराय दिलाया ॥
हुकम भयो रहो हमरे पासहि।
सब विधि पूरे तुमरी आसहि ॥
मेदनीशाह रहे तब तितही।
मजलस जात रहे जो नितही ॥

कोई दिन दिल्ली रहे, पाछे गढ महिं आय।
सुरगवास तिनको भयो, रह्यो सुजस जग छाय ॥

इस बात को पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी भी मानते हैं कि "मेदिनीशाह की औरंगजेब से घनिष्ठ मैत्री हो गई थी। मेदिनीशाह औरंगजेब के दरबार में जा कर उस का मेहमान भी रहा करता था।" परंतु पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी से हम इस बात में सहमत नहीं कि "इस राजा के जीवनकाल की और कोई विशेष ऐतिहासिक घटना नही पाई जाती है.........। इन के राज्य का समय साधारण समय माना जाता है। क्योंकि इन्हों ने कोई ऐसा काम नहीं किया जो इतिहास में स्थान पाने योग्य समझा जाता।"[1] हमारे नजदीक यह एक बहुत महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक घटना है कि औरंगजेब सरीखा सर्व-शक्तिमान् उत्तरी भारत का सम्राट् गढ़वाल सरीखे छोटे से राज्य की सहायता माँगे। दूसरी महत्त्वपूर्ण बात यह है कि मेदिनीशाह ने गढ़वाल राज्य का वह भाग अर्थात् देहरादून जिला जो पहले गढ़वाल राज्य के अंतर्गत था और जिस को औरंगजेब ने सुलैमान शिकोह के श्रीनगर आने पर अपने अधिकार में कर लिया था, उस प्रांत को अपने बाहुबल का परिचय कराकर गढ़वाली सिपाहियों की वीरता के पुरस्कार मे औरंगजेब से प्राप्त किया। तीसरी ऐतिहासिक घटना मेदिनीशाह के राज्यकाल की यह है कि जब मेदिनीशाह दिल्ली के दरबार में रहने लगे तो उस समय मेदिनीशाह की अनुपस्थिति के कारण अल्मोड़ा के राजा उद्योतचंद ने बधाण, लोभा, और चाँदपुर के कुछ हिस्से पर अधिकार कर लिया था। चौथी उल्लेखनीय घटना जिस की चर्चा रतूड़ी जी ने भी की है, वह यह है कि सनातन, प्राचीन प्रथा, के अनुसार कुंभ के मेले में सब से पहले हरी जी के कुंड पर गढ़वाल का राजा स्नान करता था। क्योंकि हरद्वार उस समय गढ़वाल राज्य के अंतर्गत था। एक कुंभ के मेले में देशी राजाओं ने कहा कि हम पहाड़ी (गढ़वाली राजा) को पहिले हरी कुंड पर स्नान नहीं करने देंगे "यदि वह जबरदस्ती करे तो शस्त्र काम में लाये जायँ"। मेदिनीशाह ने "कहला भेजा कि इस परम पावन पुण्यक्षेत्र में

मेदिनीशाह के राज्य-काल का महत्त्व

"मेरी गंगा स्वतः मेरे पास आवेगी"

---

[1] 'गढ़वाल का इतिहास', पृष्ठ १९२

रक्तपात करना क्षत्रियों का काम नहीं। आप लोग पर्व पर जब चाहें, कुंड पर, स्नान करें। यदि गंगाजी को मेरा महत्त्व रखना होगा तो मेरी गंगा स्वत: मेरे पास आ रहेगी। मेदिनीशाह ने अपना डेरा गंगा के उस पार चंडी के नीचे मैदान में लगाया। "पर्व के दिन प्रात:काल को क्या देखा गया कि गंगा की धारा पलट कर राजा मेदिनीशाह के डेरे के पास बह रही है। हरी जी के कुंड पर बिना पानी के मछलियाँ तड़प रही हैं।·········तब राजा को सच्चा बद्रीनाथ का अवतार जान कर, अन्य सब राजा लोग और यात्रीगण राजा के दर्शन को गए। और उन से क्षमा माँगी। तब से वह गंगा जी की नील धारा प्रसिद्ध है। यह गाथा केवल गढ़वाल में ही नहीं किंतु दूण और हरिद्वार प्रांत में प्रसिद्ध है।"[1]

गंगा चाहे स्वयं हरी कुंड को छोड़ कर चंडी की तरफ़ गई हों, या मेदिनीशाह नहर निकाल कर गंगा को वहाँ ले गए हों, इस बात का प्रमाण मौजूद है कि गंगा की एक धारा चंडी की तरफ़ अवश्य गई।

## [ २२ ]

## फ़तेहशाह

फ़तेहशाह को फतेहसिंह भी कहते थे। फ़तेहशाह का राज्यकाल सन् १६८४—१७१६ है। फ़तेहशाह ने १६९२ मे जिला सहारनपुर पर हमला किया। शाही सेनापति सय्यदअली ने फ़तेहशाह को सहारनपुर से मार भगाया। फ़तेहशाह ने तिब्बत पर भी हमला किया। और कहा जाता है कि फ़तेहशाह ने तिब्बत के कुछ भाग में अपना राज्य क़ायम कर लिया था। फ़तेहशाह की एक टोपी, कोट, तलवार, तोड़ेदार बंदूक़, दापा के मंदिर में अब तक, तिब्बत में, रक्खे हुए हैं। फ़तेहशाह के सन् १६८५, १७०६, १७१० और १७१६ के दान-

फतेहशाह के सहारनपुर और तिब्बत के आक्रमण

[1] पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी, 'गढ़वाल का इतिहास' पृष्ठ ३९१ ३९२

पत्र मौजूद हैं। उक्त दानपत्रों में फ़तेहशाह का नाम फ़तेपतशाह लिखा हुआ है।

कुमाऊँ और गढ़वाल के बीच जो युद्ध छिड़ा हुआ था वह जारी रहा। अल्मोड़ का राजा ज्ञानचंद ( सन् १६९८—१७०८ ) पिंडर नदी को पार कर थराली तक आया। फिर दूसरे साल रामगंगा को पार कर उस ने सावली खाटली और सैंधार पट्टियों को लूटा। सन् १७०१ मे इस आक्रमण का उत्तर फ़तेहशाह ने, गेंवाड़ और चौकोट पर हमला कर के दिया। इसी तरह गढ़वाल और कुमाऊँ के बीच, सरहदी पट्टियों पर, एक न एक ओर से हमला होता रहा। सन् १७०३ मे मेलचौरी के ऊपर दुदुली पर ज्ञानचंद और फ़तेहशाह की सेना के बीच घोर संग्राम हुआ। फ़तेहशाह की हार हुई। सन् १७०७ में कुमाऊँ की फौज ने बिचला चौकोट में जूनियाँगढ़ के क़िले पर अधिकार किया। और पंडुवाखाल और दिवालीखाल होते हुए चाँदपुर आ कर चाँदपुर क़िले को तोड़ डाला। ज्ञानचंद के उत्तराधिकारी जगतचंद ( सन् १७०८—१७२० ) ने अपने पिता की नीति के अनुसार लोहवा को लूटा और लोहवागढ़ पर अधिकार किया। पंडुवाखाल में अपनी फौज रख दी। और पिंडर नदी के किनारे किनारे सिमली होते हुए श्रीनगर पहुँचा। फ़तेहशाह देहरादून चला गया। जगतचंद ने श्रीनगर का शासन एक ब्राह्मण के सुपुर्द कर दिया। फ़तेहशाह बहुत थोड़े समय में देहरादून से श्रीनगर लौट आया। और फिर उस ने कुमाऊँ पर आक्रमण शुरू कर दिया। कुमाऊँ राज्य के एक हिस्से को बहुत समय तक उस ने अपने अधिकार में रक्खा। सन् १७१० के एक दानपत्र के लेख से विदित होता है कि फ़तेहशाह ने अपने बधाण के सेनापति को सूचित किया कि बैजनाथ के निकट का गुड़सार गाँव जो कुमाऊँ की कैंत्यूर पट्टी मे है, वह बद्रीनाथ को चढ़ा दिया गया है और आज्ञा दी कि सेना-नायक इस बात का ख़याल रक्खे और देखे कि गढ़वाल और कुमाऊँ के सिपाही इस गाँव ( गड़सार ) के लोगों को तंग न करें।

गढ़वाल और कुमाऊँ के बीच युद्ध

**मोलाराम के** **मेदिनीशाह की मृत्यु के बाद**

फतेशाह राजा इत रहे।
दिल्ली औरंगजेब ही भये॥
फतेशाह दाता भये ज्ञाता।
सुंदर सूरज गत विख्याता॥
दिल्ली औरंगजेब कसाई।
पिता भ्रात सब दिये मराई॥

जैसा कि हम पहले लिख चुके हैं मोलाराम ने सुलैमान शिकोह का गढ़वाल में आना फतेहशाह के समय में बताया है। मोलाराम ने गलती से पृथिवीशाह के बदले फतेहशाह का नाम लिखा। सुलैमान शिकोह पृथिवीशाह के समय में आए थे। सुलैमान शिकोह के आने व जाने के विषय में हम पहले लिख चुके है।[1]

फतेहशाह और सुलैमान शिकोह

फ़तेहशाह के विषय में मोलाराम ने अपने काव्य में और कुछ नहीं लिखा है। हस्तिदल थापा से, जिस के कहने पर उन्हों ने अपना काव्य रचा, सिर्फ इतना ही कहा—

वही कथा अब फिर कै आई।
जो पहिलों हम तुम्हें सुनाई॥
तब हस्ति जू यों कही, आगे कहो सब हाल।
फतेहशाह पाछे भयो, जो राजा गढ़वाल॥

"वही कथा" से मोलाराम का मतलब सुलैमान के आने और जाने के इतिहास से है, जिस की चर्चा मोलाराम ने अपने पूर्वजों के गढ़वाल में आने का कारण बताते हुए अपने काव्य के आरंभ मे की है।

फ़तेहशाह ने गुरु रामराय को देहरादून के गुरुद्वारे के व्यय के लिए कई गाँव दान दिए और श्रीनगर मे भी गुरु रामराय का मठ स्थापित किया।

फतेहशाह का दान और अंतिम समय

---

[1] 'हिंदुस्तानी', अक्तूबर १९३२, पृष्ठ ४४०-४

'गढ़वाल गजेटियर' के अनुसार फतेहशाह की मृत्यु पर, सन् १७१६ मे, उस के पुत्र दिलीप के हाथ राज्य-शासन आया। और दिलीपशाह के नौ महीने राज्य करने के बाद राज्य का शासन न जाने किन कारणों से और कैसे उपेंद्रशाह के हाथ आया। उपेंद्रशाह ने भी सिर्फ नौ मास पर्यंत राज्य किया।

[ २३ ]

## उपेंद्रशाह

मोलाराम के काव्यानुसार—

उपेंद्रशाह भये पाछे राजा।
तिनहूँ किये सबै शुभ काजा॥
(उपेंद्रशाह का रामराज्य) सिंह मृग एक ठौर बँधायो।
एक घाट मे नीर पिलायो॥
निस रीत गढ़राज चलाई।
कहूँ अनीत होन नहीं पाई॥
हवन यज्ञ दान बहु कीने।
हय हाथी हि कविन को दीने॥
कलियुग में सतयुग ही चलायो।
राज करन बहुत नहीं पायो॥
नौ दस मास राजहि कीन्यो।
स्वर्ग जाय पुनि वासिह लीन्यो॥
टीका तिनके कोई न हुआ।
जो हुआ सोई तहँ मुआ॥

'गढ़वाल गजेटियर' और 'गढ़वाल का इतिहास' मे उपेंद्रशाह के विषय में कुछ नहीं लिखा है। केवल उन का नाम-मात्र दिया है। रतूड़ी जी ने उपेंद्रशाह की मृत्यु इकतालीसवें वर्ष होना बताया है। मोलाराम के उपेंद्रशाह बड़ा धार्मिक, सदाचारी और बड़ा अच्छा शासन

कर्ता, प्रजावत्सल, कवि गुणग्राहक राजा हुआ। जैसा गढ़वाल के 'गज़ेटियर' में भी लिखा है कि उपेंद्रशाह ने केवल नौ महीने राज्य किया; मोलाराम भी यही कहता है। मोलाराम दिलीपशाह को उपेंद्रशाह का भाई बतलाता है। और प्रदीपशाह को दिलीपशाह का पुत्र बताता है। 'गढ़वाल गज़ेटियर' ने भी प्रदीपशाह को उपेंद्रशाह का भतीजा अर्थात् दिलीपशाह का पुत्र माना है।

[ २४ ]

## प्रदीपशाह

प्रदीपशाह का समय १७१७ से १७७२ ई० तक है।

उपेंद्रशाह को भ्रात इक, छोटो शाह दुलीप।
देहांत तिनको भई, तिनको सुत परदीप॥

*प्रदीपशाह की बाल्यावस्था में मंत्रि-मंडल की कुव्यवस्था*

प्रदीपशाह बालक भये राजा।
मंत्रि करैं राज को काजा॥
पांच वरष महि राजहि पायो।
राज-काज सब भात चलायो॥
राणी राज भयो गढ़ माहीं।
मंत्री नूतन चक्रि बनाहीं॥
घोर कलो गढ़ माहि प्रकासा।
गोति विप्र मंत्री किये नासा॥
खसिया बहु रजपूत सिंहारे।
पहिले मंत्री सबहीं मारे॥
नूतन मंत्री नूतन राजा।
मंत्री करैं राज को काजा॥
राजा जहाँ बालक न्याय नाही।
मंत्री करैं आपस कलह माही॥

जैसे विना अंकुश मत्त दंती ।
जूहै महायुद्ध कवि यों वदंती ॥
ताके रहैं नूतन नित्य मंत्री ।
होवैं सु कैसे वह राज तंत्री ॥
भली बुरी ते कुछ ना लखंती ।
राजश्री गर्भ कवयो वदंती ॥
जहाँ ज्ञान सनमान की बात नाहीं ।
महा अंध की धुंद कहिये तहांही ॥
तहां क्या करैं पंडितें पंडिताही ।
जहां खाक बूरा बिकै एक सांही ॥

पंडित गुनिजन लोक जे, सबही भये उदास ।
जो पामर कुल हीन नर, मंत्री भयो वो खास ॥

..............................

गढ़ महि निरमानुखता भई ।
इहै खबर चहुँ दिस महीं गई ॥
कुरमांचल तैं बिगबत आई ।
पुरवा पछुवा पौन भी धाई ॥

कुरमांचल सो जोयसी, हरी राम तिहुँ नाय ।
होय तगीर श्रीनगर महिं, आयो वह गढ़ धाय ॥

हरीराम जोशी कुमाऊँ पर आक्रमण करने का आग्रह करता है ।

सिरीनगर महि जोसी आयो ।
या विधि उलका पात उठायो ॥
निरमानुखता गढ़ महि देखी ।
महाराज सौं कीनी सेखी ॥
हे महराज शरण हौं आयो ।
राज कुमाऊँ तुम्हें चढ़ायो ॥
चलो फौज ले राज कुमाऊँ ।
देस मुलक सब तुम्हें मिलाऊँ ॥

गढ़महि अपने पुत्र बिठावो।
राज कुमाऊँ तुमहिं चलावो॥
तुम राजा हम मंत्री तुहारे।
कुर्माचल सों हुए नियारे॥
राज काज सब हमरे हाथा।
सो हम निसिदिन तुमरे साथा॥
चंड भाज के देश हि जावें।
राज तखत महि तुम्हें बिठावें॥
प्रदीपशाह नरनाह, सुनि लागे बातन माहि।
आयो हाथ न राज वो, अपनो राख्यो नाहिं॥

..............................................

प्रदीपशाह की कुमाऊँ राज्य पर चढ़ाई

सवालाख ले फौज संग, गये कुमाऊँ माहिं।
डेरा दीन्यो जूनियाँ, गढ़ महि खोद बनाहि॥
कोई दिन जो तहाँ रहाये।
प्रजा कोई नहि भेंटन आये॥

प्रदीपशाह हरीराम जोशी की बातों में आगया। जूनियाँगढ़ में जा कर उस को पता लग गया कि वास्तव में कुमाऊँ की स्थिति इतनी बुरी नहीं थी। कुमाऊँ की प्रजा का अभी अपने राजा पर प्रेम था। जोशी किसी व्यक्तिगत द्वेष के कारण प्रदीपशाह को कुमाऊँ पर हमला करने के लिए लाया था। मालूम यह होता है कि हरीराम जोशी कुमाऊँ के मंत्री पद से हटा दिया गया था। इसी लिए उस ने यह षड्यंत्र रचा था। जब प्रदीपशाह की गढ़वाली सेना सामने आ गई तो कुमाऊँ के राजा और मंत्रिमंडल ने—

हरीराम जोशी हि बुलायो।
सब ही ने मिलि जुलि समझायो॥
ताकी खिदमत ताको दीनी।
सबहि कुछ कीनी॥

हरीराम बक्सी कहलायो।
इन को साफ जवाब दिलायो॥
..................................

कुरमांचली सब एक हो, गढ़मंत्री लिये मिलाय।
कह्यो वेग गढ़ भूप को, इत सों देहु उठाय॥

गढ़मंत्री इह मसलत दीनी।
गुपत महा तहँ कौसल कीनी॥
लोग तुम्हारे जब चढ़ि आवैं।
राजा को हम तबहि उठावैं॥

कृतघ्न मंत्री की अनुमति के अनुसार कुमाऊँ की सेना ने गढ़वाली सेना पर आक्रमण किया।

कुमाऊँ की सेना का गढवाली सेना पर आक्रमण

राजा लियो घेर जब ताही।
बाप पूत दो लड़े उहांही॥
बाप पूत दो भाट भिखारी।
उनहूँ तहाँ लड़ाई भारी॥
राजा तितसों दियो बचाई।
बीस पचीसैं लोथ गिराई॥
तब किनहूँ ने गोली दागी।
बाप पूत दोनों के लागी॥
निमक हलाली में सिर दीना।
लालच लोभ कछू नहिं कीना॥

इन दो पिता-पुत्र भाटों की राज-भक्ति और नमकहलाली गढ़वाल और कुमाऊँ के मंत्रियों की कृतघ्नता के सामने काले बादलों में विद्युत्-छटा के सदृश है।

भागे गढ़ के लोग सबैं ही।
सरबसु सब को लुट्यो तबैं ही॥
कई लाख को द्रव्य लुटायो।
सो सब कुर्मांचली ने पायो॥

गढ़वालियों के अवगुण

राजा भाजि नगर महि आये।
मिल्यो राज नहि आपु लुटाये॥
ऐसे खसिया द्रुज हैं गढ़ के।
जानत हैं घर ही मे लड़ के॥
एक की एक करैं चुगली,
चुगली, बहु पेचन में बढ़ि कै।
परकाज बिगारत हैं अपनो,
सिर पाप चढ़ावत हैं अड़ि कै॥
याहि तैं थो गढ़वाल गयो,
कटि आपस माहि मरै लड़ि कै।
कधि मोलाराम विचार कही,
ऐसे खसिया द्रुज हैं गढ़ के॥

प्रदीपशाह की शांति-प्रियता और विलासिता

ता दिन तै परदीप शा,
बाहर निकसै नाहि।
घर ही में मजलस करी,
मंत्रिन के संग माहि॥
विक्रम छाड़ि संधि ही कीनी।
देश विदेश पत्रिका दीनी॥
लिखत पढ़त सब ही को राखी।
बैर करै नहिं संग माहि काकी॥

मोलाराम के कथनानुसार इस के बाद प्रदीपशाह शांति-प्रिय हो गया। और सारा समय उस का विलासिता, "वनिता और गनिका" की सुहबत में बीता और उस के आस-पास—

फिरैं पचास साठ ही चकना।
मदमाते ज्यों हाथी मकना॥
सबहीं को पुर महिं धुरकावैं।
तिन को देखि सबहि को डरावैं॥

ऐसे चकना जिन के चेरा।
तिन के पुर निस दिन हि अधेरा॥
बिभचारी कौ नाहि डरावैं।
गनिका मित्र सौं दंड भरावैं॥
परदारा गनिका हितकारी।
नीत रीत परदीप बिसारी॥
..............................

प्रदीपशाह की मृत्यु

इकसठ बरस लौं राजहि कीना।
आधा अँग अधँग ने लीना॥
जडी जंतु औषध वहु कीनी।
लगो एक नहिं काया लीनी॥
इकसठ बरस की उमर हीं, मरे जो शाह प्रदीप।
ललितशाह को राज भयो, खरी लगाई सीप।

प्रदीपशाह का समय ( १७१७-१७७२ ई० ) सही होने के प्रमाण प्रदीपशाह के दानपत्रों से मिलते हैं। जिलासु के जिलेश्वर महादेव के सन् १७२५ के, श्रीनगर के कपिलमुनि के १७३४ के, चंद्रापुरी के १७४५ के, कमलेश्वर ( श्रीनगर ) के सन् १७५३ के दानपत्र जो कि ट्रेल ने सन् १८१८ में माफी गाँव के पट्टों से इकट्ठा किए उन से सही साबित होता है।[1]

प्रदीपशाह का राज्यकाल

ऐटकिंसन में दी हुई अल्मोड़ावाली सूची के अनुसार प्रदीपशाह का राज्यकाल सन् १७१७-१७७२ है। अर्थात् उस के अनुसार ५५ वर्ष उस ने राज्य किया। मोलाराम ने ६१ वर्ष की अवस्था में प्रदीपशाह की मृत्यु होना बताया है। और मोलाराम ने यह भी लिखा है कि जब उस को राज्यसिंहासन प्राप्त हुआ, प्रदीपशाह की अवस्था पाँच वर्ष की थी। राज्य-काज, उस की बाल्यावस्था में, राजमाता और मंत्रियों के द्वारा होता रहा। बीस इक्कीस वर्ष

---

[1] ऐटकिंसन, 'हिमालयन, डिस्ट्रिक्टस ; जिल्द २ पृष्ठ ५७४ ५७६

की अवस्था से प्रदीपशाह स्वयं राज्य-प्रबंध करने लगा होगा। उस की नाबालगी के समय में, स्वार्थवश मंत्रियों ने, जो कुप्रबंध और अत्याचार किए उन की चर्चा मोलाराम ने की है। जो कि मोलाराम के शब्दों में ऊपर दी जा चुकी है।

'गढ़वाल गज़ेटियर' और ऐटकिंसन के अनुसार प्रदीपशाह के समय में जिला देहरादून, जो उस समय गढ़वाल के राजा के आधीन था, खूब हरा-भरा था। सन् १७४७ में देहरादून के चार सौ गाँवों से प्रदीपशाह को ९७,४६९ रुपये की आय थी। इस में से प्रायः आधी आय प्रदीपशाह ने मठ-मंदिरों को दान में चढ़ा दी थी। गढ़वाली राजा की इस आय को देख कर सहारनपुर के रुहेला नायक नजीर खाँ ( नजीबुद्दौला ) की लार टपकी। और सन् १७५७ में उस ने देहरादून पर आक्रमण किया और देहरादून पर अपना प्रभुत्व जमा लिया। नज़ीर खाँ के राज्य में देहरादून ने और भी उन्नति की। प्रदीपशाह इस बीच शांतिप्रिय और आमोदप्रिय हो गया था। इस लिए उस ने देहरादून को अपनाने की कोशिश नहीं की। सन् १७७० में नज़ीर खाँ की मृत्यु हो गई। उस के बाद देहरादून को फिर से अपने अधीन करने में प्रदीपशाह या ललितशाह को कोई कठिनाई नहीं पड़ी।[1]

देहरादून उस समय गढवाल राज्य के अंतर्गत था।

'गढ़वाल गज़ेटियर' में प्रदीपशाह की रणकुशलता के विषय में लिखा है—"प्रदीपशाह लड़ाई में कुमाऊँ के विरुद्ध विशेष सफल रहा। उस ने बधाण और लोहवा को अपने बाहुबल से वापिस ले लिया। कत्यूर पर हमला किया। रामचूला पर प्रदीपशाह ने हार खाई। कुमाऊँ के राजा देवीचंद ने उस ब्राह्मण से श्रीनगर वापिस लिया, जिस को उस के पिता जगतचंद ने दिया था। ब्राह्मण ने देने से इन्कार किया।

प्रदीपशाह की रणकुशलता

[1]'गढ़वाल डिस्ट्रिक्ट गज़ेटियर' ११९ २०

देवीचंद ने लड़ कर लेना चाहा। गढ़वालियों ने कुमाऊँनी राजा और उस की सेना को गढ़वाल से मार भगाया।"[1]

आगे चल कर 'गज़ेटियर' में यह भी लिखा है कि जब कुमाऊँ के राजा कल्याणचंद पर हाफ़िज़ रहमत ख़ाँ ने सन् १७४५ में दस हज़ार सिपाही ले कर हमला किया, अल्मोड़ा (कुमाऊँ) के राजा ने प्रदीपशाह से सहायता माँगी। प्रदीपशाह गढ़वाली सेना साथ ले कर रुहेलों से लड़ा। किंतु रुहेलों ने इन दोनों पहाड़ी राजाओं की सेना को बड़ी शिकस्त दी, और श्रीनगर पर भी हमला करना चाहा। तब प्रदीपशाह ने बीच-बचाव किया। और कल्याणचंद की तरफ़ से तीन लाख रुपया रुहेलों को दिया गया। तब रुहेलों ने कुमाऊँ का पीछा छोड़ा।

प्रदीपशाह का कुमाऊँ के राजा की सहायता में रुहेलों से लड़ना

"कुछ साल के बाद फड़नियाल फ़िरक़े के आग्रह पर प्रदीपशाह ने अल्मोड़े के राजप्रबंध में हस्तक्षेप किया। और रामगंगा के तट तक अपनी राज्य-सीमा बनाई। प्रदीपशाह की यह बात कुमाऊँ के राजा ने स्वीकार नहीं की। लड़ाई होने पर प्रदीपशाह की हार हुई। तामाढौंढ में, जो कि चौकोट में है, चार सौ गढ़वाली सिपाही रणक्षेत्र में काम आए।"[2]

प्रदीपशाह का कुमाऊँ पर हाथ मारना और उस की हार

मोलाराम ने लिखा है कि हरीराम जोशी प्रदीपशाह को बुला कर अल्मोड़े ले गया। और प्रदीपशाह से कहा कि तुम्हें अल्मोड़े के राज्य-सिंहासन पर बैठाएँगे। मालूम होता है वह हरीराम जोशी फड़नियाल फ़िरक़े की तरफ़ से आया था। और जिस युद्ध की चर्चा मोलाराम ने की है और जिस में भाट बाप-बेटे मारे गए वह रणक्षेत्र तामाढौंढ था, और जिस जूनियाँगढ़ का जिक्र मोलाराम ने किया है, कि वहाँ पर प्रदीपशाह ने सवा लाख फ़ौज ले कर डेरा जमाया था, वह जूनियाँगढ़ तामाढौंढ के पास चौकोट में था।

---

[1] 'गढ़वाल डिस्ट्रिक्ट गज़ेटियर', ११९-२०।

[2] वही पृष्ठ १२०

[ २५ ]

## ललितशाह

मोलाराम के काव्यानुसार प्रदीपशाह का पुत्र ललितशाह (सन १७७२-१७८०) अपने पिता के पश्चात् गढ़वाल के राजसिंहासन पर बैठा। ललितशाह को तीन रानियाँ और चार पुत्र थे। बड़ी रानी कैठल (क्यूँठल) राजकुमारी थी। उस का पुत्र जयकृत हुआ। दूसरी रानी डोटी की थी। उस के पुत्र प्रद्युम्न और पराक्रम हुए। तीसरी रानी गढ़वाली थी। उस का पुत्र प्रीतम था[1]। डोटी की रानी सब से प्यारी थी।

ललितशाह की कैकेई

बड़ो प्यार डोटी की रानी।
कहन में छोटी अत मनमानी॥
सो तिन के मंत्री बहिकाई।
जैसे मात कैकई गाई॥
सोई बात डोव्याली कीनी।
नृपताई निज पुत्र खों लीनी॥

रानी कीन्यों मान मन, एक दिन राजा साथ।
राजा रानी सों लगे, हँसि कै बूझन बात॥

........ ...................

राजा राज मम पुत्र को दीजे।
यह बिनती हमरी सुन लीजे॥

काम अंध ह्वै कह दियो, राजा राणी ताँहि।
पाछै आयो सोच यहि, भली भई यह नाँहि॥

---

[1] पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी ललितशाह की दो रानियाँ बताते हैं। और हर एक से दो पुत्र अर्थात् एक से जयकृतशाह और — — और दूसरी से प्रद्युम्नशाह और प्रीतमशाह 'गढ़वाल का इतिहास', पृष्ठ ४०३

अपनी लाड़ली डोट्याली रानी के पुत्र प्रद्युम्नशाह को अपना उत्तराधिकारी बनाने का वचन दे कर ललितशाह को यह चिंता हुई कि अपने दो पुत्र जयकृत और पराक्रम के लिए और कोई राज्य ढूँढे। और उस ने चाहा कि कुमाऊँ और सिरमौर को सर कर के अपने इन दो पुत्रों को इन दो देशों का राजा बना देवे।

ललितशाह का सिरमौर राज्य पर आक्रमण

कूर्मांचल सिरमौर हि आवे।
राज करैं दोउ पुत्र तुहारे॥
इह राजा मन महिं ठहराई।
लागे फौजां रखन सिपाई॥
प्रथम फौज सिरमौर चढ़ाई।
चहूँ गिरद से ताक लगाई॥
गढ़ बैराट फूक सब दीन्यों।
हेला धाय कालसी कीन्यों॥
तब सिरमौर सों फौजां छूटी।
जित की तित गढ़ फौजें कूटी॥
कही बार जो पड़ी लड़ाई।
फते जो उन सौं कधी न पाई॥
रहे जबर सिरमौरी गढ़ सौं।
खैंच पड़े तलवारें मढ़ सौं॥
गढ़ की फौजें मार हटाई।
कियो मेल नहिं पार बसाई॥
तलब पड़ी देनी सब घर सों।
चाँदी सोना बेच्यो डर सों॥
खबर बरेली यह गई, हर्ष देव के द्वार।
सब जोशी कट्ठे भये, लागे करन विचार॥

मोलाराम के

कुमाऊँ में उस समय बड़ी गड़बड़ी मची

हुई थी। वहाँ मोहकमचद ( मोहनसिंह ) ने रानी शृंगारमंजरी को मार कर कुमाऊँ के राज्य-सिंहासन पर अधिकार कर लिया था। पुराने मंत्रि-दल को मोहनसिंह ने हटा दिया। पुराने मंत्री जोशी मोहनसिंह से नाराज़ हो गए। अपना प्रभुत्व जमाने की चिंता में लगे। इस लिए हर्षदेव जोशी अपने अनुयायी अन्य जोशियों को ले कर बरेली आया। और वहाँ से गढ़वाल के राजा, ललितशाह, को अल्मोड़े पर चढ़ाई करने और कुमाऊँ में राज्य करने के लिए लालच दिलाने लगा। बरेली में पहुँचने पर हर्षदेव जोशी को, ललितशाह की सिरमौरी हार का समाचार मिला।

कुमाऊँ राज्य में अराजकता

हर्षदेव जोशी का षड्यंत्र

हरपदेव इह बात सुनाई।
जोसी सब ही पास बुलाई॥
हमहुँ कुमाऊँ सैं इत आये।
यिन उदिम सबही अकुलाये॥
अब सब मिलि उदिम ठैरावो।
पाती लिखि गढ़ मैं पौंछावो॥
गढ़पति जो हमरे बस आवैं।
सकल काज हमरे बनि जावैं॥

... ........................ ......

अरजी लिखि गढ़ मैं दई, जो मरजी तुमरी होय।
नाहण औ चंपावती, देहि मारि हम दोय॥

अरजी इह गढ़ मैं लिखि दीनी।
जोशी सब मिल मसलत कीनी॥
नाहण तुमहूँ फौज चढ़ाई।
मंत्री परजा कोइ न मिलाई॥
हमहुँ कुमाऊँ सै उठि धाये।
जब सौं मोहकमचंद [1]हि आये॥

---

[1] मोलाराम मोहनसिंह को मोहकमचंद कहता है

राजा राणी बालक मारे ।
तब सौं हमहूँ भये नियारे ॥
हम मंत्री जो मंत्र चलावे ।
एक पलक महि तिन्हैं उड़ावैं ॥
जो तुम आज्ञा हम कौं देहो ।
बाहण सहित कुमाऊँ लैहो ॥
प्रथम कुमाऊँ राजहि मारैं ।
ता पाछे बाहण पग धारैं ॥
तीनों ठौर तुम राजहि पावो ।
पुत्र आपने जो बैठावो ॥

सुनि अरजी महाराज इह , ललितशाह नर नाह ।
मनमे आई बात सब , भये प्रसन्न अथाह ॥

ललितशाह ने जोशियों को—

ललितशाह जोशियों की बातों मे आ कर कुमाऊँ पर आक्रमण करने को तैयार हो गए

प्रति उत्तर तुरतै लिखि दीन्यो !
..................................
पत्री बांच सिघ्र इत आवो ॥
फौज हमारी सँग ले जावो ।
मोहकन्चद को देहो उठाई ॥
तुम बैठो कुर्मांचल जाई ।
कुंवर हमारो सँग ले जावो ।
प्रद्युमन साह कौं राज बैठावो ॥

जोशियों ने इस के उत्तर मे ललितशाह को लिखा—

महाराज धन धन्न महा परताप तुम्हारे ।
मिले आफतैं आफ तुम्हें मंत्री जन सारे ॥
राज तुम्हारो भयो बात निश्चै इह आगो

जोशियों ने कहा अब हम तुम्हारे हो चुके। मगर हम कुमाऊँ तब तक नहीं जा सकते जब तक हमारे वहाँ का ऋण न तारा जाय।

लालची ललितशाह ने जोशियों का ऋण तारा

करज फरज सिर पै चढ्यो, बीस पचीस हज़ार।
आवन देत न ये तहाँ, हम को साहूकार॥

...... ......................

हुकम भयो जल्दी हि बुलावो।
बीस पचीस हजार पठावो॥
दई असरफी कछू रुपैया।
कह्यो तुरत आवो दोउ भैया॥

ललितशाह ने—

पत्री संग रुपैया दीने।
सो सब जोसी बाँट हि लीने॥

जोशियों ने बरेली में—

वस्तर नये सभी ने बनाये।

और तब बरेली से—

सजि कै जोसी गढ़ महि आये॥

जोशी दो भाई थे—जयानंद और हर्षदेव।

हर्षदेव तो बरेली रहा। जयानंद और कई जोशियों को ले कर श्रीनगर आया। राजा ने उन को रहने के लिए एक हवेली दी। और उन के खाने-पीने का प्रबंध बहुत अच्छा करा दिया। जोशियों को राजा ने अपनी सभा में बुलाया। जोशी राजा की तारीफ़ और चापलूसी करने लगे।

गढ़वाल की राजधानी, श्रीनगर, मे जोशियों का स्वागत

महाराज बलिराज अवतारी।
लागे बतियाँ करन पियारी॥

जयानंद जोशी तहँ बोले।
महाराज बड़भागी तोले॥
अरिपुर के सब मंत्री आये।
अरिपुर भेंट आफ की लाये॥
ललितशाह राजा तब कही।
कही तुम्हारी ह्वै है सही॥
तुमहूँ श्रीफल अरिपुर लाये।
दछिणा में हम पुत्र पठाये॥
पुत्र होत है प्राण सों प्यारो।
सो हमने तुम गोद ही डारो॥
प्रद्युमनसाह है याको नामहि।
सो तुमरे हम भेजें धामहि॥
इन को ले सँग महि तुम जावो।
कुर्मांचल को नृपति बनावो॥
तुम मंत्री इह राजा तुमरो।
देखि प्रसन्न होय जिय हमरो॥

कुवर प्रद्युम्नशाह कुमाऊँ के राज्यसिंहासन के लिए नियत किया गया।

जयानंद इत्यादि जोशियों ने कहा कि पहले इस समय हमारे साथ गढ़वाली सेना भेजो। हम कुमाऊँ जा कर पहले मोहकचंद (मोहनसिंह) को परास्त करेंगे। और उस को मार कर—

साध सत्रु को राज दबावें।
तब गढ़सों हम कुंवर ले जावें॥

कुर्मांचल के लिए प्रस्थान करने के पहिले जोशियों ने—

शुभ दिन नीको छांटि कै लीन्यो।
राज तिलक तब कुंवर को कीन्यो॥
प्रद्युमनचंद तहँ नाम धरायो।
कुर्मांचल को नृपति ठैरायो॥

गढ़वाल से गढ़वाली सैनिकों को लेजाकर जोशियों ने मोहकमचंद (मोहनसिंह) को परास्त किया

तब गढ़ से जोशी सब धाये।
मोहकचंद हि मारि भगाये॥
इहै खबर गढ़राज में आई।
घर घर बाजी मंगल बधाई॥

कुमाऊँ से जोशियों ने—

अर्जी लिख श्रीनगर पठाई।
तुम प्रताप हम जो फते पाई॥
मोहकचंद काढ़ि हम दीन्यो।
राज कुमाऊँ तुमरो कीन्यो॥
प्रद्युमनचंद अब हम को दीजे।
गढ़पति इह हमरो जस लीजै॥

राजा ने जोशियों को लिखा—

ललितशाह स्वयं कुमाऊँ जाने के लिए तैयार हुआ।

नवों राज इह खोटी परजा।
मानत नाहि हुकुम यह बरजा॥
यातें हम आवें तहाहीं।
सब को साधि करें बस माहीं॥
तब हम राज पुत्र बैठावें।
प्रद्युमनचंद हुकुम चलावें॥

यह सुन कर जोशी-बंधु घबड़ाए और उन्हों ने ललितशाह को लिखा—

जोशियों को राजा का स्वयं कुमाऊँ आना पसंद नहीं आया।

नाहक क्यों निज चरन दुखाओ।
गढ़ को छाड़ि कुमाऊँ आओ॥
हमहूँ इन को आफहि साधैं।
राजकाज सब तंत्र हि बाधैं॥
पुत्र आपनो शीघ्र पठाओ।
तुम क्यों गादी छोड़ि के आओ॥

जोशियों ने ललितशाह को परामर्श दिया कि आप गढ़वाल की गद्दी पर विराजमान रहिए। यहाँ—कुमाऊँ में—अपने पुत्र प्रद्युम्नचंद को भेज दीजिए। हम उन को कुमाऊँ की गद्दी पर बैठा देंगे।

गढ़ को राज करो नित तुम ही।
राज कुमाऊँ करें जो हम ही॥
इत के मंत्री इत ही रहैं।
तित के मंत्री तित ही कहैं॥

यह परामर्श ललितशाह को पसंद नहीं आया। वह जोशी मंत्रियों का मतलब समझ गया। और फौज ले कर कुमाऊँ को रवाना हुआ।

चढ़े फौज ले आप ही, ललितशाह महराज।
जोशी सुनि भैभीत भय, ज्यों तीतर लखि बाज॥
हर्षदेव पालायन कीन्यो।
जयानंद जोशी भय भीन्यो॥

जयानंद ने ललितशाह से कहा आप ने क्यों तकलीफ की; आप के यहाँ आने की खबर सुन कर यहाँ के सब लोग भाग गए हैं। मैं अकेला यहाँ रह गया हूँ। जनता-हीन कुमाऊँ राज्य का आप क्या करेंगे? कहाँ तक अकेले राजधानी में रहेंगे।

इस लिए उचित होगा कि आप राजधानी से बाहर दुलड़ी में रहें। मैं यहाँ राजधानी (अल्मोड़े) में राज्य-प्रबंध करूँगा। प्रजा को वापिस बुलाऊँगा। हर्षदेव को भी बुलाऊँगा। राजा ने जयानंद का कहना मान लिया। और अल्मोड़ा ( राजधानी ) के बाहर सात मील पर दुलड़ी (हवलबाग) में अपना डेरा डाला।

डेरा दुलड़ी में दियो, खेतसारी देहि छाड।
बस्यो शहर तहं मध्य महिं, चार तरफ करि बाड़।

फिर हर्षदेव को बुलाने की कोशिश की। ललितशाह हर्षदेव को वश में करना चाहता था हर्षदेव चाहता था कि वह अपना प्रभुत्व कुमाऊँ पर जमावे

र्षदेव ने कहा आप गढ़वाल को जाइए। राजा कहता था कि आप मुझ से आ कर मिलिए। ललितशाह और हर्षदेव के बीच समझौता नहीं हुआ। इसी तरह सात महीने बीत गए, और अंत में श्रावण के महीने में ललितशाह बीमार पड़ गया।

ललितशाह की मृत्यु

औषध कछू न लागी काहू।
मरे कही दुलड़ी में राऊ॥
राज प्रेत ले गढ़ महि आये।
जोशी बहु मन में हर्षाये॥
सिरीनगर माहीं गत कीनी।
राजश्री जैकीरत दीनी॥

मोलाराम के काव्यानुसार ललितशाह कुमाऊँ पर अपना राज्याधिकार अच्छी तरह से नहीं जमा पाए थे। किंतु पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी के अनुसार "राजा ललितशाह ने प्रद्युम्नशाह को कुमाऊँ की गद्दी पर बैठा कर उन की सहायता के लिए जयचंद जोशी के भाई हर्षदेव को मंत्री-पद प्रदान किया, और स्वयं सेना ले कर श्रीनगर को लौटे। परंतु मार्ग में अचानक असाध्य रोग-ग्रस्त होने से दुलड़ी के मुक़ाम पर उन की देह छूट गई[1]।"

मोलाराम ने दुलड़ी का कुमाऊँ की सीमा पर, कुमाऊँ की राजधानी अल्मोड़े के पास होना संकेत किया है। जहाँ सात महीने ललितशाह क़िला बना कर अपनी फ़ौज के साथ रहे। गढ़वाल के 'गज़ेटियर' में लिखा है कि ललितशाह ठीक उस समय मरा जिस समय वह कुमाऊँ पर प्रायः विजय प्राप्त कर चुका था। पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी ने भी ललित-

ललितशाह का समय और राज्यकाल में देहरादून की दुर्दशा

---

[1] 'गढ़वाल का इतिहास,' पृष्ठ ४०५। पंडित हरिकृष्ण रतूड़ी दुलड़ी में राजा की मृत्यु मानते हैं। किंतु दुलड़ी को कहीं रास्ते में बताते हैं। यह ग़लत है। दुलड़ी अल्मोड़े के पास हवलबाग़ है जहाँ ललितशाह ने नया क़िला व राजधानी बनाई थी

शाह के समय में कुमाऊँ राज्य में आंतरिक झगड़े और विसवों का होना माना है। और ललितशाह का कुमाऊँ पर आक्रमण करना लिखा है। किंतु कुमाऊँ के विसवों और ललितशाह के कुमाऊँ पर आक्रमण करने का जितना विस्तार-पूर्वक विवरण मोलाराम ने दिया है, उतना न तो रतूड़ी जी ने दिया है और न ऐटकिंसन ने। ऐटकिंसन ने ललितशाह का राज्यकाल सन् १७७२—१७८० माना है, अर्थात् आठ वर्ष राज्य करना बतलाया है। रतूड़ी जी ने ललितशाह का राज्यकाल ग्यारह वर्ष और आयु ५७ वर्ष लिखी है। और राज्य-समय सन् १७८०—१७९१ ई० में दिया है। किंतु यह ग़लत है। ऐटकिसन का दिया हुआ समय सही है। सन् १७७९ मे ललितशाह ने दशोली में क्रूर की नंदा ( देवी ) के मंदिर को जमीन दान कर के दी, और दूसरे साल लंगूर ( लैंसडौन के पास के ) भैरव को दान दिया। ये दानपत्र मौजूद हैं। जब ललितशाह कुमाऊँ से लड़ रहा था, देहरादून पर गूजर और सिक्ख लुटेरों ने हमला किया। खास कर सन् १७७५ और सन् १७८३ मे सिक्खो ने देहरादून प्रांत को लूटा। ललितशाह अपनी देहरादून की प्रजा की रक्षा न कर सका। उस ने सिक्ख लुटेरों को चार हज़ार रुपया सालाना नज़राना देना स्वीकार कर के अपना पीछा छुड़ाया। तब भी देहरादून के ज़िले को शांति नहीं मिली। और सिक्ख और गूजर सरदारों ने देहरादून से अपना आतंक जमा लिया। इस अराजकता के समय लंडौरा के राजा रामदयाल सिंह को भी देहरादून पर हाथ फेरने का अवसर मिला। इसी तरह गुलाबसिंह पुंडीर राजा ने भी देहरादून के कुछ हिस्से पर हाथ मारा। ललितशाह ने देहरादून की रक्षा के लिए पुंडीर राजा गुलाबसिंह की सहायता ली। और उस को देहरादून ज़िले के बारह गाँव अपनी कन्या के दहेज में दिए। इसी तरह रामदयाल सिंह को भी ललितशाह ने पाँच गाँव देहरादून की रक्षा के बदले मे दिए[1]।

---

[1] ऐटकिंसन 'हिमालयन डिस्ट्रिक्ट्स' जिल्द २ पृष्ठ ५७६ ७८।

# हिंदुस्तान की पश्चिमोत्तरी "वैज्ञानिक सीमा"[1] की समस्या

[ लेखक—श्रीयुत विश्वेश्वर प्रसाद, एम्० ए० ]

देश की रक्षा का प्रश्न एक प्रधान प्रश्न है। इस कारण प्रत्येक शासन का कर्तव्य होता है कि अपने देश की सीमा या सरहद पर दृष्टि रक्खे और उस को सुदृढ़ बनाने का प्रबंध करे। इस काम के लिए यह आवश्यक है कि सरहद ऐसी बाँधी जाय कि प्राकृतिक स्थिति ( पहाड़, नदी आदि ) द्वारा दो देशों में भेद स्पष्ट प्रकट हो जाय। पहाड़ या नदी दो देशों को केवल एक दूसरे से स्पष्ट रूप से अलग ही नहीं करते हैं बल्कि देश की रक्षा के लिए भी उपयोगी होते हैं। ऊँचे पहाड़ वैरी को रोक लेते हैं और देश की सेना को यह अवसर देते हैं कि सुगमता से, अपनी सुविधा के अनुसार, उस का सामना करे। यदि कहीं हिमालय के समान हिमाच्छादित उच्च शिखर-शृंखला सीमा पर मौजूद हो तो बाहर से वैरी का आना प्रायः असंभव है। हमारे देश की सीमा प्रकृति ने आप ही निश्चित कर दी है। दक्षिण, पश्चिम और पूर्व के अधिकांश भाग समुद्र से घिरे हुए हैं, और उन का स्थल द्वारा अन्य देशों से कोई संपर्क नहीं है। उत्तर में पामीर से पूर्व लगभग १५०० मील लंबी आसाम की पहाड़ियों तक बर्फ़ से सदैव ढकी हुई ऊँची हिमालय की दीवाल है, जो संतरी के समान बाहर से आनेवाले वैरियों को रोके हुए है। इस दीवाल में कहीं-कहीं दर्रे हैं, लेकिन बर्फ़ से ढके रहने के कारण सेना के परिचालन के लिए अनुपयुक्त हैं। यह पर्वत-श्रेणी पश्चिमोत्तर तथा पूर्वोत्तर में नीची हो जाती है, और छोटी

[1] 'साइंटिफ़िक फ्रांटियर्स'।

नीची पहाड़ियाँ ही नजर आती हैं। इन पहाड़ियों के बीच काफी रास्ते हैं, जिन के द्वारा व्यापारी लोग ही नहीं बल्कि सेना भी सुगमता से आ-जा सकती है। इस कारण जितने भी आक्रमण मध्य-एशिया से हमारे देश पर हुए है, इसी पश्चिमोत्तरी पहाड़ी स्थल के बीच से हुए हैं। यह कुल स्थल लगभग १२०० मील लंबा है और उत्तर मे गिलगिट से ले कर दक्षिण मे समुद्र तक चला जाता है। इस के उत्तरी भाग मे पर्वत ऊँचे हैं, और दर्रे कम, तथा दक्षिणी भाग में छोटी पहाड़ियों पर रेतीली जल-हीन भूमि है। केवल मध्य-भाग में ही कुछ ऐसे दर्रे हैं जिन के द्वारा बाहर से वैरी आ सके हैं और सदा ही उन का भय रहता है। यदि ये मार्ग न होते तो सीमा और उस की रक्षा का प्रश्न हिंदुस्तान के इतिहास में इतना कठिन और जटिल न होता।

पंजाब-विजय के बाद ब्रिटिश सरकार के सम्मुख भी यह समस्या उपस्थित हुई, क्योंकि अब सिंधु नदी के पश्चिम मे पेशावर, कोहाट, बन्नू आदि स्थान उस के अधीन हो गए थे। सिंधु नदी की घाटी में संपूर्ण समतल भूमि पर जब अंग्रेजी अधिकार हो गया तब उत्तरी-पश्चिमी पहाड़ियाँ ही देश की सीमा बनीं। कुछ दक्षिण में, सिंध प्रांत पहले ही अधिकार में आ गया था और वहाँ के शासक अँगरेज़ कर्मचारी पश्चिम में स्थित मरुभूमि तथा पहाड़ी स्थल में रहने वाली बलूच जातियों पर अपना आधिपत्य जमाने का प्रयत्न कर रहे थे, और इस प्रकार उन को वहाँ की भौगोलिक स्थिति से अच्छा परिचय प्राप्त हो गया था। बलूच, मुरी, बुगती आदि जातियों पर सहज मे ही सफलता मिल जाने से उन कर्मचारियों का विश्वास हो गया कि आगे बढ़ने मे विशेष कठिनाइयाँ न पड़ेंगी और वे अफग़ानिस्तान की सीमा तक बढ़ने के लिए सरकार से अनुरोध करने लगे। परंतु पंजाब के अधिकारियो मे इतना आत्म-विश्वास न था और परिस्थिति की विभिन्नता के कारण आरंभ में वे पठान जातियों से कोई संबंध न रखना चाहते थे। ग़दर के कुछ समय बाद तक यह अवस्था रही।

इसी काल मे मध्य-एशिया में रूसी साम्राज्य की वृद्धि बहुत तेजी से हो रही थी और हर साल एक न एक स्वतंत्र राज्य उस की विजय लिप्सा का

शिकार हो रहा था। समरक़ंद, ताशकंद और बोखारा ( १८६८ ई० ) उस के अधीन हो गए थे और अब वह खीवा और दक्षिण-पश्चिम में मर्व की ओर बढ़ रहा था। मर्व पर रूस का अधिकार हो जाने से अफ़ग़ानिस्तान को पूरा भय था, और साथ ही हिंदुस्तान पर भी रूसी आक्रमण की संभावना थी। रूस का साम्राज्य धीरे-धीरे अफ़ग़ानिस्तान की ओर बढ़ रहा था और उस का अधिक जोर उस देश के उत्तरी-पश्चिमी कोने पर था। रूस की सरकार ने सेना तथा युद्ध-सामग्री के ले जाने के लिए रेल बना ली थी और वह लाइन अफ़ग़ानिस्तान की सरहद की ओर बढ़ रही थी। ऐसी स्थिति में अफ़ग़ानिस्तान का अमीर भयभीत हुआ और हिंदुस्तान की अँग्रेजी सरकार इस प्रकार के आक्रमण की संभावना से सशंक हो गई।

शंका के लिए कारण भी था। पूर्व-समय में जितने आक्रमणकारी मध्य-एशिया से इस देश में आए थे, वे अफ़ग़ानिस्तान हो कर ख़ैबर या बोलन दर्रों के मार्ग से यहाँ पहुँचे थे। परंतु अफ़ग़ानिस्तान में सभी जगह सुगम मार्ग न था। हिंदूकुश पर्वत, पूर्व में पामीर से ले कर पश्चिम में हेरात तक फैला हुआ है, और उत्तर से आनेवाले वैरियों को रोक सकता है। दर्रों की कमी न होते हुए भी इस पर्वत को पार करना किसी सेना के लिए दुष्कर है, क्योंकि ये दर्रे सदा बर्फ़ से ढके रहते हैं और ऊँचे भी हैं। केवल उत्तर-पश्चिम में पर्वत के नीचे हो जाने से और नदियों की घाटियों के कारण मार्ग मिलना संभव है। इस लिए रूसी सेना के लिए, यदि उस का ध्येय काबुल या हिंदुस्तान पर आक्रमण करना हो, तो केवल एक ही मार्ग रह गया था और वह कुश्की तथा हेरात के पास से था। हेरात से क़ंदहार हो कर बोलन पर, या ग़जनी तथा काबुल हो कर ख़ैबर पर धावा बोलना कोई कठिन बात न थी। अतः हेरात की ओर रूसी साम्राज्य के बढ़ने से हिंदुस्तान की सरकार का भयभीत होना स्वाभाविक था। इस बाधा को दूर करने के लिए और वैरी को, भय का अवसर आने से पहले ही, हटाने के लिए उन्नीसवीं शताब्दी में कई वर्षों तक एक नई नीति का अनुसरण किया गया जो "वैज्ञानिक सीमा" नीति के नाम से प्रसिद्ध है

लारेंस के वायसराय होने के लगभग आठ वर्ष पहले सिंध के शासक जैकब ने इस प्रश्न पर विचार किया था। उस का मत यह था कि "अपनी सीमा के भीतर किसी अन्य यूरोपीय शक्ति से युद्ध करने में हमारी ख्याति पर आघात होगा, क्योंकि हम अपने पूरे बल का प्रयोग न कर सकेंगे, यद्यपि वही शक्ति बाहर निकल कर लड़ने से विजय के लिए पर्याप्त होगी। भारत पर उत्तर-पश्चिम से आक्रमण करने के लिए केवल दो मार्ग हैं—खैबर और बोलन दर्रों से हो कर। हमारे दुर्ग और चौकियाँ उन सभी दर्रों के इस (हिंदुस्तान की) तरफ़ हैं—खैबर के पास पेशावर में और बोलन की ओर जैकोबाबाद में। पेशावर में हम बने रह कर दर्रे पर दृष्टि रख सकते हैं परंतु आत्म-रक्षा के लिए जैकोबाबाद से आगे बढ़ना ही पड़ेगा।......इस के लिए प्रथम आवश्यकता यह होगी कि हम क्वेटा पर अधिकार कर लें और बोलन दर्रे तक रेल बनाएँ और वहाँ से क्वेटा तक एक अच्छी सड़क। पुनः बलूचिस्तान में स्थित हो कर हम अफ़ग़ान लोगों को धन दें और शांति-पूर्वक हेरात पर अधिकार करें। क्वेटा में अच्छी छावनी होने से और हेरात के दुर्ग में बीस सहस्र सिपाही रख कर, हम केवल बोलन के मार्ग को ही न बंद कर लेंगे बल्कि संभवतः खैबर की तरफ़ जाते हुए वैरी की सेना पर पीछे से आक्रमण कर सकेंगे। तब हिंदुस्तान पर हमारा अधिकार पूर्ण हो सकेगा।"[1] इस नई नीति का जो आगे "वैज्ञानिक सीमा" की नीति के नाम से प्रसिद्ध हुई यहाँ से श्रीगणेश होता है। जैकब ने १८५६ ई० में कैनिंग से इस आशय की प्रार्थना भी की परंतु उस समय कोई फल नहीं हुआ क्योंकि लार्ड कैनिंग ने उस को स्वीकार न किया। फिर भी ये भाव स्थाई हो गए और आगे चल कर इन पर कार्य भी हुआ। जैकब तथा उस के समान विचार रखने वालों की इच्छा थी कि क्वेटा में छावनी हो जाय, जिस से रक्षा के निमित्त हिंदुस्तान की सीमा छोटी पहाड़ियों के उपरांत उत्तर-पश्चिम तक पहुँच जाय। क्वेटा पर

---

[1] लेविस पेली, 'सजेशंस टुवर्ड्स दि पर्मानेंट डिफेंस अव् नार्थ वेस्टर्न फ्रांटियर अव् इंडिया पृष्ठ २४५-५४

अधिकार हो जाने से क़ंदहार प्रभावित हो सकता था और हेरात की दिशा से भावी रूसी आक्रमण को सफलता-पूर्वक रोका जा सकता था।

कुछ काल पश्चात् लार्ड एलगिन की मृत्यु पर बार्टेल फ़्रेरे ने नए वायसराय के विचारार्थ एक पत्र भेजा, जिस मे उस ने नई नीति के अनुसरण करने का आग्रह किया था। परंतु भाग्यवश लारेंस नया शासक हो कर आया और वह नई नीति का कट्टर विरोधी था। लारेंस की नीति 'महान अकर्मण्यता'[1] की नीति कही जाती है। उस की धारणा थी कि रूसी सेना कभी भी इस देश पर आक्रमण नहीं कर सकती है, क्योंकि मार्ग मे अफ़ग़ान लोग उस को रोकेंगे और यदि दुर्भाग्य से वह हमारी सीमा तक पहुँच भी गई तो सिंधु नदी के किनारे तक उस का विरोध हो सकता है। वह सिंधु नदी को हिंदुस्तान की प्राकृतिक सीमा मानता था और उस के किनारे ही दुर्ग बना कर वैरी को रोकना चाहता था। इस के साथ वह काबुल के अमीर से मित्रता के पक्ष मे था, परंतु उस को सैनिक सहायता देने मे अथवा उस देश में दृढ़ शासन बनाने के लिए मदद देने में विश्वास न करता था। उस के शासन-काल मे इस बात की कोई भी आशा न थी कि नई नीति पर कुछ कार्य हो सकेगा, और १८६८ ई० के पूर्व रूस का इतना भय भी न था। दूसरी बार लारेंस के ही समय में (१८६६ ई०) सर हेनरी ग्रीन ने भी जैकब के समान ही क्वेटा पर अधिकार करने के लिए अनुरोध किया और चाहा कि वहाँ तक रेल बन जाय। इस प्रस्ताव से बंबई का गवर्नर सर बार्टेल फ़्रेरे भी सहमत था। अब राजनीतिक परिस्थिति में परिवर्तन हो जाने से ग्रीन के कथन में बहुत तत्त्व जान पड़ा। रूसी साम्राज्य की वृद्धि बहुत हो गई थी, और १८६५ ई० में ताशक़ंद पर भी उस का अधिकार हो जाने से उस ओर से भय भी बढ़ गया था। परंतु लारेंस ने ग्रीन के प्रस्ताव को स्वीकार न किया। वायसराय की कौंसिल के अन्य सदस्य भी आगे बढ़ने के विरुद्ध थे, अतः इस बार भी 'वैज्ञानिक सीमा" की नीति कोई व्यवहारिक रूप न धारण कर सकी।

---

[1] 'मास्टर्ली इनैक्टिविटी

इसी आशय का एक तीसरा प्रस्ताव २० जूलाई १८६८ ई० के अपने पत्र मे सर हेनरी रालिंसन ने भारत-सचिव से किया जिस की एक प्रति विचारार्थ हिंदुस्तान की सरकार के पास भेजी गई[1]। इस के पूर्व अफ़ग़ानिस्तान मे तख़्त के लिए पारिवारिक युद्ध छिड़ गया था और शेर अली तथा उस के भाइयों ने हिंदुस्तान सरकार से अपने-अपने लिए सहायता चाही थी। परंतु लारेंस ने किसी को भी सहायता न दी, और जो कोई भी कुछ समय के लिए काबुल का स्वामी हो जाता था उसी को वह अमीर स्वीकार कर लेता था। इस में उस का यह उद्देश्य था कि अफ़ग़ानिस्तान के झगड़े मे न पड़ कर वह अमीर तथा जनता की मित्रता का भागी रहे। यह नीति उस देश और उस समय की स्थिति को देखते हुए अच्छी थी, परंतु इस से एक हानि थी। अफ़ग़ानिस्तान दिन पर दिन निर्बल होता जा रहा था, जिस से वह रूस की बाढ़ को रोकने में असमर्थ होता जाता था। यह तो सभी दलवाले समझते थे कि अफ़ग़ानिस्तान की मित्रता और उस की शक्ति ही रूस के विरोध से हिंदुस्तान को बचा सकती है। भेद केवल इतना था कि लारेंस आदि वहाँ की राजनीति में हस्तक्षेप न करते हुए मित्रता चाहते थे और दूसरा पक्ष अपने आश्रित मित्र को तख़्त पर बिठा कर, धन और युद्ध-सामग्री की सहायता दे कर, अमीर को अपने हाथ में करना चाहता था, जिस से रूस का विरोध करने मे कभी काबुल की ओर से कोई संशय न रहे। रालिंसन ने अपने पत्र में लारेंस की नीति की त्रुटियों को दिखा कर लिखा था कि शेर अली को सहायता दे कर उस को काबुल में निर्द्वंद्व कर देना चाहिए, "क्योंकि काबुल मे प्रधानता प्राप्त करना हमारे लिए अत्यावश्यक है, जिस से हम रूस का वह मार्ग बंद कर सकते है"[2]। इस के साथ ही उस ने यह भी दिखाया कि तुर्की तथा यूरोपीय

---

[1] 'अफ़ग़ानिस्तान करेस्पांडेंस', सी २१९० ( १८७८ ) पृष्ठ ३१। देखिए सेक्रेटरी अव् स्टेट फ़र इंडिया की आज्ञा से हिंदुस्तान की सरकार के पास भेजा हुआ २१ अगस्त, सन् १८६८ ई० का पत्र।

[2] पूर्वोद्धृत करेस्पांडेंस, पृष्ठ ३८

समस्याओं के कारण सदा ही इस बात का भय है कि रूस ब्रिटिश सरकार को एशिया में तंग करे। उस का यह भी अनुमान था कि रूस शीघ्र ही हेरात को अपने अधिकार में कर लेने में समर्थ होगा और यदि हेरात पर रूस का अधिकार हो गया तो उस की शक्ति मध्य-एशिया में बहुत प्रबल हो जायगी। रालिसन ने लिखा कि "हेरात 'हिंदुस्तान की कुंजी' कहा जाता है और मध्य-एशिया में उस की स्थिति सैनिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है।......वस्तुतः, यह कहना असत्य न होगा, यदि रूस पूर्णतया हेरात में अपने पैर जमा ले, और एक ओर मशद तथा अस्तराबाद से, दूसरी ओर मर्व होते हुए खीवा से और तीसरी दिशा में बोखारा और ताशक़ंद से उस का उचित मार्ग-संबंध हो जाय, तो एशिया की कुल सेनाएँ उस को वहाँ से हटाने में असमर्थ होंगी। फिर यदि वह कुटिलता पर उतर आए—और इंगलैंड का वैमनस्य ही उस के उस स्थान पर अधिकार करने का कारण होगा—तो उस के पास हम को हानि पहुँचाने की पूरी सुविधा होगी क्योंकि हेरात पर अनवरोध अधिकार हो जाने से फ़ारस तथा अफ़ग़ानिस्तान की पूरी सैनिक शक्ति उस के अधीन हो जावेगी।"[1] अंत में रालिसन ने इस कठिनाई से बचने के लिए उपाय बताया है। वह यह कि प्रथम फ़ारस के साथ ब्रिटिश सरकार मित्रता करे और वहाँ अपना दूत रख कर रूस के प्रभाव को मिटाए; दूसरे, शेर अली की स्थिति सुदृढ़ की जाय जिस से काबुल में ब्रिटिश प्रभाव प्रबल हो सके; तीसरे, लाहौर से पेशावर तक तथा अन्य छावनियों तक रेल बनाई जाय, और चौथे, क्वेटा में एक मज़बूत किला और छावनी बनाई जाय। परंतु यदि उस से शेर अली या अफ़ग़ान लोग अप्रसन्न हों तो कोई लाभ न होगा।[2]

रालिसन तथा इस नीति के अन्य समर्थक इस समय तक विशेषतः क्वेटा लेने के लिए ही अनुरोध कर रहे थे, यद्यपि उन की आँख क़ंदहार और हेरात पर भी थी। उन लोगों का विचार था कि सरहदी पहाड़ियों के इस तरफ़

---

[1] अफ़ग़ानिस्तान करेस्पांडेंस' पृष्ठ २९।

[2] वही, पृ० ४१।

रहने से वैरी को दर्रों के बाहरी मुख पर अधिकार कर लेने और पठान जातियो पर अपना प्रभाव डालने का अवसर मिल जायगा और तब आक्रमण का रोकना सहज न होगा। फिर यदि एक बार वैरी देश के भीतर आ गया तो हिंदुस्तान की असंतुष्ट प्रजा में विद्रोह का फैलना और वैरी की स्थिति का पुष्ट हो जाना कठिन न होगा। दूसरे, नैपोलियन के समय मे युद्धकला ने इतनी उन्नति कर ली थी कि पहाड़ियो की बाधा अब विशेष रुकावट नहीं समझी जाती थी। इस लिए यह आवश्यक था कि पहाड़ियों के उस पार दर्रों के दूसरे द्वार के बाहर, ब्रिटिश छावनियाँ बनें और वैरी का देश के बाहर ही सामना किया जावे। इस के साथ ही वे लोग अफ़ग़ानिस्तान के साथ दृढ़ मित्रता के पक्ष में थे, जिस से अवसर पड़ने पर उस देश के दुर्गों और सीमा की रक्षा का अच्छा प्रबंध हो सके। इस काम के लिए वे काबुल में अंगरेज राजदूत रखना चाहते थे और हेरात आदि सरहदी नगरों मे अन्य अधिकारी जो उस भाग के समाचारों से भारत सरकार को सूचित करते रहे। परतु लारेंस के समय मे और उस के बाद आने वाले दो वायसरायों के शासन-काल में उन के विचारों पर कार्य होना असंभव था क्योंकि वे सभी 'तटस्थ नीति'[1] के पक्षपाती थे।

इंग्लिस्तान में अनुदार दल का प्राबल्य होने पर डिसरायले प्रधान-मंत्री हुआ और तुर्की में रूस के अत्याचार के कारण 'निकट पूर्वीय समस्या'[2] का आरंभ हुआ। प्रधान-मंत्री ने रूस का विरोध करने के लिए हिंदुस्तान से सेना लाने की धमकी दी और रूस ने भी मध्य-एशिया में ब्रिटिश सरकार को छकाना चाहा। इस पर ब्रिटिश सरकार ने अफ़ग़ानिस्तान के प्रति नई नीति पर आचरण करना चाहा, जिस से अमीर पूर्णतया हिंदुस्तान सरकार के अधीन हो जाय और रूस का फंदा उस पर न पड़ सके। इधर इतने दिनों मे मध्य-एशिया में रूसी साम्राज्य भी बढ़ गया था। १८७३ ई० में खीवा पर उस का अधिकार हो गया था और अब वह मर्व पर दाँत लगाए हुए था। ताशकंद का रूसी गवर्नर

---

[1] 'पालिसी अव् नान-इंटर्वेंशन'।

[2] नियर ईस्ट प्राब्लेम

जेनरल काफ़मैन अमीर शेर अली से पत्र-व्यवहार करता था और उस को मित्रता तथा सहायता का आश्वासन दे रहा था। ऐसे समय मे विजय और साम्राज्य-वाद के विचारों से परिपूर्ण लार्ड लिटन वायसराय हो कर आया। चलते समय ब्रिटिश सरकार ने उस को हिदायत की थी कि वह अमीर से काबुल में अंग्रेज़ राजदूत रखने के लिए अनुरोध करे और रूस के विरुद्ध उस को सहायता का वचन दे। लिटन स्वयं यही चाहता था, और केवल इतना ही नहीं वह रूस को रोकने के लिए अफ़ग़ानिस्तान को पूर्णतया ब्रिटिश सरकार के अधीन करना चाहता था। उस ने 'वैज्ञानिक सीमा' की नीति को पुनर्जीवन दिया और अपने विचारों तथा कार्यों से उस को एक नया तथा पूर्ण रूप दिया, जिस के फल-स्वरूप अमीर काबुल के साथ एक निरर्थक युद्ध हुआ, परंतु हिंदुस्तान की सीमा मे कुछ वृद्धि हुई।

लिटन ने आते ही क्वेटा पर अधिकार कर लिया और सड़क बनाने की आज्ञा दी। इस प्रकार 'अग्रसर नीति' में पहला पग बढ़ाया गया। जब दक्षिण में स्थिति दृढ़ हो गई तो उस ने शेर अली से काबुल मे राजदूत रखने के लिए अनुरोध किया परंतु अमीर ने उस को स्वीकार न किया। इधर रूस का राज-दूत स्टोलीटाफ़ काबुल आया और शेर अली ने उस का स्वागत भी किया। इस घटना से लिटन के शरीर में आग लग गई और उस ने निश्चय किया कि या तो अमीर को अपनी इच्छानुसार दबा ही लेगा या उस को नष्ट कर डालेगा। इस लिए उस ने बलपूर्वक एक राजदूत काबुल भेजना चाहा और यह निश्चय किया कि यदि अमीर उस को मार्ग में रोकेगा तो युद्ध छेड़ दिया जायगा। इस आशय का उस ने २ अगस्त १८७८ ई० को एक पत्र भारत-सचिव क्रैनब्रुक को लिखा, जिस के आरंभ में उस ने 'वैज्ञानिक सीमा' और उस की रक्षा के संबंध में अपने विचार प्रकट किए। दूसरा अफ़ग़ान युद्ध ( १८७८-८० ई० ) इन्हीं आकांक्षाओं की तृप्ति के लिए हुआ था। अतएव 'वैज्ञानिक सीमा' की समस्या के इतिहास में इस पत्र का विशेष महत्त्व है। उस ने लिखा कि लोगों की यह धारणा कि रूस की शक्ति शीघ्र ही नष्ट हो जायगी और वह मध्य एशिया में बहुत दिन प्रबल न रह सकेगा भ्रांति पूर्ण है, क्योंकि "अब रूस की सरहद

१५० मील और निकट आ गई है और रूसी अधिकारियों तथा सेना का काबुल में सम्मान-पूर्वक स्वागत किया गया है, जो हमारी सीमा से १५० मील के भीतर ही है।" पुनः 'वैज्ञानिक सीमा' के संबंध में उस ने लिखा कि जो विचार मेरे यहाँ आने के पहले थे वे अधिक पुष्ट हो गए हैं और उन का अन्वय इस प्रकार है :—

"१—यद्यपि छोटी, संभवतः निर्बल और मित्र, एशियाई रियासतें एक प्रतिद्रोही प्रबल यूरोपियन साम्राज्य की अपेक्षा अधिक संतोषजनक पड़ोसी होंगी तथापि इस की आशा नहीं की जा सकती कि वे अधिक समय तक जीवित रह सकेंगी। अतः यह निश्चय है कि एक न एक दिन ब्रिटिश तथा रूसी साम्राज्य की सीमाएँ उत्तर-पश्चिम में एक दूसरे को स्पर्श करेंगी।

"२—अभी समय है कि हम इस पर विचार कर लें कि हम किस स्थान पर यह संपर्क चाहते हैं जिस में हम को कोई असुविधा या हानि न हो।

"३—संपर्क की रेखा जिसे हम निश्चय करें दृढ़ सैनिक रेखा होनी चाहिए।

"४—परंतु हमारी वर्तमान सीमा सैनिक दृष्टि से बहुत ही अनुचित है, क्योंकि उन सब दर्रों के बाहरी द्वार, जिन के द्वारा हिंदुस्तान में आने का मार्ग है, वैरी के हाथ में पड़ जाते हैं। भारतवर्ष को, उत्तर-पश्चिम में, प्राकृतिक सीमा हिंदूकुश पर्वत-श्रेणी है, और वह श्रेणी तथा ऐसी चौकियाँ ही, जो उस के दर्रों की रक्षा के लिए आवश्यक हों, हमारी अंतिम सीमा होनी चाहिए।

"जो लोग आधुनिक युद्ध कला के ज्ञाता हैं उन का मत है कि पर्वतों के पीछे रक्षा के लिए खड़े होने की प्रथा नैपोलियन के पूर्व थी, और वर्तमान काल में जहाँ भी उस का अनुकरण किया गया है वहाँ ही विनाश हुआ है। मेरे विचार में भारतवर्ष की एक रक्षा-योग्य दृढ़ सरहद बनाई जा सकती है। बाईं तरफ़ एक पार्श्व फ़ारस की खाड़ी से रक्षित है और पश्चिमी बलूचिस्तान की मरुभूमि से आच्छादित है। क्वेटा में अधिकार हो जाने से हमारी स्थिति अधिक पुष्ट हो जाती है, क्योंकि आते हुए वैरी का वहीं प्रतिरोध हो सकता है, और बोलन के इस ओर हम को तैयार होने के लिए काफ़ी समय मिल सकता

है। अतएव उस भाग में मुल्तान से ले कर समुद्र तक हमारी सीमा संतोष-जनक है। सैनिक दृष्टि से हम क़ंदहार पर अधिकार न करना चाहेंगे, परंतु राज-नीतिक दृष्टि से क़ंदहार को वैरी के हाथों में जाने देना हानिकारक होगा और कदाचित् रक्षा के निमित्त उस स्थान को भी अधीन कर लेना आवश्यक होगा जिस से खेलात-गिलजई ग़ज़नी और वहाँ से दर्रों में हो कर सीमा तक आने-वाले मार्गों को रोका जा सके।

"दाहिनी तरफ़ हिमालय की ऊँची दीवाल और तिब्बत की मरुभूमि से हमारी रक्षा होती है और उस ओर आगे बढ़ने की कोई आवश्यकता नहीं है।...परंतु मध्य-भाग ( क्वेटा से चित्राल ) की रक्षा का प्रश्न जटिल है। मैं चाहता था कि हेरात तक हिंदूकुश और उस की शाखाएं हमारी मुख्य सीमा हों, बलख, मैमनह और हेरात में चौकियाँ रक्खी जाएँ और आमू नदी तक हमारा आधिपत्य समझा जाय। परंतु बदख्शां, बलख इत्यादि रूस के अधि-कार में हो जावेंगे, इस से हम को उन का विचार छोड़ देना चाहिए। तब हमारे लिए आवश्यक होगा कि शीघ्र ही बामियान आदि स्थानों को हम अपने अधिकार में कर लें, क्योंकि वे हिंदूकुश के उत्तरी द्वारों को बंद कर सकेंगे। हमारे लिए दो रेखाएँ हैं, एक बाहरी, आमू नदी तक, और दूसरी, भीतरी पर्वतों के पास, जिस की चौकियाँ बामियान आदि में होंगी। यदि हम भीतरी रेखा को ही निश्चित करें तो हमारी सीमा बामियान से पश्चिम हेलमंद नदी के बराबर गिरिश्क तक आएगी। यह तो सैनिक दृष्टि से उचित होगा, लेकिन अंततः हम को राजनीतिक कारणों के अनुसार ही कार्य करना होगा।...मर्व को हम रूस के हाथ में जाने से नहीं बचा सकते हैं।...हेरात ही हमारे और रूस के बीच में झगड़े का स्थान है और राजनीतिक दृष्टि से उस को रूस, फ़ारस या अन्य किसी वैरी के हाथ में पड़ जाने देना हमारे लिए अनुचित होगा।"

इसी पत्र में उस ने लिखा कि हमारी नीति इस प्रकार होनी चाहिए कि प्रथम, अमीर को धमकी या लोभ से बाध्य करें कि वह अफ़ग़ानिस्तान से रूसी प्रभाव को सदा के लिए हटाए, और यदि वह स्वीकार न करे तो, दूसरे, उस को कोई सहायता न दें और अफ़ग़ान राज्य को नष्ट कर के एक मित्र शासक

गद्दी पर बैठाएँ और तीसरे, उस देश का इतना भाग अपने अधिकार में कर लें जिस से उत्तरी-पश्चिमी सीमा की रक्षा सदा के लिए सुगम हो जाए।

इस आशय का लिटन ने अकेला यही पत्र नहीं लिखा। ९ सितंबर १८७८[1] ई० के हिंदुस्तान सरकार के पत्र का भी यही विषय था। लिटन ने 'वैज्ञानिक सीमा' को उत्तरी-पश्चिमी पहाड़ियों के उस पार तक ही परिमित न रख कर हिंदूकुश तक बढ़ाना चाहा और कंदहार, हेरात, बामियान आदि स्थानों में अपनी सेना रखने का प्रस्ताव किया। वह अफ़ग़ानिस्तान को मध्यवर्ती-राष्ट्र[2] का पद न देना चाहता था वरन् उस को और उस की सैनिक तथा पर-राष्ट्र नीति को अपने अधीन करना चाहता था, जिस से रूस को इस देश से बहुत दूर पर ही रोका जा सके। हिंदूकुश तक अपनी सरहद बढ़ा कर वह मौर्य तथा मुग़ल सम्राटों की नीति का अनुसरण करना चाहता था। इस के लिए काबुल की स्वतंत्रता का अपहरण आवश्यक था और इस कारण कि अमीर शेर अली अपना गला न फँसाना चाहता था, उस के विरुद्ध युद्ध की घोषणा कर दी गई। दूसरे अफ़ग़ान युद्ध का विशेष कारण यही 'वैज्ञानिक सीमा' का प्रश्न था।

लिटन पहले से ही अफ़ग़ानिस्तान को दो भागों में विभक्त करना चाहता था। और एक पश्चिमी रियासत[3] बनाना चाहता था जिस से क़ंदहार तथा हेरात के शासक पर उस का पूरा आधिपत्य रह सके और उस के द्वारा सीमा की रक्षा सहज हो जाय। अतः जब अवसर आया तो उस ने क़ंदहार में अलग शासक नियुक्त किया। काबुल के लिए उस ने अब्दुर्रहमान को चुना और उस से बात-चीत आरंभ हुई। परतु इसी समय इंगलैंड में शासन-परिवर्तन हुआ और उदार-दल के नेता ग्लैड्स्टन प्रधान-मंत्री हुए। इस दल ने लिटन की नीति का घोर विरोध किया था अतः उस ने वायसराय पद

---

[1] 'अफ़ग़ानिस्तान करेस्पांडेंस' १८८१ नं० २, पृ० ४-२१।

[2] 'बफ़र स्टेट'।

[3] 'वेस्टर्न खानेट'।

से इस्तीफ़ा दे दिया और उस के स्थान पर रिपन नियुक्त हुआ। नए शासन के आने के पूर्व ही क़ंदहार के संबंध में विचार हुआ था। जेनरल राबर्ट्स का मत था कि क़ंदहार में ब्रिटिश सेना का रहना आवश्यक है, इस लिए उस नगर पर अधिकार रक्खा जाय और शेष पराजित भाग लौटा दिए जायँ। वह ख़ैबर तथा कुर्रम के मार्गों की तनिक भी चिंता न करता था, यदि क्वेटा और क़ंदहार में सेना रहे। राबर्ट्स का समर्थन लिटन, ग्रीन, मेरवेदर रालिसन तथा नेपियर कर रहे थे और उस के विरोध में वोल्सले, ऐंडी, लारेंस तथा पेरी थे। फ़ील्ड-मार्शल सर डोनेल्ड स्टीवर्ट, और नार्मन भी उस के पक्ष में न थे, परंतु सेनाध्यक्ष हेन्स के अनुसार क़ंदहार पर अधिकार रखना उचित था[१]। परंतु इस समय कंदहार के अतिरिक्त अफ़गानिस्तान के किसी भी भाग पर ब्रिटिश आधिपत्य कोई भी न चाहता था और लिटन की हिंदूकुश तथा हेरात तक विस्तृत 'वैज्ञानिक सीमा' का विशेष समर्थन न था। रिपन के आने पर ब्रिटिश मंत्रिमंडल ने निश्चित किया कि क़ंदहार भी अब्दुर्रहमान को दे दिया जाय और इस घटना के बाद लिटन की नीति का सर्वथा अंत हो गया। परंतु युद्ध के फलस्वरूप पिशिन, सीबी और कुर्रम घाटी हिंदुस्तान सरकार के आधिपत्य में आगई, और पीछे वापस आने की इच्छा रहते हुए भी रिपन या डफ़रिन क्वेटा को न छोड़ सके, बल्कि रेल का संबंध चमन तक होगया। 'अग्रसर नीति' का यह अंश तो स्थायी रहा ही।

रिपन ने पुनः अफ़गानिस्तान को 'मध्यस्थ राष्ट्र' का पद दिया और उस ने प्रयत्न किया कि अब्दुर्रहमान की स्थिति काबुल में पुष्ट हो जाय। नया अमीर भी हिंदुस्तानी सरकार का मित्र था इस से जब तक वह जीवित रहा झगड़े का कोई विशेष अवसर न आया। पुनः ब्रिटिश सरकार ने प्रयत्न किया कि अफ़गानिस्तान तथा रूस की सीमा निश्चित हो जाय, जिस से रूसी साम्राज्य हमारे देश की ओर अधिक न बढ़ सके। सरहदी कमीशन बैठा और

---

[१] इन लोगों की सम्मतियाँ 'क़ंदहार संबंधी पत्र' शीर्षक पार्लियामेंट की रिपोर्ट ( अफ़ग़ानिस्तान १८८१, नं० २ ) में दी हुई हैं।

उस ने स्थान पर जा कर १८८६ ई० में सीमा नियत कर दी। जब तक अफ़ग़ानिस्तान मित्र तथा शक्तिशाली है, तब तक रूस के आक्रमण का कोई भय नहीं है, इस विचार से फिर कभी हेरात तथा क़ंदहार तक बढ़ने की नीति का अवलंबन न किया गया। लार्ड लैंसडाउन तथा सेनाध्यक्ष राबर्ट्स भी 'अग्रसर नीति' के प्रतिपक्षी थे परंतु वे केवल उत्तरी-पश्चिमी पहाड़ियों के दूसरे पार्श्व पर सुदृढ़ स्थानों को ही अपने अधीन कर के वहां तक रेल तथा सड़क का संबंध करना चाहते थे। इस से अमीर भयभीत हुआ और संभव था कि परस्पर द्वेष की आग सुलग उठती, परंतु ब्रिटिश सरकार ने वायसराय को सहयोग न दिया और अंत में डूरेंड ने अमीर से मिल कर हिंदुस्तान तथा अफ़ग़ानिस्तान के बीच की सीमा को भी निश्चित कर दिया, जो 'डूरेंड लाइन' के नाम से विख्यात है। रूस का भय न रह जाने से इस के उपरांत भारत सरकार की नीति 'डूरेंड लाइन' तक विस्तृत भूमि-भाग तथा पठान जातियों को अपने अधीन करने की रही है, और एलगिन तथा कर्ज़न के समय में दुर्ग, सड़कें तथा रेलें इस भाग में बनाई गईं और पठान जातियों के विद्रोह को दमन किया गया। इस समय दक्षिण भाग में चमन तक, मध्य में कुर्रम की घाटी में, और ख़ैबर दर्रे में रेल बन गई है, जिस से उत्तर-पश्चिम की रक्षा का उचित उपाय हो गया है।

'वैज्ञानिक सीमा' का क्या अर्थ है? द्वितीय अफ़ग़ान युद्ध के लगभग बीस वर्ष तक इस का अर्थ यही लिया जाता था कि युद्ध की आवश्यकता के अनुसार वह कौन भूमि-भाग है, जिस की रक्षा करना, मध्य-एशिया से आक्रमण होने पर, नितांत आवश्यक है। युद्धविद्या-विशारद इस प्रश्न पर सहमत न थे। कुछ लोग हेरात तक को संमिलित कर लेते थे, दूसरे बलख़ को भी अधीन करना चाहते थे, परंतु बहुमत काबुल-ग़ज़नी-क़ंदहार के पास एक रेखा डालना चाहता था, जिस की रक्षा अनिवार्य हो। यह भाग छोटा भी है और कोई वैरी इस को बचा कर उत्तर या दक्षिण में नहीं जा सकता है, क्योंकि एक ओर ऊँचे पहाड़ हैं और दूसरी ओर मरुभूमि। उन की यह भी धारणा थी कि यदि ये स्थान हिंदुस्तान की छावनियों से रेल द्वारा संबद्ध हो जायँ तो दोनों

पार्श्वों पर सुगमता और शीघ्रता से सेना लाई जा सकती है। परंतु द्वितीय अफ़गान युद्ध के बाद इस भाग से भी लौटना पड़ा और 'वैज्ञानिक सीमा' के विचार को छोड़ देना पड़ा। तिस पर भी एक युद्ध इस के कारण हुआ और ये भाव बहुत समय पश्चात् तक बने रहे, जिस से हिंदुस्तान सरकार की उत्तर-पश्चिमी सरहदी नीति पर बहुत प्रभाव पड़ा है।

---

# समालोचना

## साहित्य का इतिहास

आधुनिक हिंदी साहित्य का इतिहास—लेखक, श्रीयुत कृष्णशंकर शुक्ल, एम० ए० । प्रकाशक, हिंदी-साहित्य-कुटीर, बनारस । १९३४ । मूल्य २॥)

इधर कुछ वर्षों के भीतर, हिंदी साहित्य के इतिहास पर अनेक ग्रंथ प्रकाशित हुए हैं । इन में हमारे साहित्य के इतिहास पर समष्टि-रूप से दृष्टिपात किया गया है । परंतु अब आवश्यकता इस बात की प्रतीत होने लगी है कि हम अपने साहित्य के इतिहास पर समष्टि-रूप से न विचार कर, विशेष कालों को लें, और उन का विशेषता के साथ अध्ययन करें । प्रस्तुत ग्रंथ इसी दिशा में एक प्रयास है । इस ग्रंथ के लेखक पंडित कृष्णशंकर शुक्ल से, हिंदी-संसार उन के केशवदास-संबंधी आलोचनात्मक ग्रंथ द्वारा परिचित हो चुका है । इस पुस्तक में लेखक ने हमारे साहित्य की पिछले सत्तर वर्षों की प्रगति का वर्णन किया है ।

यह मानी हुई बात है कि इस काल में हम अपने साहित्य में गद्य और पद्य के जितने विविध रूप पाते हैं, इतने इस से पूर्व के कालों में नहीं मिलते । बलशाली पाश्चात्य सभ्यता के संघर्ष ने और वहाँ के साहित्य ने हमारे साहित्य में जो परिवर्तन उपस्थित किए हैं, उनका भी परिचय हमे इसी काल में मिलता है । परंतु इस काल का वर्णन उठा लेने में एक विशेष असुविधा है । यद्यपि यह संभव है कि इस काल के आरंभ के व्यक्तियों पर विचार करते हुए हम तटस्थ रह सकें परंतु हमें बहुत-से ऐसे साहित्यिकों पर विचार करना है जो हमारे सम-सामयिक है । ऐसा करने में लेखक में पक्षपात या विरोध की झलक आजाना स्वाभाविक है । इसी प्रकार साहित्यिकों के चुनाव में हम ऐसे नाम

रख सकते हैं जिन का कदाचित् काल के प्रवाह के साथ नाम मिट जावे। ऐसे नाम हम से छूट भी सकते हैं जिन को भविष्य मान्य समझे; तो भी समकालीनों पर विचार करना उचित ही है और समकालीनों द्वारा उपस्थित किया हुआ कार्य्य उपेक्षणीय न होना चाहिए।

इस बात को स्वीकार करने में कोई आपत्ति न होनी चाहिए कि लेखक ने अपनी सम्मति देने में यथा-साध्य पक्षपात से दूर रहने का प्रयत्न किया है। पुस्तक में पर्याप्त सामग्री जुटाने का और उस के आधार पर आलोचनात्मक वर्णन का प्रयत्न किया गया है। यद्यपि पुस्तक का आलोचनात्मक अंश अधिक गंभीर और सुसंयत हो सकता था, फिर भी यह मान्य होना चाहिए कि इस में एकत्र की गई सामग्री मूल्यवान है।

पुस्तक के विषय का विभाजन उचित रीति से किया गया है। पूर्व-पीठिका के रूप में हिंदी-साहित्य के इतिहास के आरंभ से ले कर वर्णित काल के आरंभ तक की प्रमुख साहित्य-धाराओं का अतिसंक्षेप में वर्णन है, जो पंडित रामचंद्र शुक्ल की सम्मति के अनुसार है। आधुनिक काल में भी ब्रज-भाषा और खड़ी बोली की विभिन्न धाराओं का अलग-अलग वर्णन है। खड़ी बोली वाले भाग के आदि मध्य और वर्तमान इस प्रकार से उप-विभाग किए गए हैं, और इन प्रत्येक भागों में पद्य तथा गद्य के लेखकों, नाट्यकारों, औपन्यासिकों और आलोचकों पर अलग-अलग विचार किया गया है। पुस्तक में इस काल के सामयिक साहित्य की अति-संक्षिप्त चर्चा भी की गई है। सब मिला कर पुस्तक के ५०० पृष्ठों में बहुत कुछ पाठ्य सामग्री एकत्र हुई है।

यह नहीं कहा जा सकता कि पुस्तक में त्रुटियाँ नहीं हैं। पुस्तक का एक मुख्य दोष यह जान पड़ता है कि लेखकों के वर्णन में कहीं अति विस्तार हो गया है, और कहीं पर अति संक्षेप। बाबू मैथिली शरण गुप्त की एक रचना 'साकेत' की आलोचना में सोलह पृष्ठ लग गए हैं। दूसरी ओर कुछ प्रसिद्ध कवियों के वर्णन अति संक्षेप में दे दिए गए हैं। कुछ साहित्यिकों के जीवन-परिचय दिए गए हैं, अन्यों के नहीं, यद्यपि थोड़ी ही खोज करने पर वह प्राप्त किए जा सकते थे और उन का होना            था   छापे की अशुद्धियाँ भी

अनेक हैं। आशा है कि दूसरे संस्करण मे इन दोषों को दूर करने का प्रयत्न किया जायगा।

लेखक पंडित रामचंद्र शुक्ल के शिष्य हैं और उन्हीं ने इस पुस्तक की भूमिका लिखी है।

## कविता

शूल-फूल—लेखक, श्रीयुत नरेंद्र। प्रकाशक, साहित्य-भवन लिमिटेड, इलाहाबाद। १९१८। मूल्य ॥)

पंडित सुमित्रानंदन पंत ने अपनी रचनाओं द्वारा जितने नवीन हिंदी कवियों को प्रभावित किया है, उतना प्रभाव इस काल के किसी अन्य कवि ने नहीं डाला है। परिणाम-स्वरूप नवीन कवियों का एक वर्ग उत्पन्न हो गया है जो पंत-स्कूल नाम से ज्ञात है। श्रीयुत नरेंद्र शर्मा इसी वर्ग के होनहार और प्रतिभाशील कवि हैं। समालोच्य पुस्तक उन की कविताओं का पहला संग्रह है। इस मे लगभग चालीस छोटी-बड़ी कविताएँ हैं। यह देख कर संतोष होता है कि इन में से अधिकांश अच्छे कोटि की हैं। यह कदाचित् अनिवार्य था कि इन कविताओं का रचयिता, अपने वर्ग की प्रचलित शब्दावली और बहुत कुछ उस की शैली ग्रहण करता। साथ ही इस बात को भी स्वीकार करना चाहिए कि लेखक ने अपने निजी विचारों, भावों और कल्पनाओं को प्रकट करने का उद्योग किया है, और इन कविताओं मे हमें लेखक का व्यक्तित्व प्रकट होता है। यह व्यक्तित्व ऐसा है जो प्रकृति के निरीक्षण से भी प्रभावित हुआ है और मनुष्य के अंतर्हित सूक्ष्म मनोभावों से भी।

कई ऐसी कविताओं के नाम लिए जा सकते हैं जो उच्च कोटि की हैं। 'शिव-स्तुति' की शब्द-ध्वनि प्रभावशाली है। 'वेश्या' और 'पापियों से क्रुद्ध के प्रति' नामक कविताओं में पापियों के प्रति सहानुभूति परिलक्षित है। 'तुहिन-बिंदु' और 'शैलकुमारी' प्रकृति संबंधी कविताओं के अच्छे उदाहरण हैं। 'फुहार' और 'चमेली' सुंदर गीति-काव्य हैं।

पंडित अमरनाथ झा ने इस पुस्तक की प्रस्तावना में लेखक के संबंध में प्रोत्साहन के वाक्य लिखे हैं

**हिमानी** लेखक, श्रीयुत शांतिप्रिय द्विवेद प्रकाशक हिंदी मंदिर इलाहाबाद १९३४। मूल्य )

लगभग पाँच वर्ष हुए पंडित शांतिप्रिय द्विवेदी ने अपनी कविताओं का एक छोटा-सा संग्रह 'नीरव' नामक प्रकाशित किया था। इस संग्रह का उस समय साहित्यिकों ने स्वागत किया था। यह बात नहीं कि इस पहले संग्रह में परिपूर्णता लक्षित रही हो। परंतु इस मे एक भावुक होनहार कवि का प्रथम परिचय अवश्य मिला था। श्रीयुत शांतिप्रिय द्विवेदी ने इन वर्षों के बीच बहुत सी रचनाएँ नहीं कीं, जो कि एक अच्छी ही बात हुई। वर्तमान पुस्तक में उन के भावों में अधिक स्पष्टता और भाषा मे अधिक परिमार्जन दिखाई पड़ता है। द्विवेदी जी भी पंडित सुमित्रानंदन पंत के शब्द-सौन्दर्य से बहुत प्रेरित हैं और स्वयं पत जी ने इस पुस्तक की रचनाएँ एक दृष्टि देख भी ली हैं। कुछ कविताएँ सचमुच मार्मिक हुई हैं। हमें आशा है कि द्विवेदी जी की प्रतिभा आगे चल कर और भी सुंदर विकास पाएगी।

**भिखारिन**—लेखक, श्रीयुत शंभुदयाल सक्सेना। प्रकाशक, नवयुग ग्रंथ-कुटीर फ़र्रुखाबाद। १९३४ मूल्य ।)

इस छोटी सी परंतु सुंदर कविता-पुस्तक मे पाठकों के सामने हमारे समाज के एक करुण चित्र का—अर्थात् भिखारिन के जीवन का—चित्रण किया गया है। रचना अच्छी श्रेणी की है और खड़ी बोली का उपयोग साधारणतः बहुत शुद्ध हुआ है। कवि को रचना में एक मोहक प्रवाह है। श्रीयुत शंभुदयाल सक्सेना ने हिंदी कविता की कई छोटी पुस्तकें लिखी हैं, इन में 'अमरलता' मुख्य थी। प्रस्तुत पुस्तक 'अमरलता' के लेखक के अनुरूप है।

## गद्य-गीत

**तूणीर**—लेखक, श्रीयुत देवदूत। प्रकाशक, हिंदी-मंदिर प्रेस, इलाहाबाद। १९३४। मूल्य ॥)

इस छोटी-सी पुस्तिका में इकतीस गद्य-गीत एकत्र किए गए हैं। इन में हमें एक मृदु सुरभि मिलती है। लेखक में कवि की कल्पना है और वह

उन्हें सुंदर शब्दों में भाव प्रवणता के साथ प्रस्तुत कर सका है इन गीतों के विचार पाठकों के चिंतन को उन्नत बनाएँगे

पंडित रामनरेश त्रिपाठीजी ने पुस्तक के लिए एक प्रशंसात्मक भूमिका लिखी है।

## नाटक

राजयोग और सिंदूर की होली—लेखक, श्रीयुत लक्ष्मीनारायण मिश्र। प्रकाशक, भारती-भंडार, बनारस। १९३४। मूल्य प्रत्येक का १।)

पंडित लक्ष्मीनारायण मिश्र हिंदी के उदीयमान नाट्यकार हैं। पिछले तीन-चार वर्ष के भीतर इन्हों ने प्रायः आधे दर्जन नाटक प्रकाशित किए हैं। समालोच्य दो नाटक उन की सब से नवीन कृतियाँ हैं। इन नाटकों पर समष्टि-रूप से विचार करते हुए यह कहना पड़ेगा कि श्रीयुत लक्ष्मीनारायण मिश्र ने आधुनिक हिंदी साहित्य में अपने नाटकों के कारण एक सुंदर स्थान प्राप्त किया है। लेखक का पहला नाटक 'अशोक' सफल नहीं हुआ था। उस के पढ़ने से इस का पता चलता है कि लेखक ऐतिहासिक नाटकों के लिखने के साधन नहीं रखता। परंतु ज्योंही लेखक ने वर्तमान सामाजिक विषयों और समस्याओं को अपने नाटकों का विषय बनाया उस की विशेषता सामने आई। इस से यह परिणाम न निकालना चाहिए कि पंडित लक्ष्मीनारायण मिश्र जी के सामाजिक नाटक सर्वथा दोष-हीन है। क्योंकि उन में वास्तव में अपरिपक्वताएँ हैं—चरित्र-चित्रण तथा प्लाट दोनों में ही। यह भी विचार उठता है कि लेखक का नाट्यमंच का ज्ञान विशेष व्यावहारिक होता तो अच्छा होता। लेकिन यह बात मान्य होनी चाहिए कि हिंदी-जगत में जो इने-गिने नाट्यकार हैं उन में मिश्र जी न केवल अपने उद्योग में कौशल प्राप्त करने के लिए उत्सुक जान पड़ते हैं वरन् वास्तव में उन्हों ने बहुत कुछ सफलता भी प्राप्त की है। ये दो नाटक जो सामने हैं उन में उन की विकासोन्मुखी कला का परिचय प्राप्त होता है। मिश्र जी ने आधुनिक सामाजिक प्रश्नों पर स्वयं भी विचार किया है और पाश्चात्य साहित्य का ज्ञान भी उन के लिए सहायक हुआ है।

'राजयोग' और 'सिंदूर की होली' दोनों ही समस्या-नाटक हैं। इन में से प्रथम केवल आठ घंटे के भीतर घटित घटनाक्रम का चित्रण करता है। इस समय के भीतर हमारे सामने कई विभिन्न समस्याएँ उपस्थित होती हैं और गहरे प्रतिस्पर्द्धी मनोभावों से परिचय मिलता है। पात्रों की संख्या अधिक नहीं और दृश्यों का परिवर्तन भी बहुत बार नहीं होता। प्रत्येक पात्र अपनी विशेष और विभिन्न समस्या के सुलझाने में लगा हुआ है। सर्व-प्रथम तो शत्रुसूदन है। यह एक राज्य का युवा स्वामी है। यद्यपि इस की पहली स्त्री जीवित है वह एक दूसरी कन्या से, उस की आधुनिक शिक्षा और संस्कृति देख कर, विवाह कर लेता है। इस पर भी वह इस बात का अनुभव करता है है उस की सुख की पूर्ति में कुछ कमी रह जाती है। इस कन्या की सगाई इस से पूर्व शत्रुसूदन के दीवान के पुत्र से हो चुकी थी। दीवान रघुवंश पुराने विचारों का स्वामिभक्त कर्मचारी है और उसे अपने पद के पितृपरंपरागत होने का विशेष गर्व है। वह वृद्ध होने पर भी अपने पद से नहीं हटना चाहता परंतु अपना पद अपने पुत्र के अतिरिक्त दूसरे को देना भी नहीं चाहता। उस का पुत्र नरेंद्र अपने विवाह के विषय में हताश हो कर अज्ञातवास में चला गया है। परंतु वह नाटक के मध्य में लौट आता है—एक योगी के वेश में। उस ने इस अज्ञातवास के अवसर मे बड़ी शक्तियाँ प्राप्त कर ली हैं। गजराज एक वृद्ध और विश्वस्त नौकर है परंतु उस के हृदय पर एक बड़ा भार है, वह यह कि वह अपनी नई स्वामिनी का औरस पिता है और इस रहस्य को वह छिपाए हुए है। योगी अपनी शक्तियों द्वारा इस रहस्य का उद्घाटन कराता है और इस प्रकार एक नई परिस्थिति उत्पन्न हो जाती है। इस सब घटना-चक्र में सब से दुःखी आत्मा चंपा की है। वह शिक्षिता है और सुसंस्कृत। अपने पति के प्रति अपने कर्तव्य का पालन करना चाहती है, परंतु नरेंद्र के प्रति अपना प्रेम, जो दे चुकी है उसे भूल नहीं सकती। इस घटना-चक्र का कुशलता-पूर्वक निर्वाह किया गया है। अंत में नरेंद्र महान् त्याग करता है और अंतिम पटाक्षेप होने के पूर्व वह अपने उपदेश द्वारा अन्य पात्रों के बीच एक प्रकार का समझौता करा देता है।

'सिंदूर की होली' में भी मनोभावों का वैषम्य है परंतु दूसरे प्रकार का। इस में पात्रों की संख्या अपेक्षाकृत अधिक है परंतु मुख्य पात्र तीन हैं। मुरारी-लाल एक सरकारी कर्मचारी है, जिस का अपने एक मित्र की हत्या में हाथ है। वह अपने मित्र का धन अपहरण करता है परंतु उस के पुत्र मनोजशंकर का पालन करता है, और उस की शिक्षा का प्रबंध करता है तथा उसे अपना दामाद बनाने का इच्छुक है। मुरारीलाल एक हत्यारे से घूस का रुपया भी ग्रहण करता परंतु जिस युवक की हत्या होती है उस से मुरारी लाल की कन्या चंद्रलेखा हृदय में मुग्ध थी। मनोजशंकर पर अपने पिता की मृत्यु का रहस्य खुल जाता है और इस से वह बहुत विचलित होता है। उधर चंद्रकला भी अपने पिता के प्रति विरोध प्रकट करती है और मुरारीलाल को छोड़ कर जाना चाहती है परंतु मुरारीलाल अपने विचारों के आवाल मे पड़ जाता है।

पंडित अमरनाथ झा ने पहले नाटक पर और डाक्टर रामप्रसाद त्रिपाठी ने दूसरे नाटक पर अपने महत्त्वपूर्ण विचार प्रस्तावना-रूप में दिए हैं, जिन से पुस्तकों का मूल्य बढ़ जाता है।

## उपन्यास और गल्प

**चित्रलेखा**—लेखक, श्रीयुत भगवतीचरण वर्मा। प्रकाशक, साहित्य-भवन लिमिटेड, इलाहाबाद। १९३४। मूल्य १॥)

श्रीयुत भगवतीचरण वर्मा कवि-रूप में हिंदी संसार में प्रतिष्ठा प्राप्त कर चुके हैं। कुछ वर्ष हुए जब आप की कविताओं का संग्रह प्रकाशित हुआ था, तब साहित्यिकों ने उस का स्वागत किया था। इस के बाद वह कविताएँ और गल्प समय-समय पर लिखते रहे है और इन्हों ने हिंदी की प्रमुख पत्र-पत्रिकाओं में स्थान पाया है। अब वह उपन्यासकार के रूप में प्रकट हुए हैं।

कुछ विचारों से 'चित्रलेखा' एक अच्छा उपन्यास है। जहाँ तक हिंदी में उपन्यास-लेखन की बात है, यह एक नए पथ पर चला है। पुस्तक लिखने की प्रेरणा लेखक को अनातोल फ्रांस की उत्कृष्ट रचना 'थायस' पढ़ कर हुई, इस बात को लेखक स्पष्ट रूप से और विनीत भाव से अपनी छोटी-सी भूमिका

में स्वीकार कर लेता है इस पुस्तक में तथा फ्रांसीसी महारथी की कृति म कुछ साम्य भी है। दोनों उपन्यासों की कथा वस्तु चिर अतीत काल से गृहीत है। प्रस्तुत पुस्तक का कुमारगिरि पैफन्यूटियस और बीजगुप्त निसियस का स्थान ले रहे हैं। उपन्यास की प्रधान पात्री चित्रलेखा के चित्रण से स्वयं थायस की स्मृति होती है। दोनों उपन्यासों में मनुष्य के सामने उपस्थित प्रलोभनों की और उस के पतन की समस्या वर्णित है। इस पतन को सुस्पष्ट करते हुए, दोनों उपन्यासों में हमें ऐसे चरित्र मिलेंगे जो प्रलोभनों के वशवर्ती होते हुए भी एक ऐसी दार्शनिक दृष्टि रखते हुए प्रतीत होते हैं, जो उन के चरित्रों की रक्षा करती है। दोनों उपन्यासों में हम पाप और पुण्य के विषय पर लंबे विचार पाते हैं, और दोनों मे संशयवाद का संपादन।

इन साम्यों को छोड़ कर, कदाचित् प्रस्तुत पुस्तक की समानता प्रसिद्ध फ्रांसीसी लेखक की महान रचना से करनी उचित नहीं। विषय तथा कथा के निर्वाह और साहित्यिक परिमार्जन और उत्कृष्टता के लिए फ्रांसीसी महारथी अनातोल अपने जीवन-काल में अपनी बराबरी करने वाला नहीं रखता था। परंतु श्रीयुत वर्मा के पक्ष में यह कहना पड़ेगा कि उन्हों ने एक ऐसी कथा प्रस्तुत की है जो अंत तक पाठक का मनोरंजन करती है और जो हिंदी पाठकों के सामने कुछ नवीन विचार प्रस्तुत करती है।

पुस्तक में अनेक ऐतिहासिक संभ्रांतियाँ हैं, परंतु इन का और छापे की भूलों का सुधार दूसरे संस्करण में सुगमता-पूर्वक हो सकता है। यह स्वीकार न करना अनुचित होगा कि इस पुस्तक मे हमें लेखक की उन्नतिशील प्रतिभा का परिचय मिलता है।

तरकस—लेखक, पंडित रामनरेश त्रिपाठी। प्रकाशक, हिंदी-मंदिर, इलाहाबाद। १९३४। मूल्य ॥)

लेखक ने इस संग्रह में अपनी दस कहानियाँ एकत्र की हैं। पंडित रामनरेश त्रिपाठी न केवल हिंदी के आजकल के एक प्रमुख कवि हैं वरन उन की गद्यशैली भी एक विशेषता रखती है। उन की लेखनी के प्रवाह का परिचय इस पुस्तक में भी मिलेगा। इन कहानियों में अधिकांश हमारे सामा-

जिक जीवन का चित्रण है बफाती चाचा' शीर्षक कहानी बहुत करुण हुई है कुछ अन्य कहानियो म शिक्षा देने की प्रवृत्ति कथा की स्वाभाविक गति मे बाधक-सी है।

द्वादशी—लेखक, पंडित वाचस्पति पाठक। प्रकाशक, भारती-भंडार, बनारस। मूल्य १॥)

यह पाठक जी की कहानियों का एकमात्र संग्रह है। इस की भूमिका मे श्रीयुत पंडित नंददुलारे बाजपेयी लिखते हैं—"उन की कहानियाँ सामाजिक रूढ़ियों के फोटोग्राफ नहीं, स्वरचित चित्र हुई हैं।.........स्वभाव के अनुकूल ही उन की कहानियों मे कथानक की नहीं, कथा पात्रों की प्रमुखता है।" इस कथन से सहमति रखते हुए यह भी कहना ठीक होगा कि ये कहानियाँ भावुकता-पूर्ण हैं, जिन्हे हम कथा-रूप में सुंदर गद्य-काव्य कह सकते हैं।

पाठक जी ने थोड़ी ही कहानियाँ लिखी हैं, किंतु इन कहानियों में उन के उत्साहपूर्ण हृदय का आशाजनक भविष्य है। निःसंदेह उन की ये कहानियाँ, नवयुवकों का स्नेह प्राप्त कर सकती हैं। यों तो द्वादशी की अधिकांश कहानियाँ अच्छी हैं, किंतु 'रानी, 'अभिभावक' 'किन्नरी', 'पगली', 'कलाकर', 'जागरण'—शीर्षक कहानियाँ विशेष रूप से द्रष्टव्य हैं। इन कहानियों में लेखक की प्रतिभा हमें विश्वास दिलाती है कि आगे वे और भी अच्छी कहानियाँ लिखेंगे।

---